प्रकाशक :—
सार्वदेशिक आर्य-प्रतिनिधि-सभा,
३/५ दयानन्द भवन, रामलीला मैदान,
नई दिल्ली-२

●

[ ७ ]

सामवेद ( हिन्दी भाष्य )
स्व० श्री पं० तुलसीराम स्वामिकृत

सृष्टि सम्वत् १९७२९४९०९४
विक्रमी सम्वत् २०५०
विक्रमी दयानन्दाब्द १७०

मूल्य 125 रुपये

●

मुद्रक :
सम्राट प्रिंटर्स एण्ड बाईण्डर्स
II/1606, पटौदी हाऊस,
दरियागंज, नई दिल्ली –110 002
फोन : 3274880

स्तुता मया वरदा वेदमाता प्रचोदयन्तां पावमानी द्विजानाम्।
आयुः प्राणं प्रजां पशुं कीर्तिं द्रविणं ब्रह्मवर्चसम्। मह्यं दत्त्वा व्रजत ब्रह्मलोकम्॥

अथर्व० १९-७१-१

स्तुति करते हम वेद ज्ञान की,
जो माता है प्रेरक~पालक,
पावन करती मनुज मात्र को।
आयु, बल, सन्तति, पशु कीर्ति,
धन, मेधा, विद्या का दान।
सब कुछ देकर हमें दिया है,
मोक्ष मार्ग का पावन ज्ञान।

शुक्ल

# हे वेद पति

सर्वात्मा सच्चिदानन्दो-
ऽनन्तो योऽन्यायकृच्छुचिः ।
भूयात्तमां सहायो नो
दयालुः सर्वशक्तिमान् ॥१॥

व्याख्यान—जो परमात्मा, सबका आत्मा, सत चित् आनन्दस्वरूप, अनन्त, अज, न्यायकारी, निर्मल, सदा पवित्र, दयालु, सब सामर्थ्य वाला हमारा इष्ट देव है वह हमको सहाय नित्य देवे, जिससे महा कठिन काम भी हम लोग सहज से करने को समर्थ हों। हे कृपानिधे! यह काम हमारा आप ही सिद्ध करने वाले हो, हम आशा करते हैं कि आप अवश्य हमारी कामना सिद्ध करेंगे।

—महर्षि दयानन्द सरस्वती

# पूर्व-पीठिका ( प्रथम संस्करण )

सामवेद विषय की दृष्टि से उपासनाकाण्ड है। उपासना एक प्रकार का समन्वय है। इसमें ज्ञान और कर्म भी समन्वित है और ध्याताध्येय, उपासकोपास्य, द्रष्टा-दृश्य आदि का भी समन्वय है। जगत् में एक प्रकार का समन्वय देखा जाता है। यह समन्वय ( Uniformity ) का परिशीलन और तदनुसार आचरण उपासना की सिद्धि में सहायक है। समन्वय की प्रक्रिया जगत्-जीव और जगन्नियन्ता की पहेली पर आधारित है। बिना इन तीनों के स्वरूप को समझे न तो जगत् के समन्वय को समझा जा सकता है और न उपासना की सिद्धि हो सकती है। साम वस्तुतः इस का ही नाम है। विवाह संस्कार में जब प्रतिज्ञा के मंत्र वर और वधू बोलते हैं तब साम का एक विशेष वर्णन पाया जाता है। वर कहता है कि हे वधू ! मैं 'अम' हूं और तू सा है। अतः दोनों का सम्बन्ध साम है। तू ऋक् है और मैं साम हूँ, मैं द्युलोक हूँ और तू पृथ्वी है। यह दोनों का वास्तविक सम्मिलन है जो साम है। इस प्रकार विश्व साम का सारा खेल जगत् में चल रहा है। परम कारुणिक विश्वनियन्ता की सिद्धि में जहाँ दूसरे तर्क दिये जाते हैं वहाँ जगत् के समन्वय का तर्क भी प्रस्तुत किया जाता है। यह समन्वय भगवान् की महती महिमा का परिचायक है उपासक उपासना में इसको देखकर भगवान् को प्राप्त करता है। इसीलिए वेद में कहा गया है कि **तं सम्प्रश्नं भुवना यन्त्यन्या**(ऋग्वेद १०।८२।३)अर्थात् विश्व की समस्त पहेलियों का एकमात्र समाधान वह भगवान् ही है। साम वस्तुतः वह विद्या है जिसमें विश्व संगीत हो, विश्व समन्वय हो, अथवा ईश्वर, जीव, और प्रकृति की क्रीड़ा हो, वा विश्वसाम हो—इसके द्वारा उस भगवान् को प्राप्त करने का प्रकार पाया जाता है।

## सामवेद का वेदत्व

कुछ पूर्वपक्षी लोग यह शंका उठाते हैं कि सामवेद पृथक् कोई वेद नहीं है और यदि है भी तो उसमें कुल ७२, वा ७५ मंत्र हैं। शेष तो बाकी तीन वेदों के ही मंत्र हैं। परन्तु उनकी यह धारणा सर्वथा निर्मूल है। सामवेद में सब १८७५ मंत्र हैं। इसका प्रारम्भ **'अग्न आयाहि वीतये०'** और अन्त **'स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः'** से होता है। सामवेद के जो मंत्र अन्य वेदों में पाये जाते हैं वे पुनरुक्त नहीं हैं। विषय-भेद से वे सर्वत्र अपने प्रकरण से भिन्न-भिन्न अर्थों द्वारा ज्ञान विज्ञान का परिज्ञान देते हैं। वेद में किसी प्रकार की पुनरुक्ति नहीं। वह सर्वत्र प्रभु द्वारा प्रदत्त ज्ञान है।

कोई पुनरुक्ति जो अर्थ में भिन्न है वह पुनरुक्ति नहीं होती है। निरुक्त विद्या के महान् आचार्य यास्क ने निरुक्त ( ५.३४ ) में पवित्र पद की व्याख्या करते हुये 'येन देवाः पवित्रेण' मन्त्र की प्रतीक दी है। यह मन्त्र सामवेद उत्तरार्चिक ५। २। ८५ पर सामवेद में मिलता है। इससे पता चलता है कि पाँच सहस्र वर्ष पूर्व भी साम का यही कलेवर था और यह मन्त्र आज की ही भाँति उत्तरार्चिक में था। संप्रति मन्त्र संख्या की दृष्टि से यह १३०२ अंक पर है।

"एते असृग्रमिन्दवः०" मन्त्र ऋग्वेद ६. ६२. १ में पाया जाता है और सामवेद उत्तरार्चिक ४। १। १ में पाया जाता है। ऋग्वेद के भाष्य में सायण आदि ने इसका भाष्य किया है। यह मन्त्र वहाँ पर पवमान सोम से सम्बद्ध है। सामवेद में भी इसका देवता सोम है। सायण आदि सोमपरक ही अर्थ करते हैं। परन्तु वेदान्त दर्शन के १। ३। २८ सूत्र 'अतः प्रभवात्०' के व्याख्यान में श्री शंकराचार्य और रामानुजाचार्य दोनों ही ने इस मन्त्र का प्रमाण उद्धृत किया है। इस मन्त्र से उन्होंने वेदान्तप्रणेता के इस विचार का समर्थन किया है कि वेद शब्दों के ध्यान-पूर्वक परमेश्वर ने जगत् के पदार्थों की रचना की है। सभी टीकाकार सहमत हैं कि यह मन्त्र उस उद्धरण में सामवेद का है।

एक विशेष ज्ञातव्य यह है कि चारों वेदों के मन्त्रों की संख्या यज्ञ की सुविधा के लिये तीन प्रकार की मानी जाती है—**ऋक्, यजु और साम**। वेद चार हैं परन्तु मन्त्र तीन ही प्रकार के हैं। साम गीति हैं। गीति गान हैं। साम का गान ऋचा पर ही हो सकता है। अतः कहा गया है कि "**ऋच्यधूढं साम गीयते**" अर्थात् ऋक् से अभ्यूहित ही साम गान होता है ऐसी स्थिति में यदि सामवेद के स्वतन्त्र मन्त्र न होते तो फिर सारी ऋचाओं को साम कहा जा सकता था और उस अवस्था में साम का परिमाण समस्त ऋचायें मानी जाती और इनकी संख्या ऋग्वेद से भी बड़ी होनी। ७२ वा ७५ मन्त्रों के सामवेद होने की कल्पना ही व्यर्थ हो जाती है। साम-वेद की जो शाखा मिलती हैं उनमें कहीं पर ७२ वा ७५ मन्त्र का सामवेद नहीं है। उसके ब्राह्मण और गृह्यसूत्रों से कहीं इसका कोई प्रमाण नहीं मिलता है।

शतपथब्राह्मण १०। ४। २। २३—२५ में चारों वेदों के तीन प्रकार के मन्त्रों का बृहती छन्द के परिमाण से परिगणन किया गया है। ऋक् मन्त्रों को १२००० बृहती छन्द परिमाण का माना गया है। सामसंज्ञक मन्त्रों का परिमाण ४००० बृहती संज्ञक छन्द के परिमाण का कहा गया है। और यजुवों की संख्या ८००० बृहती परिमाण की मानी गई है। इसका तात्पर्य यह हुआ कि ऋग्वेद सामवेद यजुर्वेद और अथर्व में जितने भी साम संज्ञा वाले मन्त्र हैं उनका यह परि-माण है, यजुः संज्ञक मन्त्र केवल यजुर्वेद में ही हैं अन्यत्र नहीं। ऋक् की संख्या

१२००० है। अब यदि समस्त ऋक् मन्त्रों को साम माना गया होता तो पृथक् साम के परिमाण देने की आवश्यकता नहीं थी। तथा ऋक् मंत्रों की संख्या भी अधिक हो जाती क्योंकि यजु तो केवल यजुर्वेद में ही हैं। यदि समस्त ऋक् मन्त्रों को साम माना जाता तो फिर ४००० की संख्या न बनती। यदि ७५ वा ७२ मन्त्रों को ही साम माना जाता तो फिर यह संख्या में अत्यन्त न्यून होना चाहिये था। साम के भाष्यकारों ने भी १८७५ मन्त्रों पर ही भाष्य किया है। अतः सामवेद स्वतन्त्र वेद है और इसके मन्त्र १८७५ हैं। ७५,७२ मन्त्र ही सामवेद है –यह कल्पना निरर्थक है।

## सामवेद के प्राचीन भाष्यकार

सायण और भरत स्वामी का भाष्य सामवेद पर प्राप्त है जो प्राचीन माना जाता है। सायण का भाष्य पूरे १८७५ मन्त्रों पर पाया जाता है। भरत स्वामी का भाष्य भी है। वह भी पूरे सामवेद पर है। भरत स्वामी का भाष्य सायण से उत्तम है। विवरणकार ने यज्ञ की प्रक्रिया पर बहुधा मन्त्रों का विवरण प्रस्तुत किया है। श्री पं० सत्यव्रत सामश्रमी ने सायण भाष्य के साथ सामवेद पर गान का भी विस्तार किया है। इनको प्राचीन भाष्यकार नहीं कहा जा सकता है। सायण ने और भरत स्वामी ने वेदों में इतिहास न मानकर भी भाष्य में इतिहास दिखाया है। अतः इन भाष्यकारों के भाष्य भी पूर्णतः प्राचीन आर्ष वैदिकी प्रक्रिया पर नहीं उतरते हैं। सब से प्राचीन भाष्यकार तो शाखा, गृह्यसूत्र, ब्राह्मण और पद पाठ करने वाले आचार्यों को मानना चाहिए। सामवेद की १३ शाखाओं के नाम ग्रन्थों में मिलते हैं परन्तु उनमें कौथुमी, राणायनी और जैमिनीय शाखायें ही उपलब्ध हैं। कौथुमी को शाखा कहना ठीक नहीं। यह भूल है। कौथुमी और राणायनी में अध्याय आदि के अतिरिक्त कोई भेद नहीं। जैमिनीय शाखा में भेद है मन्त्रों की संख्या का और पाठ का भी।

सामवेद के निम्न ब्राह्मण और सूत्रग्रन्थ पाये जाते हैं: –

**ब्राह्मण**—ताण्डच ब्राह्मण, षड्विंश ब्राह्मण, सामविधान ब्राह्मण, आर्षेय ब्राह्मण, देवताध्यायब्राह्मण, उपनिषद् ब्राह्मण और वंश ब्राह्मण। (नैगेय सर्वानुक्रमणी)

**सूत्र ग्रन्थ**—मशकसूत्र, क्षुद्रसूत्र, लाटचायन श्रौतसूत्र, गोभिलीय गृह्यसूत्र और पुष्पसूत्र।

## सायण का सामवेद भाष्य नहीं है

सम्प्रति सायणाचार्य के नाम से जो सामवेद भाष्य पाया जाता है वह सायण का भाष्य नहीं है। कुछ सामवेदीय मन्त्रों का भाष्य छोड़कर ऋग्वेद में भी आने वाले सामवेद के मन्त्रों का सायण भाष्य बहुत ही ऊटपटांग है। एक बड़ी भारी

न्यूनता यह है कि सायणभाष्य में ऋग्वेद में भी प्राप्य सामवेद के मन्त्रों के व्याख्यान में ऋग्वेदीय पाठ का व्याख्यान किया है जब कि सामवेद में उन मंत्रों के पाठों में अन्तर है। इससे यह ज्ञात होता है किसी ने सायण के ऋग्वेदीय मंत्रों के भाष्य को और कुछ थोड़े मंत्रों पर उसके अनुसार भाष्य करके सामवेद भाष्य का नाम दे दिया है। यदि सायण ने सामवेद का भाष्य वस्तुतः किया होता तो वह सामवेदीय पाठ का अर्थ करता। ऋग्वेदीय पाठ का अर्थ करने का कोई तुक नहीं था। सायण की इस त्रुटि का अनुसरण करते हुए अन्य विद्वानों ने भी इसी प्रकार की गलती की है। एक तो यह प्रसिद्ध बात है कि सायण के नाम पर जो ग्रन्थ मिलते हैं वे अकेले सायण के लिखे नहीं मालूम पड़ते हैं। सायण के साथ पण्डितों का मण्डल था। राज्यपण्डित होने से यह सब पण्डितों का कार्य सायण के नाम से छप गया। माधवीय धातुपाठवृत्ति के देखने से इस तथ्य की पुष्टि होती है।

## प्रस्तुत सामवेद भाष्य

प्रस्तुत सामवेद भाष्य मेरठ निवासी स्वर्गीय पण्डित तुलसीराम स्वामी का है। ये आर्यसमाज के उस युग के पण्डित हैं जिन्होंने बिना रास्ते की भूमि में रास्ता निकाला और महर्षि दयानन्द की धारणा का परिपोषण किया। किसी न्यूनता का होना स्वाभाविक है परन्तु इनके इस महान् प्रयत्न को लघूकृत नहीं किया जा सकता है। सम्प्रति सामवेद पर अन्य कई आर्य विद्वानों के भाष्य उपलब्ध हैं। इन पंक्तियों के लेखक ने महर्षि की प्रक्रिया को अपनाकर स्वयं भी सामवेद का मनोज्ञ विस्तृत भाष्य किया है। सुधीवर्ग और जनता में उसका बड़ा सम्मान और उसकी माँग है। परन्तु यहाँ पर प्रस्तुत विषय है श्री तुलसीराम स्वामी का भाष्य। यह भाष्य यज्ञ-प्रक्रिया और कहीं-कहीं पर दूसरी प्रक्रियाओं को लेकर किया गया है। भाष्यकार ने सायण आदि भाष्यकारों की त्रुटियों की पूरी गवेषणा की है। लगभग सभी मन्त्रों पर ऐसी त्रुटियों का दिग्दर्शन कराया है। महर्षि की वेदभाष्य की प्रक्रिया को पुष्ट करने का प्रयत्न किया है।

भाष्यकार ने महर्षि के सत्यार्थप्रकाश जैसे महान् ग्रन्थ पर विपक्षियों द्वारा किये गये आक्षेपों के उत्तर लिखे थे। उसमें वर्त्ती गई पटुता की प्रवृत्ति वेदभाष्य में भी दृष्टिगोचर होती है। व्याकरण, नैरुक्त प्रक्रिया आदि का दिग्दर्शन भी भाष्यकार ने कराया है और सायण द्वारा व्याख्यात ऋग्वेदीय पाठों की त्रुटियों का सर्वत्र उल्लेख किया है।

याज्ञिक प्रक्रिया की भी बहुत सी बातों पर इस भाष्य में प्रकाश डाला गया है। कई लोग कभी-कभी यह कहते हैं कि श्री तुलसीराम स्वामी ने सामवेद भाष्य में यदि कोई मन्त्र एक बार से अधिक आया है तो यह लिखकर छोड़ दिया है कि "इसकी व्याख्या पहले की जा चुकी है।" परन्तु इससे इस भाष्य की उपादेयता में

अन्तर इस दृष्टि को ध्यान में रखकर नहीं आना चाहिए कि महर्षि दयानन्द के निर्वाण के वाद प्रारम्भ हुए युग में दुर्गम जंगल को काटकर अपना मार्ग बनाने वालों में यह भाष्यकर्त्ता भी एक हैं। जब इतने साधन नहीं थे, इतना अधिक विद्या का विस्तार भी नहीं था, महर्षि द्वारा प्रचलित वेदप्रक्रिया का इतना प्रचलन और सुसमृद्ध अध्ययन भी नहीं हुआ था उस युग में ऋषिवर की धारणा को लेकर वेद-भाष्य करने वाले विद्वान् का यह प्रयास स्तुत्य और प्रेरणादायक है। इस तथ्य को कभी भी दृष्टियों से ओझल नहीं होने देना चाहिए।

## साम का विस्तार

सामवेद का विस्तार वस्तुतः सामों के विस्तार के रूप में पाया जाता है। सामों के कई भेद हैं। बृहत्, रथन्तर, वामदेव्य आदि जहाँ सामों के भेद हैं वहाँ जगत् के पदार्थों के भी ये बोधक हैं। सामगानों की प्रक्रिया आजकल लुप्त सी हो गई है अतः पूर्णतया इसका वर्णन करना कठिन और दुःसाध्य हो गया है।

पाणिनीय अष्टाध्यायी के भाष्यकार महाभाष्यकार पतंजलि ने वेदों के शाखाओं के वर्णन के प्रसंग में लिखा है कि सहस्रवर्त्मा सामवेदः अर्थात् सामवेद सहस्र मार्गों वाला है। इसका वास्तविक अर्थ यह लगाया जाता है कि सामवेद की एक सहस्र शाखायें हैं। आज इतनी शाखायें उपलब्ध नहीं हैं—परन्तु ये थीं —इसमें सन्देह नहीं। महाभाष्यकार के कथन में किसी प्रकार का अतथ्य नहीं हो सकता है। ऋषि कभी अतथ्य नहीं कहा करता। सामवेद के 'गाये सहस्रवर्त्मनि' मन्त्र के आधार पर मीमांसा भाष्य में शवर ने लिखा है कि **"सामवेदे सहस्रं गीतेरुपायाः"** अर्थात् साम-वेद के गाने के सहस्र तरीके हैं। इनका कथन यह माना जाता है कि ग़ाने के सहस्र प्रकार हैं न कि सहस्र शाखायें हैं। परन्तु एक गान के प्रकार को लेकर एक शाखा और इस प्रकार सहस्र प्रकार के आधार पर एक सहस्र शाखायें बन गईं तो साम-वेद की सहस्र शाखाओं का न होना इस प्रमाण से किस प्रकार सिद्ध हो गया ? अतः सामवेद की एक सहस्र शाखायें हैं—यही पक्ष ठीक है।

अन्य वेदों की भांति सामवेद पर निदान सूत्र भी थे। इसका स्पष्ट उल्लेख यास्क ने निरुक्त में भी किया है। ऋचा समं मेने—इति नैदानाः। ऋग्वेद के निदान सूत्र तो प्रकाशित भी हो चुके हैं। साम का इतना विस्तार होते हुये भी उसका साहित्य उपलब्ध नहीं है। बहुत बड़ा भाग काल के कराल गाल में कवलित हो चुका है।

सामवेद की कुछ प्रधान प्रसिद्ध विद्याओं के आधार पर कुछ प्रकरणों का नाम-करण ही उसी प्रकार का कर दिया गया है। उदाहरण के लिए महानाम्नी ऋचाओं को ही लिया जा सकता है। ब्राह्मण ग्रन्थों में इनके महत्व और नामकरण पर विशेष प्रकाश डाला गया है, ऋचाओं की विवेचना तीन प्रकरणों में होती है। ये

प्रकरण हैं—अध्यात्म, अधिदैव और अधियज्ञ। अध्यात्म में इन्द्र का अर्थ परमेश्वर और जीवात्मा आदि है। परमेश्वर अति महान् है। उसने महान् होते हुये इस महान् ब्रह्माण्ड को बनाया और जीवात्मा को उसका भोक्ता निश्चित किया और यह कार्य इन ऋचाओं में साथ सम्पन्न किया है अतः ये महानाम्नी ऋचायें हैं। जीवात्मा भी इन्द्र है और वह महान् है। क्योंकि उसकी शक्ति भी इन्द्रियों आदि की अपेक्षा महान् है। उसने इन ऋचाओं के द्वारा भगवान् को पहचाना अतः इन ऋचाओं का नाम महानाम्नी है।

इन्द्र सूर्य का नाम है। वह मेघ को मारता है और वर्षा करता है। महानाम्नी ऋचायें ही मध्यमा के रूप में मेघ के वध का साधन बनती हैं अतः इनका नाम महानाम्नी है। मेघ के प्रताडन की जो महती गर्जना मध्यमा वाक् के रूप में विद्यमान है वह भी महानाम्नी कही जाती है। संसार में जो ये लोक हैं ये भी बहुत विस्तृत और बड़े होने से महान् हैं। इनकी स्थान आदि के कारण महत्ता है। अतः ये भी महानाम्नी हैं। महानाम्नी ऋचाओं में इनका भी विज्ञान ओत-प्रोत है। अतः साम का जहाँ उपासना विषय है वहाँ प्रक्रियानुसार अनेकों ज्ञानों का वह आकर है। उसका अध्ययन और स्वाध्याय बढ़े उसी उद्देश्य से सामवेद भाष्य प्रस्तुत किया जा रहा है। हमें आशा ही नहीं पूर्ण विश्वास है कि जनता में इसका प्रचार और प्रसार बढ़ेगा।

समस्त सत्यविद्याओं के भण्डार हैं वेद—महर्षि की इस विचारधारा का विश्व में प्रचार हो, हमारी हृदय से यही कामना है।

भगवान् दयानन्द के ऋण से नैर्ऋण्य प्राप्त हो और परमकारुणिक जगन्नियन्ता के ज्ञान का विश्व की मानवता में प्रचार हो इस दृष्टि से यह कार्य किया गया। किसी प्रकार की त्रुटि न रहे—इसका पूरा प्रयत्न किया गया। परन्तु मानव-स्वभाव के कारण यदि कोई त्रुटि रह गई है तो उसके लिए हम क्षमा चाहेंगे—

सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा
महर्षि दयानन्द भवन, नई दिल्ली-१
दिनांक २९-४-७२

(आचार्य) वैद्यनाथ शास्त्री
- प्रधान—सम्पादक एवं अध्यक्ष
अनुसन्धान-विभाग

ओ३म्

# सामवेदभाष्य

[ सम्पूर्ण ]

न्याय, वैशेषिक, सांख्य, योग, वेदान्त, मनु, गीतादि के भाष्यकर्ता

## श्री पं० तुलसीराम स्वामिकृत

चतुर्थः संस्करण

महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी १९८३ ई० के
अवसर पर सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा
द्वारा प्रकाशित



वेद सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है
वेद का पढ़ना-पढ़ाना और
सुनना-सुनाना सब आर्यों
का परम धर्म है—

—महर्षि दयानन्द सरस्वती

ओ३म्

# सामवेदसंहितायाः //

## मन्त्राणां वर्णानुक्रमसूची

( अ )

## ( आ )

( ऊ )



( ऋ )

( द )

( य )

( र )

( ह )



( इति )



ओ३म्

यस्य निःश्वसितं वेदा यो वेदाञ्जगतेऽखिलान् ।
प्रददौ तमहं वन्दे परमात्मानमव्ययम् ॥१॥
आगमप्रवणश्चाहं नापवाद्यः स्खलन्नपि ।
नहि मद्वर्त्मना गच्छन्स्खलितेष्वप्यपोद्यते ॥२॥

(१) पूर्वार्चिके ६ अध्यायेषु ६४० मन्त्राः

| १ अध्यायः | | २ अध्यायः | | ३ अध्यायः | | ४ अध्यायः | | ५ अध्यायः | | ६ अध्यायः | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दशतयः | मन्त्राः | दशतयः | मन्त्राः | दशतयः | मन्त्राः | दशतयः | मन्त्राः | दशतयः | मन्त्राः | दशतयः | मन्त्राः |
| १ | १० | १ | १० | १ | १० | १ | ८ | १ | १० | १ | ९ |
| २ | १० | २ | १० | २ | १० | २ | १० | २ | १० | २ | ७ |
| ३ | १४ | ३ | १० | ३ | १० | ३ | ११ | ३ | १० | ३ | १३ |
| ४ | १० | ४ | १० | ४ | १० | ४ | १० | ४ | १४ | ४ | १२ |
| ५ | १० | ५ | १० | ५ | १० | ५ | ८ | ५ | १२ | ५ | १४ |
| ६ | ८ | ६ | १० | ६ | १० | ६ | १० | ६ | १० | | |
| ७ | १० | ७ | १० | ७ | १० | ७ | १० | ७ | १२ | | |
| ८ | ८ | ८ | ९ | ८ | १० | ८ | ८ | ८ | ९ | | |
| ९ | १० | ९ | १० | ९ | [illegible] | ९ | १० | ९ | १२ | | |
| १० | ९ | १० | १० | १० | ९ | १० | १० | १० | १२ | | |
| ११ | १० | ११ | ९ | ११ | [illegible] | ११ | १० | ११ | ८ | | |
| १२ | ८ | १२ | १० | १२ | १० | १२ | १० | ० | [illegible] | | |
| योगः | ११४ | | ११८ | | १ ९ | | ११५ | | ११९ | | ५५ |

१२ द १२ श १२ नि १२ यों ११ गाः ५ = ६४    ६४० मन्त्रयोगः

एवं ६४ दशतिषु ६४० मन्त्राः ॥
महानाम्न्यार्चिके तु १० दशैव मन्त्राः ॥
उत्तरार्चिके च १२२३ मन्त्राः ॥
सर्वमन्त्रयोगः १८७३

( २ )

| २२ अध्यायेषु ४०२ सूक्तानि चेत्थम्— | | | | | | | | | | | | योग |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ० | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | |
| मं० | ६२ | ६२ | ५५ | ५६ | ६९ | ७६ | ८३ | ५९ | ७८ | ९४ | ३२ | ७३६ |
| सू० | २३ | २२ | १९ | १९ | २२ | २३ | २४ | १४ | २० | २३ | ११ | २२० |
| अ० | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | |
| मं० | ५६ | ५४ | ४६ | ३८ | ४४ | ४० | ५४ | ५४ | ५१ | ३३ | २७ | ४८७ |
| सू० | २० | २० | १६ | १४ | २१ | १४ | १९ | १८ | १८ | १३ | ९ | १८२ |

एवं सूक्तानि १८२+२२०=४०२

एवं मन्त्राः ४८७+७३६=१२२३

श्लोकार्थ—वेद जिसके श्वासवत् हैं और जिसने सम्पूर्ण जगत् के लिये समस्त वेद दिये हैं उस अविनाशी परमात्मा को मैं नमस्कार करता हूँ ।।१।।

क्योंकि मैं वेदों की ओर झुका हूँ इसलिये कहीं भूल हो जावे तो मैं भी अपवाद के योग्य नहीं हूँ । जैसे कोई स्वच्छ मार्ग पर चलता हुआ रपट गिरे तो भी निन्दायोग्य नहीं होता ।।२।।

चारों वेदों में सामवेद तीसरा है, उसका प्रथम भाग "छन्दआर्चिक" है । और दूसरा "महानाम्न्यार्चिक" नाम और तीसरा "उत्तरार्चिक" नाम भाग है । इसमें से पहिले छन्दआर्चिक नाम भाग में ६ अध्याय हैं । प्रत्येक अध्याय में जितनी दशति और प्रत्येक दशति में जितने मन्त्र हैं वह सब ऊपर लिखित चक्र के अनुसार जानो ।

इस प्रकार छन्दआर्चिक के छ अध्याय हैं, उनमें ६४० छ सौ चालीस मन्त्र हैं ।। ( देखो चक्र १ )

दूसरे महानाम्न्यार्चिक में १० मन्त्र हैं ।

तीसरे उत्तरार्चिक के २२ अध्यायों में ४०२ सूक्त हैं उनमें १२२३ मन्त्र में ( देखो चक्र २ ) यह सब मिला कर सामवेद की १८७३ ऋचा हुईं ।।

इस प्रकार महानाम्न्यार्चिक के अतिरिक्त २८ अध्याय हुए । परन्तु सायणाचार्य्य के उत्तरार्चिक के २१ ही अध्याय माने हैं जो सब मूल ग्रन्थों से बे-मेल हैं । इनके मत में २० वां और २१ वां अध्याय मिलाकर एक ही २० वां अध्याय है तथा छन्दआर्चिक के ६ मिलाकर सब २७ ही हैं ।।

इस सामवेद संहिता में प्राचीन काल से तो प्रपाठक आदि विभाग ही समस्त मूल पुस्तकों में ठीक-ठीक लिखे ही हैं। और उसी क्रम से इसके प्रकरण बंधे हुए हैं। तदनुसार मैं जो यह भाष्य करूंगा सो भी प्रकरणानुसार होगा।

## सामवेदीय प्रथमो मन्त्रः—

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३
अग्न आयाहिं वीतये गृणानो हव्यदातये।
१ २ २ ३ १ २
नि होता सत्सि बर्हिषि ॥१॥

"गोतमस्य पर्कावभितः कश्यपस्य बर्हिष्यम्" अस्यायमर्थः— अभितः उभयतः प्रथम तृतीयौ गोतमेन ऋषिणा गीतौ पर्क्कसंज्ञकौ सामविशेषौ, मध्ये चैकः कश्यपेन गीतो बर्हिष्यं नामा सामविशेषः। तत्र गोतमस्याद्यः पर्क्को यथा—

४ २ २ १ २ १
(१) ओग्नाई। आ या ही ३ वी इ तो या २ इ। तो या २ इ।
१ २ १ २ १
गृणानो ह। व्यदातो या २ इ। तो या २ इ। ना इ होता सा
३ ५ ६ ३
२ ३ त्सा २ इ। बा २ ३ ४ औहोवा। हीं २ ३ ४ षी ॥१॥

### कश्यपस्य मध्यमं बर्हिष्यं यथा

४ ५ ४ ५ ४ १ २ २
(२) अग्न आ याहि वी। तयाइ। गृणानो हव्यदाता। २ ३
२ १ २ २ १ ५ १ ३ ५ २
याइ। नि होता सत्सि बर्हा २ ३ इषि। बर्हा २ इषा २ ३ ४
१ २ १ १ १ १
ओहोवा। बर्हीं ३ षी २ ३ ४ ५ ॥२॥

## पुनर्गौतमस्य पर्कस्तृतीयो यथा—

४ ५ ४१ ५२ ४ ४ १ २ २ २
(३) अग्न आ या हि। वा ५ तयाइ। गृणानो हव्यदा १

२ १ ३ ५ १ २
ता ३ ये । नि होता २ ३ ४ सा । त्सा । २ ३ ४ इ बा ३ ।

१ ५ ५
र्हो २ ३ ४ ४ इषी ६ हा इ ॥ ३ ॥ १ ॥

गान प्रक्रिया का प्रकार वही है जो "नारदीशिक्षा" आदि ग्रन्थों में कहा है। और गानादि उस विषय के ग्रन्थ छप ही गए हैं। जो कि कलकत्ता आदि से मिलते ही हैं। तथा गीति भी "बंगाल एसियाटिक सुसाइटी" के छपाये सायणभाष्ययुक्त सामवेद के पुस्तकों में सबको मिलनी सुगम ही है। इसलिये उस गीति के छापने में धन-व्यय अधिक है तथा कोई विशेष फल भी नहीं है, इसलिए सम्प्रति हम उसे नहीं छापते हैं। इसके अतिरिक्त यह भी है कि गीति अन्यत्र की छपी और हमारी छपी (यदि छापें तो) भी समान ही होंगी क्योंकि उसमें कोई अन्तर नहीं है, केवल मन्त्रों के अर्थ ही प्राय अन्य टीकाकारों के किए हुए कहीं-कहीं युक्तिविरुद्ध अनुपकारक न्यूनोपकारक अथवा हानिकारक हो गए हैं जिनसे वैदिक धर्मप्रचार में बड़ी बाधा आ पड़ी है, उसके निवारणार्थ ही इस नवीन (परन्तु प्राचीन ऋषिसिद्धान्ताऽनुकूल) भाष्य का उद्योग है और इस प्रकार की कोई हानि गीति में नहीं है। इसलिए गीति छापकर ग्रन्थ बड़ा करना निष्फल नहीं तो उसके ही लगभग है। समस्त गीतियों के छापने से मूल से चार-पांच गुणा पाठ बढ़ जाता परन्तु निदर्शन (नमूना) के लिए यहाँ सामवेद के प्रथम मन्त्र में जो ३ गान निकलते हैं उन्हें हमने ऊपर संस्कृत में छाप दिया है सो देख लीजिए। पहिले गान का (१)नाम "पर्क्क" है,दूसरे का (२) "बर्हिष्य" और तीसरे का भी (३) "पर्क्क" ही नाम है। इन सामगानों के नाम और ऋषि का वर्णन "आर्षेय ब्राह्मण" के द्वितीय खण्ड के आरम्भ में इस प्रकार लिखा है कि –"प्रथम तृतीय पर्क्क साम वाले हैं, उनका ऋषि गोतम है, दूसरा बर्हिष्य नामक साम है, उसका कश्यप ऋषि है।"

इसी प्रकार जिस ऋचा में जितने साम आर्षेयब्राह्मणानुसार निकले हैं वे प्रायः लिखे और छपे पुस्तकों में मिलते ही हैं परन्तु हमारा पुस्तक गान सहित भाष्ययुक्त छापने से बहुत बड़ा होकर अधिक मूल्य का होने से अल्पधन वालों को दुर्लभ न हो जावे, इसलिए गान छोड़कर ही छपाया जाता है।

नारदीशिक्षानुसार स्वर विषयः—

अथातः स्वरशास्त्राणां सर्वेषां वेदनिश्चयम् ।
उच्चनीचविशेषाद्धि स्वरान्यत्वं प्रवर्त्तते ( १।१ )
उदात्ते निषादगान्धारावनुदात्तऋषभधैवतौ ॥
स्वरितप्रभवा ह्येते षड्जमध्यमपञ्चमाः ( ८।८ )
षड्जश्च ऋषभश्चैव गान्धारो मध्यमस्तथा ।
पञ्चमो धैवतश्चैव निषादः सप्तमः स्वरः ( २।५ )
प्रथमश्च द्वितीयश्च तृतीयोथ चतुर्थकः ।
मन्द्रः क्रुष्टो ह्यतिस्वार एतान्कुर्वन्ति सामगाः ( १-१२ )
यः सामगानां प्रथमः स वेणोर्मध्यमः स्वरः ।
यो द्वितीयः स गान्धारस्तृतीयस्त्वृषभः स्मृतः ( १३।१ )
चतुर्थः षड्ज इत्याहुः पञ्चमो धैवतो भवेत् ।
षष्ठो निषादो विज्ञेयः सप्तमः पञ्चमः स्मृतः ( १३।२ )
नासाकण्ठमुरस्तालुजिह्वादन्तांश्च संश्रितः ।
षड्भिः संजायते यस्मात्तस्मात्षड्ज इति स्मृतः ( ५।७ )
वायुः समुत्थितो नाभेः कण्ठशीर्षसमाहतः ।
नर्दत्यृषभवद्यस्मात्तस्मादृषभ उच्यते ( ५।८ )
वायुः समुत्थितो नाभेः कण्ठशीर्षसमाहतः ।
नासा गन्धावहः पुण्यो गान्धारस्तेन हेतुना ( ५।९ )
वायुः समुत्थितोनाभेरुरो हृदि समाहतः ॥
नाभिं प्राप्तो महानादो मध्यमत्वं समश्नुते ( ५।१० )
वायुः समुत्थितो नाभेरुरोहृत्कण्ठशिरोहतः ।

पञ्चस्थानोत्थितस्यास्य पञ्चमत्वं विधीयते ( ५।११ )
अतिसन्धीयते यस्मादेतान्पूर्वोत्थितान्स्वरान् ।
तस्मादस्य स्वरस्यापि धैवतत्वं विधीयते ( ५।१७ )
निषीदन्ति स्वरा यस्मान्निषादस्तेन हेतुना ।
सर्वांश्चाभिभवत्येष यदादित्योऽस्य दैवतम् ( ५।१८ )

उदात्तादि स्वरों का व्यवहार सामवेद में निराले ढंग से है जैसा कि नारदीशिक्षा में कहा है कि—(श्लोक ऊपर देखो)

अर्थ:—"अब सब स्वरशास्त्रों का वेद निश्चय (वर्णन करते हैं क्योंकि) ऊंचे नीचे के विशेष से स्वर में भेद प्रवृत्त होता है (१।१)"

तथा उसी नारदीशिक्षा में पाणिनि के माने हुए उदात्तादि २ स्वरों के बीच गानविद्या के ७ स्वर इस प्रकार निवेशित किये हैं:—

"उदात्त में निषाद और गान्धार, अनुदात्त में ऋषभ और धैवत,तथा स्वरित में षड्ज मध्यम और पंचम उपजे हैं ( ८ । ८ )"

इस प्रकार ७ स्वर, ३ के भीतर आ गए हैं। और वे वहीं: -

षड्ज ऋषभ गान्धार मध्यम पंचम धैवत और निषाद ७ वां स्वर है (२।५)"

इस प्रकार नाम रखकर भी सामवेद के लिए विशेष संज्ञाओं से बोले जाते हैं, जैसा कि वहीं कहा है कि:—

"१ प्रथम २ द्वितीय ३ तृतीय ४ चतुर्थ ५ मन्द्र ६ क्रुष्ट और ७ अतिस्वार । इन्हें सामग लोग उच्चारते हैं। ( १ । १२ )"

अर्थात् मध्यमादि ७ स्वरों के गान में ये विशेष नाम हैं जैसा कि वहीं फिर लिखा है कि:—

जो सामगों का प्रथम स्वर है वह वेणु का मध्यम नामक है। जो द्वितीय है वह गान्धार। और तृतीय ऋषभ को माना है। चतुर्थ को षड्ज कहते हैं। पञ्चम धैवत है। षष्ठ निषाद जानना चाहिये। और सप्तम का नाम पञ्चम है। (१३।२)"

इस प्रकार १=मध्यम। २=गान्धार। ३=ऋषभ। ४=षड्ज। ५=मन्द्र वा धवत। ६=क्रुष्ट वा निषाद। ७=पञ्चम वा अतिस्वार है।।

इसी नारदी शिक्षा में षड्जादि स्वरों के नाम और अर्थ भी लिखे हैं कि:—
"नासिका कण्ठ उर: तालु जिह्वा और दन्त इन छः से उत्पन्न होता है इस कारण षड्ज कहाता है (५।७)। नाभि से उठा वायु, कण्ठ और शीर्ष से टकराया हुआ

ऋषभ (बैल) की नांई नादता है इस कारण ऋषभ कहा जाता है [५, ८]। नाभि से उठा वायु कण्ठ और शीर्ष से टकराया हुआ नासिका में पवित्र गन्ध को लाने वाला है इस हेतु गान्धार है [५। ९] नाभि से उठा वायु उर: और हृदय में टकराया हुआ (मध्य) नाभि को प्राप्त हुआ वही महानाद मध्यमत्व को प्राप्त होता है [५। १०]। वायु १ नाभि से उठा हुआ और २ उर: ३ हृदय ४ कण्ठ और ५ शीर्ष से टकराया हुआ होता है। इसलिये इन ५ स्थानों से उत्पन्न होने वाले को पञ्चमत्व किया जाता है। [५।११] इन पूर्व उठे हुए स्वरों को अतिसन्धान करता है इसलिये इस स्वर को धैवतत्व किया गया है [५। १७]। जिस कारण इस (निषाद) से सब स्वर बैठ जाते (दब जाते) हैं इससे यह निषाद है इत्यादि० (नारदी० ५। १८)॥"

जो सामगान विद्या की प्राप्ति चाहता है उसे तो सम्पूर्ण "नारदी शिक्षा" तथा "रागविरोध" आदि अन्य ग्रन्थ ही पढ़ने चाहियें॥

परन्तु हमने तो अर्थ समझने के लिये यहाँ केवल उदात्तादि स्वर ही जतलाये हैं क्योंकि—जब शब्द में वर्ण का दोष वा स्वर का दोष हो जाता है तब वह शब्द जिसके लिये बोला गया है उस (ठीक) अर्थ को नहीं कहता, जैसे स्वरदोष— "इन्द्रशत्रु:" इस पद में तत्पुरुष समास में इन्द्रस्य शत्रु:=इन्द्रशत्रु:" ऐसा अन्तोदात्त प्रयोग होता है। परन्तु बहुव्रीहि में—"इन्द्र:शत्रुर्यस्य स:—इन्द्रशत्रु:" यहाँ अन्तोदात्त न होकर पूर्वपदप्रकृतिस्वर हो जाता है और उससे इन्द्र शब्द आद्युदात हो जाता है। अष्टाध्यायी के सूत्र तथा स्वर के चिह्न संस्कृतभाष्य में लिखे हैं वहां देख लीजिये॥ इस प्रकार तत्पुरुष समास में तो इन्द्रशत्रु का अर्थ यह है कि "इन्द्र जो सूर्य उसका काटने वाला"। परन्तु यह अर्थ असम्भव है क्योंकि वृत्र जो मेघ है वह इन्द्र=सूर्य के साथ लड़ कर सूर्य्य को काट नहीं सकता किन्तु स्वयं ही कट कर वर्षता है इसलिये बहुव्रीहि समास ही ठीक है जिसमें यह अर्थ होता है कि "इन्द्र=सूर्य है काटने वाला जिसका" वह मेघ इन्द्रशत्रु पद का वाच्य है। परन्तु यह ठीक अर्थ तभी हो सकता है जब कि कोई बोलने वाला बहुव्रीहि समास वाले स्वर से उच्चारण करे। और यदि स्वर का ज्ञान न हो और इस कारण तत्पुरुषसमास वाले स्वर से बोल देवे तो वही असम्भव अनर्थ आवेगा जो ऊपर लिखा गया॥

जो सूक्त एक ही ऋचा में समाप्त होता है उसको "एकर्च" कहते हैं और दो ऋचाओं में पूर्ण होने वाले को "प्रगाथ" कहते हैं। तीन ऋचा वाले को "तृच"। ४ वाले को "चतुरृच" इसी प्रकार पञ्चर्च, षडृच, सप्तर्च इत्यादि संज्ञा जानो, जिनका पूर्व आचार्य लोग व्यवहार करते रहे हैं॥

यद्यपि जिस मन्त्र का जो ऋषि देवता और छद होगा वह प्रतिमन्त्र के ऊपर वहां-वहां लिखा जायेगा तथापि यहां केवल यह दिखलाया जाता है कि सात ७ छन्दों ७ अतिच्छन्दों और ७ विच्छन्दों में से किस-किस में कितने-कितने अक्षर होते हैं। जैसे—

१—२४ अक्षर की गायत्री। २- २८ अक्षर की उष्णिक्। ३ - ३२ अक्षर की अनुष्टुप्। ४—३६ की बृहती। ५—४० की पंक्ति। ६—४४ की त्रिष्टुप्। ७—४८ की जगती। ये ७ छन्द हुए॥ और १—५२ अक्षर की अतिजगती २—५६ की शक्वरी। ३—६० की अतिशक्वरी। ४ – ६४ की अष्टि। ५ —६८ की अत्यष्टि ६ —७२ की धृति। ७—७६ की अतिधृति। ये ७ अतिच्छन्द हुए॥ तथा। १—८० अक्षर की कृति। २- ८४ की प्रकृति। ६—८८ की आकृति। ४—९२ की विकृति ५ – ९६ की संस्कृति। ६—१०० की अतिकृति। ७—१०४ की उत्कृति। ये ७ विच्छन्द हुए॥ जैसा कि—

गायत्र्या वसवः ( ३ । ३ ) से लेकर—चतुश्शतमुत्कृतिः ( ४ । १ ) पर्यन्त पिङ्गलसूत्रों में निकलता है। और भुरिक् स्वराट् विराट् निचृत् विचृत् आदि भेद तो पिङ्गल में ही देखने चाहियें॥

सामवेद के उपव्याख्यान रूप ८ ब्राह्मण ग्रन्थ हैं, उनके नाम ये हैं—१—प्रौढ़ वा ताण्डयमहाब्राह्मण २–षड्विंश ३–सामविधान ४–आर्षेय ५–देवताध्याय ६–उपनिषद् ७–संहितोपनिषद् वा मन्त्रब्राह्मण ८–वंश। इनमें से चौथे और पांचवें ब्राह्मणों के अनुसार सामवेद के ऋषि देवता और छन्द जानने चाहियें। मन्त्रब्राह्मण में सब संस्कारों के मन्त्र पढ़े हैं। वंश ब्राह्मण में ब्रह्मा से आरम्भ करके सामगों की वंशावली का वर्णन है। इसी प्रकार अन्य ब्राह्मणों में भी प्रायश्चित्त प्रयोगादि का ही वर्णन है किन्तु मूल सामवेद के अक्षरों की व्याख्या का अंग विशेषकर नहीं है। इसलिये इस भाष्य में उन-उन ब्राह्मण ग्रन्थों के प्रमाणों की आवश्यकता प्रायः नहीं है॥

इस द्वितीय वार में संस्कृतभाष्य नहीं छपाया, केवल आर्यभाषा भाष्य और मूल तथा देवता और छन्द का नाम छपा है॥

— तुलसीराम स्वामी

ओ३म्

# सामवेद संहिता

## छन्द आर्चिकः

## अथाग्नेयं पर्व काण्डं वा

## तत्र

## प्रथमे प्रपाठके प्रथमार्द्धः

( प्रथमाध्याये प्रथमा दशतिः )

अग्न आयाहीत्यस्या भरद्वाज[1] ऋषिः। अग्निर्देवता। गायत्री छन्दः ॥

२ ३ १ २ ३ १२ ३ २ ३ १ २
१—अग्न आ याहि वीतये गृणानो हव्यदातये ।
१ २र ३ १ २
नि होता सत्सि बर्हिषि ॥१॥

अथ प्रकरणशः मन्त्र-भाष्य का आरम्भ किया जाता है ॥

इस छन्द आर्चिक नामक सामवेद के प्रथम भाग में ३ पर्व हैं १—आग्नेय २—ऐन्द्र और ३—पावमान। इन में से पहिले आग्नेय पर्व में ११४ मन्त्र हैं जिन में विशेष कर अग्निपदवाच्य का वर्णन है ॥

---

[1] वाजस्यान्नस्य भरणाद् भरद्वाजः इति सार्थयं संज्ञा=अन्न के भरण से "भरद्वाज" नाम हुआ ॥

## उसमें—प्रथम प्रपाठक का प्रथमार्ध—
## पहिले अध्याय की पहिली दशति

भाषार्थः—(अग्ने) हे प्रकाश के पुञ्ज ! (वीतये) कान्ति प्रा ा वा हव्य खाने के लिये (आग्ग्हि) प्राप्त हूजिये। कैसे हो तुम ? (गृणानः) स्तुति किये हुए और (होता) हव्यपदार्थों के लेने वाले हो। (बर्हिषि) यज्ञ में (नि, सत्सि) विराजिये (हव्यदातये) वायु आदि देवों को हव्य देने=पहुँचाने के लिये।

इस प्रकार के मन्त्रों में "हे अग्ने" इत्यादि सम्बोधन के व्यवहार को देख कर कोई लोग शङ्का करते हैं कि "वेदों में विशेष करके अचेतन जड़ों का सम्बोधन देखा जाता है सो किस कारण ?"

उत्तर—निरुक्त (अध्याय ७। खं० १) में लिखा है कि वेद में तीन प्रकार की ऋचा हैं। १—परोक्षकृता २—प्रत्यक्षकृता और ३—आध्यात्मिकी। फिर उसी निरुक्त (७। २) में लिखा है कि १—प्रत्यक्षकृता वे हैं जिनमें मध्यम पुरुष का योग है और "त्वम्" इस सर्वनाम से व्यवहार है। इसीलिये वेदों में अग्नि आदि प्रत्यक्ष देवताओं (व्यावहारिकों) का मध्यम पुरुष के प्रयोगों और "तुम" इस सर्वनाम से सम्बोधन करके वर्णन किया है। अर्थात् वेद की यह शैली (मुहावरा) है कि प्रत्यक्ष अग्न्यादि पदार्थों का वर्णन इस ढंग से किया जाता है। ऐसा ही आगे भी सर्वत्र जानो। बार-बार न लिखेंगे। तात्पर्य यह है कि अग्नि को अग्निकुण्ड में बुलाना अर्थात् आधान करना चाहिये इस लिये कि होमे हुए द्रव्यों को वायु आदि में फैलावे और हुतद्रव्यों को प्रक्षेप करके फैलाने वा भक्षण करने के लिये। प्र०—वह अग्नि कैसा है ? उ०—जिस की स्तुति की जाती है। प्र०—अग्नि आदि जड़ पदार्थों की स्तुति से क्या फल है ? उ०—जिस प्रकार परमेश्वर की स्तुति अर्थात् गुणानुवाद करने से उसमें श्रद्धा उत्पन्न होती है इसी प्रकार अग्नि आदि जड़ पदार्थों के गुण वर्णन करने से उन गुणों के द्वारा उपकार लेने की श्रद्धा उत्पन्न होती है अर्थात् होमादि करने का क्या फल है, शिल्पादि में अग्नि क्या काम देता है, इत्यादि विदित होता है। इस लिये गुणकीर्त्तन व्यर्थ नहीं। इस मन्त्र का अग्नि देवता है अर्थात् अग्नि का इसमें वर्णन=स्तुति है। अग्नि शब्द मुख्य करके परमात्मा का वाचक है इसलिये ईश्वरपक्ष के श्लेषालङ्कार वाले अर्थ में यह आशय होगा कि—

हे (अग्ने) प्रकाशमय ! आप हमारे (बर्हिषि) यज्ञ में अर्थात् ज्ञानयज्ञरूप ध्यान में (आयाहि) प्राप्त हूजिये, (गृणानः) आप स्तुत किये हुए हैं, (होता) आप सबको सब पदार्थों के दाता हैं। (नि, सत्सि) विराजिये। किस लिये ? (वीतये) हृदय में प्रकाश करने के लिये और (हव्यदातये) भक्ति का फल देने के लिये॥

वेदों में प्रायः श्लेषालङ्कार[1] है जिससे दो अर्थ होते हैं, जिनमें से परमार्थ-विषयक ईश्वरार्थ तो मुख्य ही है। क्योंकि कठोपनिषद् (२।५) में लिखा है कि:- [सर्वे वेदा यत्०] "समस्त वेद जिस पद का सब प्रकार से मनन करते हैं वह ओंकार है" ओ३म् परमात्मा का नाम है। जैसा कि योगशास्त्र में लिखा है कि "परमात्मा का वाचक प्रणव ओङ्कार है (१।२७)" तो जब कि अग्नि आदि पदों से परमात्मा का ग्रहण किया जावे तभी यह ठीक घट सकता है कि समस्त वेद परमात्मा का वर्णन करते हैं। वास्तव में प्रकाशादि जो दिव्य गुण हैं सो परमात्मा में असीम (वेहद) भाव से वर्त्तमान हैं इसलिये अग्नि आदि पदों का मुख्य अर्थ तो परमात्मा ही है परन्तु वे प्रकाशादि गुण ससीम (हदवाले) होकर अग्नि आदि भौतिक पदार्थों में भी किसी अंश तक रहते हैं इस लिये उस अंश में वे भौतिक पदार्थ देवता कहे जाते हैं। इसी लिये सम्पूर्ण देवतावाचक पदों से पूर्ण भाव में तो परमात्मा ही वेदों में विवक्षित है परन्तु यौगिकार्थ से किसी अंश तक भौतिक पदार्थ भी विवक्षित जानने चाहियें॥

इस प्रकार सब जगह देवता शब्द से उस मन्त्र का वर्णन किया पदार्थ और ऋषि शब्द से उस-उस मन्त्र के अर्थ का अनुभव करने वाला ऋषि, तथा स्तुति शब्द से उस के गुणों का वर्णन (बयान), और सम्बोधन से उस-उस पदार्थ का प्रत्यक्ष होना, समझना चाहिये। यह ठीक स्मरण रखना चाहिये क्योंकि आगे बार-बार यह नहीं लिखा जायगा। यह ऋचा ऋग्वेद मं० ६। सूक्त १६। ऋ० १० में भी ज्यों की त्यों है॥ १॥

**अथ द्वितीया। ऋष्याद्याः पूर्ववत्॥**

१२ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २

**२—त्वमग्ने यज्ञानां होता विश्वेषां हितः।**

३ २ ३ १ २३ १२

**देवेभिर्मानुषे जने॥ २॥**

**भावार्थः**—[अग्ने] हे अग्ने! तुम (विश्वेषाम्) सब (यज्ञानाम्) अग्निष्टोमादि कर्मयज्ञों के (होता) होम करने वाले (देवेभिः) विद्वान् ऋत्विजों द्वारा (मानुषे, जने) यजमान के यहां (हितः) स्थापन किये जाते हो॥

**भावार्थः**—स्पष्ट है कि अग्नि ही सब यज्ञों का होता है, वही हव्य पदार्थों

---

[1] श्लेषालङ्कार के २ भेद हैं, शब्दश्लेष और अर्थश्लेष। जिनमें से अर्थश्लेष वह कहाता है जिसमें एक पद वा वाक्य में अनेक अर्थ हों॥

को होमता=फूंकता है: उसे ही होता उद्गाता अध्वर्यु आदि ऋत्विज् लोग यजमान के घर कुण्ड में स्थापित करते हैं सो करें ॥

ईश्वर विषय में:—(अग्ने) हे प्रकाशमान ! तुम (विश्वेषाम्) समस्त (यज्ञानाम्) ब्रह्मयज्ञादि ज्ञानयज्ञों के (होता) ग्रहण करने वाले यज्ञस्वामी हो, तुम (देवेभिः) विद्वान् उपासकों से (मानुषे, जने) मनुष्य वर्ग में (हितः) धारण किये जाते हो ॥

इस से विदित कराया गया है कि परमात्मा सब ज्ञानयज्ञों का स्वामी अधिष्ठाता है, सब मनुष्यों में वे मनुष्य जो उपासक हैं उस का ध्यान करते हैं सो करें ॥ यह ऋचा भी ऋग्वेद (६ । १६ । १) में ज्यों की त्यों है ॥ २ ॥

अथ तृतीया—अग्निं दूतमित्येषा कण्वपुत्रेण मेधातिथिना दृष्टा ।

छन्दोदेवते पूर्ववत् ॥

३ २ ३१ २ ३ १ २ ३ १२
३—अग्निं दूतं वृणीमहे होतारं विश्ववेदसम् ।
३ २ ३१ २ ३१२
अस्य यज्ञस्य सुक्रतुम् ॥३॥

भाषार्थः—(विश्ववेदसम्) सब को जताने वाले (होतारम्) देवों के बुलाने वाले (अस्य) इस (यज्ञस्य) यज्ञ के (सुक्रतुम्) सुधारने वाले (दूतम्) दूत (अग्निम्) अग्नि को (वृणीमहे) हम वरण करते हैं अर्थात् स्वीकार करते हैं ॥

तात्पर्य यह है कि यज्ञ का अग्नि दूत है। जिस प्रकार दूत द्वारा बुलाने वा सत्कार करने योग्यों को बुलाते हैं इसी प्रकार अग्नि द्वारा वायु आदि देवों को बुलाया जाता है। इस का प्रकार यह है कि जब कुण्ड में अग्नि स्थापना करके होम करते हैं तो अग्निकुण्ड के ऊपर छाये हुए वायु और वायु के अन्तर्गत अन्य ३३ में से कई भौतिक देवों को आहुति पहुंचा कर अग्नि अपनी उष्णता से हलका कर देता है, तब हलकी (लघु) वस्तु स्वाभाविक रीति पर जल पर तैल के समान ऊपर को हट जाती है और उसका स्थान रिक्त (खाली) हो जाता है परन्तु चारों ओर का वायु और उसके अन्तर्गत अन्य देव फिर उस स्थान को भर देते हैं, अग्नि फिर उन्हें भी अपनी उष्णता से आहुति पहुँचा हलका करके ऊपर को हटा देता है। इसी प्रकार वार-वार होता है, इस रीति से अग्नि दूत है जो वायु आदि देवतों का आवाहन कर करके विसर्जन करता जाता है। अग्नि सबका जताने वाला इसलिये

है कि अग्नि में प्रकाश है और प्रकाश ज्ञान का साधन है, जहां प्रकाश होता है वहां जाना जाता है कि क्या है क्या नहीं है ? अन्धकार में अज्ञान होता है ॥

**ईश्वर विषय में:—(विश्ववेदसम्)** सब के लिये वेदों द्वारा ज्ञान के दाता **(होतारम्)** व्यापकता से सब के ग्रहण करने वाले **(दूतम्)** कर्मों का फल पहुंचाने वाले **(अस्य)** इस **(यज्ञस्य)** योगयज्ञ के **(सुक्रतुम्)** संवारने वाले **(अग्निम्)** परमात्मा को [हम यजमान उस के भक्त उपासक लोग] **(वृणीमहे)** वरण करते हैं—स्वीकार करते हैं ॥

परमात्मा ही वेद द्वारा सब को ज्ञान का दाता, सब को कर्मफलप्रदाता, सब को सर्वत्र व्यापक होता हुआ पकड़ रहा है वा धारण कर रहा है, वही हमारी उपासना के सुन्दर फल का सम्पादक है, उसी की हम भक्ति करें यह आशय है ॥

अष्टाध्यायी ३ । २ । १३५ ॥ ६ । १ । ३४ ॥ उणादिकोष ४ । २६८ ॥ निघण्टु २ । १ ॥ के प्रमाण संस्कृतभाष्य में देखो । सायणाचार्य भी लिखते हैं कि तैत्तिरीय में कहा है कि "अग्नि देवों का दूत है" इत्यादि । यह ऋचा भी ऋग्वेद (१ । १२ । १) में भी ऐसे ही है ॥ ३ ॥

**अथ चतुर्थी -अग्निर्वृत्राणीत्येषा भरद्वाजेन दृष्टा । छन्दोदेवते पूर्ववत् ॥**

२ २३ १ २ ३ १२३ १२
**४—अग्निर्वृत्राणि जङ्घनद्द्रविणस्युर्विपन्यया ।**
१ २ ३१ २र
**समिद्धः शुक्र आहुतः ॥ ४ ॥**

**भाषार्थः—(विपन्यया)** कीर्त्तन से कीर्त्तित **(द्रविणस्युः)** बल चाहता हुआ **(समिद्धः)** सुलगाया हुआ **(शुक्रः)** श्वेत=प्रज्वलित होता हुआ **(आहुतः)** सब ओर से होमा हुआ **(अग्निः)** अग्नि **(वृत्राणि)** दुःखदायक रोगादिकों को **(जङ्घनत्)** हनन करे ॥

आशय यह है कि वेदोक्त मन्त्रों से अग्नि का कीर्त्तन करना चाहिये इस से होम के साथ मन्त्र पढ़ने से तात्पर्य है । जिस से अग्नि के गुण ज्ञात होकर उस के उपयोग की शिक्षा मिले । वह अग्नि बल को चाहता अर्थात् समिधा आदि द्वारा अपने को बढ़ाना चाहता है, उसे बढ़ना चाहिये, यह शिक्षा है । प्र०—अग्नि जड़ है उसमें चाहना नहीं बन सकती । उ०—भींत गिरना चाहती है, आग फूंकना चाहती है । जैसे यह व्यवहार है वैसे ही यहाँ भी जानो । जब वह अग्नि सुलगाया जाता है और प्रदीप्त होता है और चारों ओर से होम किया जाता है तब सब ओर के वृत्र

अर्थात् अन्धकारों, दुःखदायक रोगों और अनावृष्ट्यादि दुःखों को हनन करता है, सो करे। इसलिये मनुष्यों को यज्ञ का अनुष्ठान करना चाहिये ॥

**ईश्वर विषय में:**—(**विपन्यया**) स्तुति से (**द्रविणस्युः**) भक्तों को आत्मिक बल का चाहने वाला (**समिद्धः**) अच्छे प्रकार ध्यान किया हुआ (**शुक्रः**) बलवान् और बलप्रदाता (**आहुतः**) सर्वथा भक्ति किया हुआ (**वृत्राणि**) अविद्यादि अन्धकारों, दुःखों और दुःखसाधनों को (**जंघनत्**) हनन करे। इसलिये सबको नित्य परमात्मा की स्तुति प्रार्थना उपासना श्रद्धा भक्ति से करनी चाहिये।

निघण्टु ३। १४॥ २। ६॥ अष्टाध्यायी ७। ४। ३३॥ ७। ४। ३५॥ ७। ४। ३६॥ ३। ४। ७॥ ३। २। १६८॥ ३। २। १७० के प्रमाण संस्कृत-भाष्य में देखने चाहियें। यह ऋचा भी ऋ० ५। १६। ३४ में ठीक इसी प्रकार है॥ ४॥

अथ पंचमी—उशनसा दृष्टा। छन्दोदेवते उक्ते॥

१ २ ३ १ २ ३२ ३ १ २ ३ २
**५—प्रेष्ठं वो अतिथिं स्तुषे मित्रमिव प्रियम्।**
२ ३ २३ १ २र
**अग्ने रथं न वेद्यम्॥ ५॥**

**भाषार्थः**—हे मनुष्यो! (**मित्रमिव प्रियम**) मित्र के समान हितसाधक (**प्रेष्ठम्, अतिथिम्**) अत्यन्त प्रिय, अतिथि (**वेद्यम्**) वेदी में स्थित (**रथं, न**) रथ के समान देवतों के वाहन (**अग्ने**) अग्नि को (**वः**) तुम्हारे उपकारार्थ (**स्तुषे**) कीर्त्तन करता कहता अर्थात् उपदेश करता हूं॥

परमात्मा उपदेश करता है कि अग्नि तुम्हारा मित्र के समान हितसाधक है, तुम को उससे अत्यन्त प्रीति करनी चाहिये, वह अतिथि के समान एक स्थान में स्थित नहीं रहता, उसका स्वभाव सदा चलने का है, तुम उसे वेदी में स्थापन करो, वह रथ के समान वायु आदि का वाहन है अर्थात् अग्नि की सहायता से वायु चलता और अन्य सब भौतिक देव चलते हैं। इसी अग्नि से आन्धी आती तथा वायु का संचार होता है, इत्यादि जानो॥

उणादिकोष ४। २॥ निरुक्त १। ४॥ ऋग्वेद ८। ७३। १॥ अष्टाध्यायी ३। १। २४ के प्रमाण संस्कृतभाष्य में देखने चाहियें।

**ईश्वर विषय में**—हे मनुष्य! (**मित्रमिव, प्रियम्**) मित्र के समान, कल्याण-कारक (**प्रेष्ठम्**) अतिप्रिय (**अतिथिम्**) निरन्तर व्यापक (**वेद्यम्**) जानने योग्य वा हृदयरूप वेदी में ध्यान करने योग्य (**रथं, न**) रथ के समान सब के आधार और वाहक पहुँचाने वाले (**अग्निम्**) प्रकाशमान परमात्मा को (**स्तुषे**) तू स्तुति कर।

ऋ० ८ । ७३ । १ में "अग्ने" के स्थान में "अग्नि" यही भेद है, अन्य सब पद तुल्य हैं ॥ ५ ॥

अथ षष्ठी–सुदीतिपुरुमीढाभ्यां तयोरन्यतरेण वा दृष्टा। छन्दोदेवते उक्ते ॥

१ २ ३ १२ ३ १ २र ३ १ २
६—त्वं नो अग्ने महोभिः पाहि विश्वस्या अराते: ।
३२ ३१ २र
उत द्विषो मर्त्यस्य ॥ ६ ॥

**भावार्थ** (अग्ने, त्वम्) अग्ने ! तुम (महोभिः) हवनादि से (विश्वस्याः) सब (अरातेः) दुःखदायक (उत) और (मर्त्यस्य, द्विषः) मनुष्य के शत्रु से (नः) हम को (पाहि) बचाओ ॥

अर्थात् जब मनुष्य होमादि से अग्नि का उपयोग लें और अग्नि को अपने अनुकूल करें तब वह अग्नि वायु आदि की शुद्धि द्वारा मनुष्य के शत्रु दुःखदायक जो रोग शोक दुःखादि हैं उन सब से बचाता है। इस लिये मनुष्यों को अग्नि द्वारा यज्ञ करना चाहिये जिस से मनुष्य के हानिकारक जो वाय्वादिगत दोष हैं और उस में उत्पन्न हुए जो सूक्ष्म संक्रामक कीड़े आदि हैं उनका नाश हो और मनुष्य सुखी हों। प्र०—अग्नि जड़ है वह प्रसन्न वा अनुकूल कैसे हो सकता है ? उ०—जब जिस पदार्थ के गुण भले प्रकार सेवन किये जाते हैं तब वह चेतन वा अचेतन कोई हो, अनुकूल हो जाता है। पित्तकोप वा कफ़प्रसाद के समान जड़ में भी कोप और शान्ति का व्यवहार होता है। इसलिये प्रश्न को अवकाश नहीं ॥

**ईश्वर पक्ष में**—भी यही अर्थ है कि मनुष्यों को परमात्मा की पूजा अर्थात् स्तुति प्रार्थना उपासनादि करनी चाहिये जिससे सब प्रकार के मनुष्य के दुःख और दुःखदायक शत्रु निवृत्त हों ॥ ऋग्वेद ८। ६०।१ में भी ऐसी ही ऋचा है ॥ ६ ॥

अथ सप्तमी—भरद्वाजेन दृष्टा। छन्दोदेवते उक्ते ॥

२३ १ २र ३ १ २ ३१२१ १२
७—एह्यू षु ब्रवाणि तेऽग्न इत्थेतरा गिरः ।
३१२ ३ १२
एभिर्वर्धास इन्दुभिः ॥ ७ ॥

**भावार्थः**—(अग्ने) हे अग्ने (एहि) आओ (ते) तुम्हारे द्वारा (इत्था) सत्य [वैदिक] और (इतराः) अन्य लौकिक (गिरः) वाणियों को (सु, ब्रवाणि) उच्चारण करूं। और तुम (एभिः) इन (इन्दुभिः) यज्ञों से (वर्द्धासि) बढ़ते हो ॥

तात्पर्य यह है कि लौकिक वैदिक सब प्रकार की वाणी अग्नि ही की सहायता से बोली जाती है क्योंकि वाक् इन्द्रिय का अग्नि देवता है वा यह समझिये कि वाक्

इन्द्रिय अग्नि का प्रधान कार्य है। इसी से "मुख से अग्नि उत्पन्न हुआ" यह यजुः ३१।१२ में तथा "शब्द स्पर्श और रूप ये तीन अग्नि के गुण हैं" यह महाभारत शान्तिपर्व अध्याय १८४ श्लोक ३२ में कहा गया है (**मूल प्रमाण संस्कृत भाष्य में देखो**) वह अग्नि यज्ञों से बढ़ता है इसलिये यज्ञानुष्ठान से वागिन्द्रिय का सुधार भी जतलाया गया है। क्योंकि सदा वाणी आदि सब इन्द्रियां अपने-अपने नियमानुकूल निज-निज अग्नि आदि भौतिक देव का ग्रहण करते रहते हैं और इसी से समस्त व्यवहार की सिद्धि है ॥

**ईश्वर विषय में**—भी यही अर्थ होगा कि (**अग्ने**) ज्ञानदातः परमात्मन् ! (**एहि**) हमें प्राप्त होओ (**ते**) तुम्हारे द्वारा ही, मैं (**इत्था**) सत्य [वैदिक] (**इतराः**) और लौकिक (**गिरः**) वाणियों को (**सु, ब्रवाणि**) भले प्रकार बोलूं और आप (**एभिः**) इन (**इन्दुभिः**) ब्रह्मयज्ञों से (**वर्धासि**) हमें बढ़ाते हैं ॥

अर्थात् ईश्वरदत्त वेदवाणी के ही द्वारा मनुष्यों ने लौकिक वैदिक शब्द बोलने का सामर्थ्य प्राप्त किया है और वेदपाठ वा परमात्मा की स्तुति प्रार्थनोपासना आदि ज्ञान यज्ञों के करने से जो हमारा बोलने का ज्ञान बढ़ता है, उसे परमात्मा ही बढ़ाता है ॥

**अथाष्टमी—कण्वगोत्रेण वत्सेन दृष्टा । छन्दोदेवते उक्ते ॥**

१ २ ३ २ २र ३ १ २ ३१ २

**८—आ ते वत्सो मनो यमत्परमाच्चित्सधस्थात् ।**

२ ३ १ २ ३ २

**अग्ने त्वाङ्कामये गिरा ॥८॥**

**भावार्थः**—(**अग्ने**) हे भौतिकाग्ने ! (**गिरा**) वाणी के सहित (**त्वाम्**) तुम को (**कामये**) कामना करता हूं। क्योंकि (**ते**) तुम से ही (**वत्सः**) बोलने वाला (**मनः**) मनरूप विद्युत्पदार्थ, (**परमाच्चित्**) उत्कृष्ट (**सधस्थात्**) हृदय-स्थान से (**आ-यमत्**) फैलता है ॥

अर्थात् अग्नि की ही सहायता से मनरूप बिजुली हृदय से सम्पूर्ण शरीर में फैलती है और उसी से सब कोई बोल सकता है इसलिये प्रत्येक बोलने वाले को आग्नेय वाणी इन्द्रिय का उपयोग अच्छे प्रकार करना चाहिये और कामना करनी चाहिये कि वह वाणी रूप अग्नि मुझे प्राप्त हो। अग्नि और वाणी में क्या सम्बन्ध है सो मन्त्र ७ की व्याख्या में प्रमाणपूर्वक सिद्ध कर चुके हैं और जैसा कि शिक्षा में कहा है कि—आत्मा बुद्ध्यासमे०

"आत्मा बुद्धि से मिलकर अर्थों के बोलने की इच्छा से मन को युक्त करता है, मन देहस्थ अग्नि का ताडन करता है, वह अग्नि वायु को प्रेरित करता है, वायु उरःस्थल में विचरता हुआ मन्दस्वर को उत्पन्न करता है।"

मूल श्लोक संस्कृत भाष्य पृष्ठ २८ पं० २३ में देखिये। ऋग्वेद (८।११।७) में 'कामये' के स्थान में 'कामया' ऐसा पाठान्तर और तदनुसार अर्थान्तर भी है। इस मन्त्र का द्रष्टा ऋषिवत्स नामक है और इस मन्त्र में भी वत्स पद आया है इसलिये कई लोग यह शंका करते हैं कि वत्स ऋषि ने ही यह मन्त्र बनाया है। परन्तु वेद में जो वत्स पद है वह ऋषिविशेष का नाम नहीं, किन्तु मन्त्र में वत्स पद देख कर ही उसके द्रष्टा ऋषि ने अपना नाम भी वत्स रख लिया, ऐसा समझना चाहिये। लोक में भी जब किसी के पुत्र का जन्म होता है तो उस के नाम रखने को किसी अपूर्व शब्द को नहीं उपजाया जाता किन्तु प्राचीन शब्दसमूह में से छाँटकर जो अपने को अच्छा लगता है सो नाम रख देते हैं। इसी प्रकार उक्त वत्स पद को अनादि अपौरुषेय वेद में से लेकर ऋषिविशेष ने वा उसके इष्ट-मित्रों ने उसका वत्स नाम रख दिया है। यह नहीं है कि वत्स ऋषि ने बनाया इससे उस मन्त्र में वत्स का नाम है। क्योंकि अन्य मन्त्रों में भी उन-उन मन्त्रों के द्रष्टा ऋषियों के नाम नहीं हैं तथा अपौरुषेय वेद वा उसका कोई मन्त्र किसी ऋषि का बनाया नहीं है, और वेद में वत्स शब्द का यौगिकार्थ "बोलने वाला" है। जैसा कि उणादि सूत्र ३। ६२ संस्कृतभाष्य में लिखा है ॥ ८ ॥

अथ नवमी—भरद्वाजेन दृष्टा। छन्दोदेवते उक्ते ॥

१ २ ३ १ २ ३१ २ॅ३ १२

**९—त्वामग्ने पुष्करादध्यथर्वा निरमन्थत।**

३ १ २ॅ ३ १२

**मूर्ध्नो विश्वस्य वाघतः ॥ ९ ॥**

**भाषार्थः**—(**अग्ने**) हे अग्ने (**त्वाम्**) तुझ को (**अथर्वा**) परमात्मा ने (**मूर्ध्नः**) शिर के समान धारक और (**विश्वस्य**) सबके (**वाघतः**) अग्निजन्य प्रकाश के ले चलने वाले (**पुष्करात्, अधि**) आकाश में (**निरमन्थत**) उत्पन्न किया है ॥

तात्पर्य यह है कि परमात्मा ने अग्नि को प्रकाश में उत्पन्न किया है और इसका प्रयोजन वेदमन्त्र बतलाता है कि वह आकाश सब का धारण करता है और उत्पन्न हुए अग्नि के प्रकाश का वही वाहन है अर्थात् आकाश ही प्रकाश को एक स्थान से दूसरे स्थान पर पहुँचाता है [सूर्यादि का प्रकाश आकाश द्वारा ही हम तक आता हैं] ॥

**ईश्वर पक्ष में**:—(**अग्ने**) हे ज्ञानप्रद ! परमात्मन् ! (**त्वाम्**) तुझको (**अथर्वा**) ज्ञानी पुरुष (**मूर्ध्नः**) मस्तिष्क [दिमाग] से और (**विश्वस्य**) सबके (**वाघतः**) वाहक (**पुष्करात्**) हृदयकमल (**अधि**) में (**निरमन्थत**) आविर्भूत =प्रत्यक्ष करता है ॥

अर्थात् परमात्मा ज्ञानियों के हृदय में प्रत्यक्ष होता है। परन्तु सामान्यतया नहीं किन्तु मस्तिष्क से अर्थात् विचार के बल से। इस मन्त्र में हृदय को सबका वाहन बताया गया है। यथार्थ में हृदय के ज्ञान बिना प्राणिमात्र जड़ है और हिल-चल सकने को असमर्थ है इसलिये हृदय ही सबका वाहन है॥

निघं० १।३ ऋ० १।१६४।२० के प्रमाण संस्कृतभाष्य पृष्ठ ३० में देखिये। ऋग्वेद ६।१६।१३। में भी यही पाठ है॥६॥

अथ दशमी—वामदेवेन दृष्टा। छन्दोदेवते पूर्वोक्ते॥

२ ३ १२ ३ १.२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
१०—अग्ने विवस्वदाभरास्मभ्यमूतये महे।
३ १ २र ३ २
देवोह्यसि नो दृशे॥ १०॥

इति प्रथमा दशतिः॥ १॥

**भाषार्थः**—(**अग्ने**) हे अग्ने! (**महे**) बड़ी पूरी (**ऊतये**) रक्षा के लिये (**विवस्वत्**) सुख में रखने वाले यज्ञादि को (**अस्मभ्यम्**) हमारे लिये (**आ-भर**) सिद्ध कराइये (**हि**) क्योंकि (**नः**) हमारे (**दृशे**) देखने के लिये (**देवः**) प्रकाशक (**असि**) हो॥

तात्पर्य यह है कि अग्नि से बड़ी रक्षा और सुख सम्पादन करना चाहिये। तथा अग्नि ही की सहायता से नेत्रेन्द्रिय की उत्पत्ति से देखने का काम सिद्ध होता है सो करना चाहिये। और यज्ञ वा शिल्प कर्म से सुख में निवास करना चाहिये॥

**ईश्वरपक्ष में**:—(**अग्ने**) हे जगदीश! (**महे**) पूर्ण (**ऊतये**) रक्षा के लिये (**विवस्वत्**) सुख में वसाने वाले यज्ञादि कर्म को (**अस्मभ्यम्**) हमारे लिये (**आ-भर**) पूर्ण कीजिये [क्योंकि आप ही] (**नः**) हमारे (**दृशे**) देखने के लिये (**देवः**) प्रकाशक (**असि**) हैं॥

अर्थात्—परमात्मन्! यज्ञादि कार्य्यों में हमारी सहायता कीजिये जिस से हम सुख में निवास करें। आप ही बड़े भारी रक्षक और मार्ग दिखाने वाले हैं। आपने ही ज्ञान और आँख आदि इन्द्रियाँ दी हैं, वे इन्द्रियाँ भी आप ही की सहायता से अपने काम करने में समर्थ होती हैं॥

अष्टाध्यायी ३।३।६७ सूत्र संस्कृतभाष्य पृष्ठ ३१ पं० २४ में देखिये॥ १०॥

**यह प्रथम दशति पूर्ण हुई॥ १॥**

अथ द्वितीया दशतिस्तत्र प्रथमाऽऽयुङ्क्ष्वाहिना दृष्टा । छन्दोदेवते पूर्वोक्ते ॥

## अब दूसरी दशति का प्रारम्भ किया जाता है ॥

१२ ३ १२ ३१२ ३ १ २
**११—नमस्ते अग्न ओजसे गृणन्ति देव कृष्टयः ।**
१२३ १ २
**अमैरमित्रमर्दय ॥१॥**

**भाषार्थः**—(**अग्ने**) हे प्रकाशस्वरूप ! परमात्मन् ! (**नमः, ते**) आपको नमस्कार है ( **कृष्टयः** ) भक्त मनुष्य ( **ओजसे** ) बल के लिये ( **गृणन्ति** ) स्तुति करते हैं ( **देव** ) हे सर्वप्रकाशक ! ( **अमैः** ) रोगों वा भयों से ( **अमित्रम्** ) शत्रु-पापी को (**अर्दय**) पीड़ित कीजिये ॥

तात्पर्य्य यह है कि परमात्मा की स्तुति करनी चाहिये, इससे आत्मिक बल बढ़ता है और ज्ञान का प्रकाश होता है । और जो लोग परमात्मा से विमुख होकर अधर्माचरण करते हैं वे उसका फल रोगादि दुःख भोगते हैं ।

**अग्नि के पक्ष में**:—( **अग्ने** ) हे अग्ने ( **ते** ) तेरे लिये ( **नमः** ) अन्नादि की आहुति हो (**कृष्टयः**) मनुष्य लोग ( **ओजसे** ) बल के लिये ( **गृणन्ति** ) गुणकीर्त्तन करते हैं ( **देव** ) दिव्यप्रभाव ! (**अमैः**) रोगों वा भयों से ( **अमित्रम्** ) [पापी] शत्रु को (**अर्दय**) नष्ट करो ॥

अर्थात् अग्नि में अन्न यवादि ओषधियों का होम करना चाहिये जिससे बल की वृद्धि हो । साथ में वेदमन्त्रों द्वारा अग्नि का वर्णन भी करना चाहिये । जिससे अग्नि के गुणों को जानकर रोगादि से बचना ज्ञात हो जावे, जो कि अग्नि के गुण न जानने और वेदोक्त विधि से उपयोग में न लाने वाले और इसी कारण वेदविरुद्ध अधर्माचरण करने वाले पापी जन अनेक प्रकार के रोग तथा भय से पीड़ित होते हैं, इस कारण उसको जान कर यज्ञादि से रोगनिवृत्ति तथा युद्धयज्ञ में आग्नेयाऽस्त्रादि के प्रयोग से शत्रुओं को दूर करना चाहिये ॥

निघं० २ । ३ ।२७ ॥ प्रमाण संस्कृत भाष्य पृष्ठ ३३ प० ७।११ में देखो ॥ ऐसी ही ऋचा ऋग्वेद (८।६४।११) तथा उत्तरार्चिक अ० १७ सूक्त १२ में है ॥

**प्रश्न**—कोई लोग ऐसी शंका करते हैं कि ऋग्वेद के मन्त्र वा सूक्त यजुः साम और अथर्व में आते कहीं-कहीं देखे जाते हैं और इसी प्रकार अन्य वेदों के वाक्य मन्त्र वा सूक्तादि दूसरे वेदों में देखे जाते हैं, तथा एक ही वेद में एक वाक्य मन्त्र वा सूक्तादि अनेक वार आते हैं, सो ऐसा जान पड़ता है कि पूर्व-पूर्व से उत्तरोत्तर में उद्धृत कर लिया गया है ॥

**उत्तर**—यदि ऐसा हो तो आपको यह भी शङ्का होनी चाहिये कि काक शब्द में प्रथम ककार आकर फिर कर्पूर शब्द में भी ककार देखा जाता है तो काक शब्द का

ककार कर्पूर शब्द में उद्धृत किया गया है ! इसी प्रकार एक अक्षर एक पुस्तक में सहस्त्रों वा लक्षों वार आता है और एक ही अग्नि वायु आदि शब्द सैंकड़ों वार ग्रन्थों में आते और हम आप सब एक ही शब्द को दिन भर में अनेक वाक्यों में सम्मिलित करके बोलते हैं, तो क्या पूर्वोच्चरित को ही उठा-उठाकर रक्खा करते हैं? यदि नहीं, तो फिर अक्षर, पद वा वाक्य के समान मन्त्र वा सूक्त के द्वितीय वार आने से भी शंका कहाँ रहती है ? यथार्थ यह है कि जिस-जिस अक्षर, पद, वाक्य, मन्त्र वा सूक्त का जितनी वार प्रयोजन आता है उतनी वार उस-उस अक्षर, पद, मन्त्र, वाक्य वा सूक्तादि को पुनः-पुनः एक ही वेद वा अनेक वेदों में प्रयुक्त किया गया है ॥१॥

अथ द्वितीया—वामदेवेन दृष्टा । उक्ते छन्दोदेवते ॥

३ १ २ ३ १२ ३ २ ३ १ २

**१२—दूतं वो विश्ववेदसं हव्यवाहममर्त्यम् ।**

१ २ ३ २

**यजिष्ठमृञ्जसे गिरा ॥२॥**

**भाषार्थः**—हे "अग्ने" यह पूर्व मन्त्र से अनुवृत्ति करी जाती है । हे ज्ञान स्वरूप ! परमात्मा ! ( **विश्ववेदसम्** ) सर्वज्ञ ( **अमर्त्यम्** ) अविनाशी ( **हव्यवाहम्** ) कर्मफल के पहुँचाने वाले । इसीलिये ( **दूतम्** ) दूत के समान (**वः**) आप को (**गिरा**) वाणी से (**ऋञ्जसे**) स्तुत करता हूँ—प्रसन्न करता हूँ ॥

भोगने योग्य कर्मफल हव्य है, उसको परमात्मा यथायोग्य दूत के समान विभागपूर्वक पहुँचाता है इस लिये उसको हव्यवाह कहा है ॥

**भौतिक पक्ष में**—( **विश्ववेदसम्** ) सब प्रकार के धनों वाले ( **अमर्त्यम्** ) अमनुष्य अर्थात् देव (**यजिष्ठम्**) अतिशय से यजन के योग्य (**हव्यवाहम्**) होम किये पदार्थों के पहुँचाने वाले ( **दूतम्** ) दूत [अग्नि] को ( **ऋञ्जसे** ) अनुकूल—प्रसन्न करता हूँ वा करूँ ।

अग्नि को सब धनों वाला इस कारण कहा है कि सुवर्णादि समस्त धन आग्नेय हैं । इसीसे सुवर्ण रत्न मणि माणिक्यादि सब रत्न चमकीले और देखने में रमणीय हैं । अमर्त्य इसलिये कहा है कि मनुष्यादि प्राणियों के समान अग्नि नहीं है किन्तु दिव्य प्रभाव और शक्ति रखने से देव है । (वः) त्वाम् के स्थान में और (ऋञ्जसे) ऋञ्जामि वा ऋञ्जानि के स्थान में व्यत्यय से हुआ है ॥ ऋग्वेद (४ । ८ । १) में भी ऐसा ही पाठ है ॥२॥

अथ तृतीया—प्रयोगेण दृष्टा । छन्दोदेवते पूर्ववत् ॥

१२ १ ३ २ ३ २३ १ २ ३ १ २

**१३—उप त्वा जामयो गिरो देदिशतीर्हविष्कृतः ।**

३ १ २ १२

**वायोरनीके अस्थिरन् ॥३॥**

लिथड़ कर घुस जाता है और जो ( दिवः ) द्युलोक का (शिशुः) पुत्रवत् आह्लादक होकर ( अवचष्टे ) दृष्टिप्रसाद करता है ।। ऋ० ९ । ३८ । ५ में भी ।।४।।

अथ पञ्चमी

३२उ ३१२ ३१ २र ३ २
१२७८—एष स्य पीतये सुतो हरिरर्षति धर्णसिः ।
२ ३ १ २ ३ २ ३ २
क्रन्दन्योनिमभिप्रियम् ।।५।।

भाषार्थः—( एषः ) यह ( स्य ) वह सोम है जो ( पीतये ) पीने के लिये ( सुतः ) अभिषुत किया हुआ ( हरिः ) हरा गीला ( धर्णसिः ) धारण करने वाला और धैर्य का उत्पादक ( प्रियम् ) प्यारे ( योनिम् ) स्थान=द्रोणकलश = एक प्रकार के पात्र में ( क्रन्दन् ) शब्द करता हुआ [ सोडे के सा ] उफान भरता हुआ ( अभि अर्षति ) ठसाठस भर जाता है ।। ऋ० ९ । ३८ । ६ में भी ।।५।।

अथ षष्ठी

३२ ३ ३ १२ ३ १२ ३१२
१२७९—एतं त्यं हरितो दश मर्मृज्यन्ते अपस्युवः ।
२ ३१ २३ १ २
याभिर्मदाय शुम्भते ।।६।।

भाषार्थः—( एतम् ) इस ( त्यम् ) पूर्वोक्त सोम को अध्वर्यु ऋत्विज् की ( दश ) दश १० ( अपस्युवः ) कर्म चाहती हुई ( हरितः ) अंगुलियें ( मर्मृज्यन्ते ) शोधती हैं ( याभिः ) जिन अंगुलियों से ( मदाय ) हृष्टि पुष्टि के लिये ( शुम्भते ) शोधा जाता है ।। ऋ० ९ । ३८ । ३ में भी ।।६।।

इति दशमाऽध्यायस्य तृतीयः खण्डः ।।३।।

---

अथ चतुर्थे खण्डे

एष वाजीति षड्चस्य—प्रियमेध ऋषिः । सोमो देवता । गायत्री छन्दः ।।

तत्र प्रथमा

३२ ३ २ ३१ २र ३ १ २र ३२
१२८०—एष वाजी हितो नृभिर्विश्ववविन्मनसस्पतिः ।
२ ३ २ ३ १ २
अव्यं वारं वि धावति ।।१।।

भाषार्थः—( एषः ) यह ( वाजी ) बलवान् सोम ( नृभिः ) कर्म के नेता लोगों ऋत्विजों से ( हितः ) धारण किया हुआ ( विश्ववित् ) सब को मिलने वाला ( मनसः ) मन का ( पतिः ) पालन पोषण करने वाला है, सो यह( अव्यम् ) ऊनी ( वारम् ) दशापवित्र को ( विधावति ) विविध प्रकार से जाता है ॥ चन्द्रमा का उत्पत्ति वेद में समष्टि मन से वर्णन की है और सोमरस का चन्द्रमा से बहुत साधर्म्य है, इस लिये यहां व्यष्टिगत मन का भी सोमरस को पोषक बताना युक्त है ॥ ऋ० ९ । २८ । १ का पाठभेद संस्कृतभाष्य में देखिये ॥१॥

अथ द्वितीया

३२ ३१२ ३ १ २ ३१ २ ३२

१२८१—एष पवित्रे अक्षरत्सोमो देवेभ्यः सुतः ।

२ ३ १ २ ३२

विश्वा धामान्याविशन् ॥२॥

भाषार्थः—( एषः ) यह ( सोमः ) सोम ( विश्वा ) सब ( धामानि ) स्थानों में ( आविशन् ) प्रवेश करता हुआ ( देवेभ्यः ) वायु आदि देवों के लिये ( सुतः ) अभिषुत हुआ ( पवित्रे ) दशापवित्र पर ( अक्षरत् ) टपकता है ॥

ऋ० ९ । २८ । २ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

३२ ३१ २ ३२ ३ २ ३१२

१२८२—एष देवः शुभायतेऽधि योनावमर्त्यः ।

३ १ २३ १२

वृत्रहा देववीतमः ॥३॥

भाषार्थः—( अमर्त्यः ) अमृतरूप ( देववीतमः ) देवतों का सर्वोत्तम भोजन ( वृत्रहा ) रोगादि शत्रुओं का घातक ( एषः ) यह ( देवः ) दिव्यगुणयुक्त सोम ( अधि योनौ ) स्थान में ( शुभायते ) शुभ करता है ॥

ऋ० ९ । २८ । ३ में भी ॥३॥

अथ चतुर्थी

३२ड ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३२

१२८३—एष वृषा कनिक्रदद्दशभिर्जामिभिर्यतः ।

३ १ २र

अभि द्रोणानि धावति ॥४॥

भाषार्थः — ( एषः ) यह सोम ( वृषा ) वीर्यवान् वीर्यप्रद और वृष्टिकर्त्ता है ( कनिक्रदत् ) शब्द करता हुआ ( दशभिः ) दशों ( जामिभिः ) अंगुलियों से ( यतः ) दबाया=निचोड़ा हुआ ( द्रोणानि ) द्रुम - वृक्षों से बने काष्ठमय द्रोण-कलशनामक यज्ञपात्रों में ( अभि धावति ) अभितः जाता है ।।

ऋग्वेद ९ । २८ । ४ में भी ।।४।।

अथ पञ्चमी

३ १ २र ३ १२ ३ २ ३ १ २
१२८४—एष सूर्यमरोचयत्पवमानो अधि द्यवि ।

३ १ २ ३ १ २
पवित्रे मत्सरो मदः ।।५।।

भाषार्थः - ( एषः ) यह ( मत्सरः ) गाढा ( मदः ) हर्षकारक ( पवमानः ) सोम ( पवित्रे ) पवित्र ( द्यवि अधि ) द्युलोक में ( सूर्यम् ) सूर्य को ( अरोचयत् ) प्रकाशित करता है ।।

आध्यात्मिक आधिभौतिक और आधिदैविक भेद से ३ प्रकार का सूर्य है। अभिषुत किया, हवन किया और पिया हुआ सोम उन तीनों प्रकार से सूर्य को रुचि देता है । वृष्टि का कारण जो सूर्यांश है, वह सोम के हवन से ऐसी वृद्धि पाता है कि वर्षा करे, सोम के पीने से मानस सूर्य की रुचि बढ़ती है ।।

ऋ० ९।२०।५ का पाठभेद संस्कृतभाष्य में देखिये और तदनुसार अर्थभेद है ।।५।।

अथ षष्ठी

३ १ २र ३ १ २ ३ १ २
१२८५—एष सूर्येण हासते संवसानो विवस्वता ।

१ २ ३ १ २र
पतिर्वाचो अदाभ्यः ।।६।।

भाषार्थः — ( अदाभ्यः ) अनिवार्य वीर्य, (वाचः पतिः) वाणी का सुधारक पालक-पोषक, ( संवसानः ) सब का आच्छादन करता हुआ, ( एषः ) यह सोम— ( विवस्वता सूर्येण ) प्रकाशवाले सूर्य से (हासते) पृथिवी पर वर्षा के साथ त्यागा= छोड़ा जाता है ।। ऋ० ९ । २७ । ५ में भी ।।६।।

इति दशमाऽध्यायस्य चतुर्थः खण्डः ।।

---

अथ पञ्चमे खण्डे

एष कविरिति षड़ृचस्य—नृमेध ऋषिः। सोमो देवता। गायत्री छन्दः॥

तत्र प्रथमा

३२ ३२३ १२ ३२३ १२
१२८६—एष कविरभिष्टुतः पवित्रे अधि तोशते।
३ २उ ३ १२
पुनानो घ्नन्नप द्विषः॥१॥

भावार्थः—( अभिष्टुतः ) प्रशंसित ( कविः ) बुद्धितत्त्वयुक्त (पवित्रे अधि) दशापवित्र पर ( पुनानः ) शोध्यमान ( एषः ) यह सोम ( द्विषः ) रोगादि शत्रुओं को ( अपघ्नन् ) बाधित करता हुआ ( तोशते ) उन का नाश करता है॥
ऋ० ६।२७।१ का पाठान्तर और सायण का प्रमाण संस्कृतभाष्य में देखिये॥१॥

अथ द्वितीया

३१ २र ३१२ ३१ २र
१२८७—एष इन्द्राय वायवे स्वर्जित्परि षिच्यते।
३१ २ ३१२
पवित्रे दक्षसाधनः॥२॥

भावार्थः—( दक्षसाधनः ) बलकारी (स्वर्जित्) और सुख का जीतने वाला ( एषः ) यह सोम ( इन्द्राय वायवे ) इन्द्रनामक वायु के लिये अभिपुत करके ( पवित्रे ) दशापवित्र पर ( परिषिच्यते ) टपकाया जाता है॥

ऋग्वेद ६।२७।२ में भी॥२॥

अथ तृतीया

१ २उ ३१ २ ३ २ ३१ २र ३२
१२८८—एष नृभिर्वि नीयते दिवो मूर्धा वृषा सुतः।
२ ३ १२ ३ २
सोमो वनेषु विश्ववित्॥३॥

भावार्थः—( दिवः ) द्युलोक वा सुख का ( मूर्धा ) मस्तकतुल्य ( वृषा ) वृष्टिहेतु ( विश्ववित् ) विश्व का लाभ ( एषः ) यह ( सोमः ) सोम ( सुतः ) अभिपुत किया हुआ ( वनेषु ) वसतीवरीसंज्ञक जलों में ( नृभिः ) कर्म के नेता ऋत्विजों द्वारा ( विनीयते ) संस्कृत किया जाता है॥

ऋ० ६।२७।३ में भी॥३॥

अथ चतुर्थी

३२ ३ १२ ३ १ २ ३ २
१२८९—एष गव्युरचिक्रदत्पवमानो हिरण्ययुः ।
१ २ ३ १ २र
इन्दुः सत्राजिदस्तृतः ॥४॥

भाषार्थः—( गव्युः ) सूर्यकिरणों को चाहने वाला और ( हिरण्ययुः ) तेज चाहने वाला ( इन्दुः ) प्रकाश करने वाला ( सत्राजित् ) सदा जीतने वाला और ( अस्तृतः ) स्वयं अन्यों से न हारने वाला ( एषः ) यह ( पवमानः ) सोम ( अचिक्रदत् ) शब्द करता है ।

ऋ० ९ । २७ । ४ में भी ॥४॥

अथ पञ्चमी

३२उ ३क २र ३ १२ ३ २३ १ २
१२९०—एष शुष्म्यसिष्यदद्न्तरिक्षे वृषा हरिः ।
३ २उ ३ २ ३ १
पुनान इन्दुरिन्द्रमा ॥५॥

भाषार्थः—( शुष्मी ) बलवान् ( वृषा ) वृष्टिकर्त्ता (हरिः) हरा (पुनानः) शुद्धि करता हुआ ( एषः ) यह ( इन्दुः ) सोम ( अन्तरिक्षे ) आकाश में ( इन्द्रम ) वायुविशेष को ( आऽसिष्यदत् ) प्राप्त होता है ॥

ऋग्वेद ९ । २७ । ५ में भी ॥५॥

अथ षष्ठी

३२ ३ १२ ३ १ २ ३ १ २
१२९१—एष शुष्म्यदाभ्यः सोमः पुनानो अर्षति ।
३ १ २ ३ २
देवावीरघशंसहा ॥६॥

भाषार्थः—( शुष्मी ) बलवान् ( अदाभ्यः ) नष्ट न करने योग्य ( देवावीः ) देवों का उत्तम भोजन ( अघशंसहा ) पाप का नाशक ( एषः ) यह ( सोमः ) सार ( पुनानः ) शोध्यमान ( अर्षति ) [आकाश] को जाता है ॥

ऋग्वेद ९ । २८ । ६ में भी ॥६॥

इति दशमाध्यायस्य पञ्चमः खण्डः ॥५॥

अथ षष्ठे खण्डे

स सुत इति षडृचस्य—रहूगण ऋषिः । सोमो देवता । गायत्री छन्दः ।।

तत्र प्रथमा

२ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
१२६२—स सुतः पीतये वृषा सोमः पवित्रे अर्षति ।
३ १ २र ३ २
विघ्नन्नक्षांसि देवयुः ॥१॥

भावार्थ—( वृषा ) वीर्यवान् ( देवयुः ) देवकाम ( सः ) वह सोम (पीतये) देवतों के पानार्थ ( सुतः ) अभिषुत किया हुआ ( रक्षांसि ) राक्षसों को ( विघ्नन् ) विशेषकर नष्ट करता हुआ ( पवित्रे ) पवित्र अन्तरिक्ष में ( अर्षति ) जाता है ।।
ऋग्वेद ९ । ३७ । १ में भी ।।१।।

अथ द्वितीया

२ ३ १ २ ३ १ २र ३ २
१२६३—स पवित्रे विचक्षणो हरिरर्षति धर्णसिः ।
३ २उ ३ १ २
अभि योनिं कनिक्रदत् ॥२॥

भावार्थः—( धर्णसिः ) धारक ( विचक्षणः ) आंख का हितकारी ( हरिः ) हरा ( सः ) वह सोम ( कनिक्रदत् ) शब्द करता हुआ ( पवित्रे ) पवित्र अन्तरिक्ष वा सूर्यकिरणसमूह में (योनिम्) स्थान को (अभि) लक्ष्यकरके (अर्षति) जाता है ।।
ऋग्वेद ९ । ३७ २ में भी ।।२।।

अथ तृतीया

२ ३ १ २ ३ २ ३१ २र ३ १ २
१२६४—स वाजी रोचने दिवः पवमानो वि धावति ।
३ १ २उ३ १२
रक्षोहा वारमव्ययम् ॥३॥

भावार्थः—( दिवः ) द्युलोक का ( रोचनम् ) रोचक ( वाजी ) बलवान् ( रक्षोहा ) राक्षसहन्ता ( सः ) वह ( पवमानः ) सोम ( अव्ययम् ) ऊनी (वारम्) दशापवित्र पर ( विधावति ) विविध प्रकार से जाता है ।। ऋ० ९ । ३७ । ३ में भी ।। ३ ।।

अथ चतुर्थी

२ ३२उ ३ १ १ ३ १२
१२६५—स त्रितस्याधि सानवि पवमानो अरोचयत् ।
३ २ ३ १२ ३२
जामिभिः सूर्यं सह ॥४॥

भाषार्थः—(त्रितस्य) विद्या शिक्षा और धर्म इन ३ पदार्थों से युक्त विद्वान् ऋत्विज् के ( अधिसानवि ) उच्च यज्ञ में ( पवमानः ) शोध्यमान ( सः ) वह सोम ( जामिभिः ) जलों के [ निघं० १ । १२ ] ( सह ) साथ ( सूर्यम् ) सूर्य को ( अरोचयत् ) प्रकाशित करता है ॥ ऋ० ९ । ३७ । ४ में भी ॥४॥

अथ पञ्चमी

१ २३ १ २र ३ १ २ ३ १ २'
१२६६—स वृत्रहा वृषा सुतो वरिवोविददाभ्यः ।
२ ३ १ २
सोमो वाजमिवासरत् ॥५॥

भाषार्थः—( सः ) वह सोम ( वृत्रहा ) रोगादिशत्रुघातक ( वृषा ) वृष्य वीर्यवान् वीर्यवर्धक वर्षा करने वाला ( सुतः ) अभिषव किया हुआ ( वरिवोवित् ) यजमान को धनादि लाभ कराने वाला ( अदाभ्यः ) नष्ट करने योग्य नहीं है, सो ( वाजमिव ) संग्राम के घोड़ों के समान ( असरत् ) वेग से जाता है ॥ ऋग्वेद ९ । ३७ । ५ में भी ॥५॥

अथ षष्ठी

२ ३२ ३१२३२ १ २र
१२६७—स देवः कविनेषितो३ऽभि द्रोणानि धावति ।
२३१ २ ३१२
इन्दुरिन्द्राय मंहयन् ॥६॥

भाषार्थः—( सः ) वह सोम ( इन्द्राय ) वायुविशेष को ( मंहयन् ) सत्कृत करता हुआ ( देवः ) द्योतमान और ( इन्दुः ) गीला किया हुआ (कविना) मेधावी अध्वर्यु से ( इषितः ) प्रेरित करता हुआ ( द्रोणानि ) द्रोणकलशों के ( अभि ) प्रति ( धावति ) वेग से जाता है ॥ ऋ० ९ । ३७ । ६ का पाठान्तर संस्कृतभाष्य में देखिये ॥६॥

इति दशमाध्यायस्य षष्ठः खण्डः ॥६॥

अथ सप्तमे खण्डे

यः पावमानीरिति षड्चस्य—पवित्र ऋषिः । पावमान्यऋचो देवता । अनुष्टुप्छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१ २ ३ २३ १ २र ३ १ २ ३ १२
१२९८—यः पावमानीरध्येत्यृषिभिः संभृतं रसम् ।
२३ २ ३१२ ३१ २ ३ १ २
सर्वं स पूतमश्नाति स्वदितं मातरिश्वना ॥१॥

भाषार्थः—पवमान सोम के प्रकरण को समाप्त करते हुए इस प्रकरण के अध्ययन का फल कहते हैं—( यः ) जो मनुष्य ( ऋषिभिः ) ऋषियों के (संभृतम्) संग्रह किये हुए ( रसम् ) वेद के सार रूप ( पावमानीः ) पवमान सोम देवता सम्बन्धिसूक्त समूह को ( अध्येति ) सांगोपांग पढ़ता है ( सः ) वह मनुष्य ( मातरिश्वना ) वायु से ( स्वदितम् ) स्वादु किये हुए और ( पूतम् ) पवित्र किये हुए ( सर्वम् ) सब भोज्य पदार्थों को ( अश्नाति ) खाता है ॥ ऋग्वेद ९ । ६७ । ३१ में भी ॥१॥

अथ द्वितीया

३ २उ ३ १ २र ३ १ २३ १२
१२९९—पावमानीर्यो अध्येत्यृषिभिः संभृतं रसम् ।
२ ३ १२ ३२ ३ १ २र३२
तस्मै सरस्वती दुहे क्षीरं सर्पिर्मधूदकम् ॥२॥

भाषार्थः—( यः ) जो ( पावमानी ) पवमान देवता की ऋचों के (ऋषिभिः संभृतं रसम् ) ऋषियों द्वारा संगृहीत वेद के सार रूप सूक्तसमुदाय का ( अध्येति ) पाठ करता है ( सरस्वती ) वेदवाणीरूपिणी देवता ( तस्मै ) उस के लिये (क्षीरम्) दुग्ध ( सर्पिः ) घृत और ( मधु ) मीठे ( उदकम् ) जल ( दुहे ) भरपूर देती है ॥ ऋ० ९ । ६७ । ३२ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २र२ १ २
१३००—पावमानीः स्वस्त्ययनीः सुदुघा हि घृतश्चुतः ।
१ २ ३ १२३ १२ ३ २ २१२ ३२
ऋषिभिः संभृतो रसो ब्राह्मणेष्वमृतं हितम् ॥३॥

भाषार्थः—( पावमानीः ) सोमप्रकरण की ऋचायें (स्वस्त्ययनीः) कल्याणी हैं,वे ( सुदुघाः ) सुन्दर फल की देने वाली हैं, वे ( घृतश्च्युतः ) जल की वर्षाने वाली हैं ( ऋषिभिः ) ज्ञानी ऋषियों ने ( रसः ) यह वेद का सार ( संभृतः ) इकट्ठा किया है ( हि ) सो यह ( ब्राह्मणेषु ) ब्राह्मणों में ( अमृतम् ) अमर बल ( हितम् ) रक्खा हुआ है ॥

अर्थात् जो पवमानसूक्त पढ़ते हैं, उनको उसके अनुकूल आचरण करने से सब सुख, वर्षा, दीर्घायु आदि फल प्राप्त होते हैं, इसलिये पवमानसूक्त मानो अमृत रूप है और वेद का सार है ॥३॥

अथ चतुर्थी

१३०१—पावमानीर्दधन्तु न इमं लोकमथो अमुम् ।
कामान्त्समर्धयन्तु नो देवीर्देवैः समाहृता ॥४॥

भाषार्थः—( देवीः ) दिव्यगुणयुक्त ( पावमानीः ) पवमान देवता की ऋचायें ( नः ) हमारे ( इमम् ) इस ( लोकम् ) लोक ( अथो ) और ( अमुम् ) पर लोक को ( दधन्तु ) धारित करें तथा ( देवैः ) विद्वानों से ( समाहृताः ) संगृहीत की हुई वे ऋचायें ( नः ) हमारे ( कामान् ) कामों को ( समर्धयन्तु ) समृद्ध करें ॥४॥

अथ पञ्चमी

१३०२—येन देवाः पवित्रेणात्मानं पुनते सदा ।
तेन सहस्रधारेण पावमानीः पुनन्तु नः ॥५॥

भाषार्थ—( देवाः ) वायु आदि देवता ( येन ) जिस (सहस्रधारेण) सहस्र किरण सूर्य से ( सदा ) सर्वदा ( आत्मानम् ) आपे को ( पुनते ) शुद्ध करते हैं ( तेन ) उस सूर्य से ( पावमानीः ) पवमान देवता की ऋचायें ( नः ) हम को ( पुनन्तु ) शुद्ध करें ॥५॥

अथ षष्ठी

१३०३—पावमानीः स्वस्त्ययनीस्ताभिर्गच्छति नान्दनम् ।
पुण्यांश्च भक्षान्भक्षयत्यमृतत्वं च गच्छति ॥६॥

भाषार्थः—( पावमानीः ) पवमानसम्बन्धिनी ऋचायें ( स्वस्त्ययनीः )

स्वस्ति=अविनाश को प्राप्त करने वाली हैं ( ताभिः ) उनके अध्ययन से मनुष्य ( मान्दनम् ) आनन्द को ( गच्छति ) प्राप्त होता है, ( च ) और (पुण्यान्) पवित्र शुद्ध निर्मल ( भक्षान् ) भोज्यों का ( भक्षयति ) भोजन करता है ( च ) तथा ( अमृतत्वम् ) अमरभाव को ( गच्छति ) प्राप्त हो जाता है ॥६॥

इति दशमाऽध्यायस्य सप्तमः खण्डः ॥७॥

---

अथ

अष्टमे खण्डे अगन्मेति प्रथमतृचस्य-वसिष्ठऋषिः। अग्निर्देवता। त्रिष्टुप्छन्दः॥

तत्र प्रथमा

१ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २

१३०४—अगन्म महा नमसा यविष्ठं यो दीदाय समिद्धःस्वे दुरोणे।

३१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २

चित्रभानुं रोदसी अन्तरुर्वी स्वाहुतं विश्वतः प्रत्यञ्चम्॥१॥

भावार्थः—( यः ) जो अग्नि ( स्वे ) अपने ( दुरोणे ) गृह आहवनीय वेदी में ( समिद्धः ) सुलगाया हुआ ( दीदाय ) प्रकाशता है, उस ( यविष्ठम् ) अति युवा अर्थात् प्रचण्ड, ( उर्वी ) विस्तृत ( रोदसी ) द्यावापृथिवी के ( अन्तः ) बीच अन्तरिक्ष में ( चित्रभानुम् ) विचित्र ज्वाला वाले, (स्वाहुतम्) भले प्रकार से होम किये हुए, ( विश्वतः ) सब ओर को ( प्रत्यञ्चम् ) फैलते हुए अग्नि को ( महा ) बहुत ( नमसा ) अन्न=हविः के साथ ( अगन्म ) हम समीप जावें ॥ ऋ० ७। १२। १ में भी ॥१॥

अथ द्वितीया

१ ३ १ ३र ३ १ २ ३ २ ३ १

१३०५—स मह्ना विश्वा दुरितानि साह्वानग्नि-

२३ २३ २ ३ १२

ष्टवे दम आ जातवेदाः।

१ २ ३ १२३ १

स नो रक्षिषद्दुरितादवद्यादस्मान्

२ ३२ ३१ २ ३१ ३

गृणत उत नो मघोनः ॥२॥

भावार्थः—( सः ) वह ( अग्निः ) अग्नि ( जातवेदाः ) जिसके प्रकाश से लोक में घटपटादि पदार्थ दीखते और जान पड़ते हैं वा जिससे समस्त रत्नादि धन उत्पन्न हुए हैं, ( मह्ना ) अपने महत्व से ( विश्वा ) सब (दुरितानि) रोगादि दुःखों को ( साह्वान् ) अभिभूत=तिरस्कृत करता हुआ ( स्वे ) यज्ञशाला गृह में ( आ-

स्तवे ) सर्वतः स्तुत किया जाता है ( सः ) वह अग्नि ( गृणतः ) स्तुति=अग्नि के वेदोक्त गुण कीर्त्तन रूप स्तोत्र पढ़ते हुए ( नः ) हम लोगों को ( उत ) तथा ( मघोनः ) यज्ञ वाले ( अस्मान् ) हम लोगों को ( नः ) हमारे ( अवद्यात् ) निन्दनीय ( दुरितात् ) पाप से ( रक्षिषत् ) बचावे । यह चाहते हैं ॥ ऋग्वेद ७ । १२ । २ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

१ २र ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २

१३०६—त्वं वरुण उत मित्रो अग्ने त्वां वर्धन्ति मतिभिर्वसिष्ठाः ।

१ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २

त्वे वसु सुषणनानि सन्तु यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥३॥

भावार्थः—( अग्ने ) अग्ने ! ( त्वम् ) तू ही ( वरुणः ) रोगादि दुःखों का निवारक ( उत ) और ( मित्रः ) सुखप्रापक मित्र है ( वसिष्ठाः ) अत्यन्त वसु सूर्यकिरणें ( मतिभिः ) मेघातत्त्वयुक्त अपने तेजों से ( त्वाम् ) तुझ अग्नि को ( वर्धन्ति ) बढ़ाते हैं ( त्वे ) तुझ में विद्यमान ( वसु ) तैजस सुवर्णादि रत्न धन ( सुषणनानि ) भले प्रकार संविभाग वाले ( सन्तु ) हों ( यूयम् ) तुम अग्नि के अन्तर्गत वरुण मित्र आदि देवो ! ( स्वस्तिभिः ) क्षेम=सुखों से ( नः ) हमारी ( सदा ) सर्वदा ( पात ) रक्षा करो ॥ ऋ० ७ । १२ । ३ में भी ॥३॥

अथ द्वितीयतृचस्य—वत्स ऋषिः । इन्द्रो देवता । गायत्री छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

३२उ ३ १ २र ३१ २ ३ १ २

१३०७—महाँ इन्द्रो य ओजसा पर्जन्यो वृष्टिमाँ इव ।

१ २३ १ २

स्तोमैर्वत्सस्य वावृधे ॥१॥

भावार्थः—( वत्सस्य ) वेदपाठी वक्ता के ( स्तोमैः ) वैदिक स्तोत्रों के साथ ( ओजसा ) बल से ( महान् ) अधिक ( वृष्टिमान् ) वर्षायुक्त ( पर्जन्यः ) बादल ( इव ) सा ( यः ) जो ( इन्द्रः ) वायुविशेष ( वावृधे ) बढ़ता है ॥ ऋग्वेद ८ । ६ । १ तथा यजुः ७ । ४० में भी ॥१॥

अथ द्वितीया

२ ३ २ ३ १ २र३ १ २ ३ २ ३ १ २

१३०८—कण्वा इन्द्रं यदक्रत स्तोमैर्यज्ञस्य साधनम् ।

३ १ २ ३ १ २

जामि ब्रुवत आयुधा ॥२॥

भावार्थः—( कण्वाः ) बुद्धिमान् स्तुतिकर्त्ता लोग ( यत् ) जबकि ( इन्द्रम् ) वायुविशेष को वा परमात्मा को ( यज्ञस्य ) यज्ञ का ( साधनम् ) साधक ( अक्रत ) करते=स्तुत करते हैं तब ( आयुधा ) यज्ञपात्रों को ( जामि ) निष्प्रयोजन ( ब्रुवते ) बताते हैं ॥ सायणाचार्य ने भी जामि का अर्थ अतिरेकार्थ मानकर 'निष्प्रयोजन' ही बताया है ॥ तात्पर्य यह है कि स्तोता लोग स्तुति काल में यज्ञपात्रों का प्रयोग नहीं करते ॥ ऋ० ८ । ६ । ३ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

३ २ ३ २ ३ १२३ १ २र ३ १२
१३०९—प्रजामृतस्य पिप्रतः प्र यद्भरन्त वह्नयः ।
१ २ ३ २ ३ १ २
विप्रा ऋतस्य वाहसा ॥३॥

भावार्थः—( ऋतस्य ) यज्ञ की ( प्रजाम् ) प्रजारूप इन्द्र=वायु को ( यत् ) जबकि ( पिप्रतः ) आकश में पूर्ण करते हुए ( वह्नयः ) सूर्य किरणें वा होमकुण्डस्थ अग्निज्वालायें ( प्र भरन्त ) भरती हैं तब ( विप्राः ) ऋत्विज् ब्राह्मण लोग ( ऋतस्य ) यज्ञ के ( वाहसा ) पहुँचाने वाले मन्त्र पाठ के साथ यजन आरम्भ करते हैं । जिन मन्त्रों द्वारा मनुष्य को यज्ञ का प्रकार और उसका फल ज्ञात हुआ, वे मन्त्र यज्ञ के पहुंचाने वाले समझने चाहियें । ऋग्वेद ८ । ६ । २ में भी ॥३॥

इति दशमाऽध्यायस्याऽष्टमः खण्डः ॥८॥

उक्तान्याज्यानि इति ।

---

इदानीं माध्यन्दिनः पवमानः इति च विब० ।

अथ नवमे खण्डे प्रथमतृचस्य—वैखानस ऋषिः । सोमो देवता । गायत्री छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१२ ३ १ २ ३ १२ ३ १ २
१३१०—पवमानस्य जिघ्नतो हरेश्चन्द्रा असृक्षत ।
३ १ २ ३१ २
जीरा अजिरशोचिषः ॥१॥

भावार्थः—( जिघ्नतः ) अभिषूयमाण ( हरेः ) हरित ( अजिरशोचिषः ) सर्वत्रगमनशील तेज वाले ( पवमानस्य ) सोम की ( चन्द्राः ) आह्लादकरी (जीराः) धारायें ( असृक्षत ) अग्नि में छोड़ी जाती हैं ॥ ऋग्वेद ९ । ६६ । २५ का पाठभेद संस्कृतभाष्य में देखिये ॥१॥

अथ द्वितीया

३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
१३११—पवमानो रथीतमः शुभ्रेभिः शुभ्रशस्तमः ।
१ २ ३ १ २
हरिश्चन्द्रो मरुद्गणः ॥२॥

अथ तृतीया

१ २ ३क २र ३ १ २ ३ १ २
१३१२—पवमान व्यश्नुहि रश्मिभिर्वाजसातमः ।
१ २ ३ २ ३ १ २
दधत्स्तोत्रे सुवीर्यम् ॥३॥

भाषार्थः—( पवमान ) सोम ! ( स्तोत्रे ) प्रशंसा करने वाले यजमान के लिये ( सुवीर्यम् ) सुन्दर वीर्य को ( दधत् ) धारण करता हुआ=देता हुआ, ( वाजसातमः ) अत्यन्त बलदायक, ( पवमानः ) अभिषूयमाण, ( रथीतमः ) यज्ञ में रथ से ले जाया जाता है इसलिये अतिरथी, ( शुभ्रशस्तमः ) अति प्रकाशमान ( हरिश्चन्द्रः ) हरित वर्ण की चमक वाला, ( मरुद्गणः ) मरुत्=वायुभेद जिसके गण=सहायक हैं, ( शुभ्रेभिः ) उज्ज्वल ( रश्मिभिः ) किरणों के साथ (व्यश्नुहि) विविध प्रकार से व्यापे ॥ अष्टाध्यायी के प्रमाण और ऋग्वेद ९ । ६६ । २६—२७ का पाठभेद संस्कृतभाष्य में देखिये ॥ २—३ ॥

अथ द्वितीय तृचस्य—सप्तर्षय ऋषयः । पवमानः सोमो देवता ।
तत्र प्रथमायाः विराड् बृहती छन्दः ॥ सेयम्—

२ ३ १ २ ३ २उ ३ १ २ ३ २ ३ २
१३१३—परीतो षिञ्चता सुतं सोमो य उत्तमं हविः ।
३ १ २र ३ २क २उ ३ २ ३ २ ३ १ २
दधन्वाँ यो नर्यो अप्स्व३न्तरा सुषाव सोममद्रिभिः ॥

इसकी व्याख्या ( ५१२ ) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीयायाः—भुरिग्बृहती छन्दः ॥

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
१३१४—नूनं पुनानोऽविभिः परि स्रवादब्धः सुरभिंतरः ।
३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
सुते चित्वाप्सु मदामो अन्धसा श्रीणन्तो गोभिरुत्तरम् ॥

भावार्थः—सोम ! ( अवब्धः ) अहिंसित और ( सुरभिन्तरः ) अतिसुगन्ध-युक्त, ( नूनम् ) निश्चय ( पुनानः ) शोध्यमान, ( अविभिः ) दशापवित्रों से (परि-स्रव) ठपक, ( सुते-चित् ) अभिषुत होने पर ( अन्धसा ) अन्न के साथ ( गोभिः ) इन्द्रियों से ( श्रीणन्तः ) मिलाते हुए हम ( उत्तरम् ) उत्तम, ( अप्सु ) रसों में वर्त्तमान, ( त्वा ) तुझ हर्षकारक का ( मदामः ) सेवन करते हैं ।।

अर्थात् सोम की हानि न करके सुरक्षित करना, अभिषुत करना, दशा-पवित्र नामक ऊर्णामय पवित्र पर से टपकाना और अन्न के साथ भोजन में परिणत करके उसमें बल उत्पन्न करना हर्ष का उत्पादक है ।।

ऋग्वेद ९ । १०७ । २ में भी ।।२।।

अथ तृतीयायाः पिपीलिकामध्या गायत्री छन्दः ।।

१ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
१३१५—परिस्वानश्चक्षसे देवमादनः क्रतुरिन्दुर्विचक्षणः ।।३।।

भावार्थः—( स्वानः ) अभिषव किया जाता हुआ ( देवमादनः ) देवों का हृष्टिकारक ( क्रतुः ) यज्ञ का स्वरूप ( इन्दुः ) गीला सोम ( विचक्षणः ) आंखों का हितकारी है, सो ( चक्षसे ) दृष्टिप्रसादार्थ ( परि ) चारों ओर से फैलता है ।।

ऋग्वेद ९ । १०७ । ३ में भी ।।३।।

अथ तृतीयतृचस्य—वसुर्ऋषिः । सोमो देवता । जगती छन्दः ।।

तत्र प्रथमा

१ २ ३ १ २ ३२उ ३ २३
१३१६—असावि सोमो अरुषो वृषा हरी
१ २ ३ २ ३ १ २र
राजेव दस्मो अभि गा अचिक्रदत् ।
२ २उ ३ १ २ ३ १२
पुनानो वारमत्येष्यव्ययं
३ १ २ २र ३१२ ३ १ २
श्येनो न योनिं घृतवन्तमासदत् ।।१।।

इसकी व्याख्या ( ५९२ ) में हो चुकी है ।।१।।

अथ द्वितीया

३ १ २ ३ १ २ ३१ २ ३ २ ३
१३१७—पर्जन्यः पिता महिषस्य पर्णिनो
१ २ ३ २ ३२३ १२
नाभा पृथिव्या गिरिषु क्षयं दधे ।

१ २ ३ १ २ ३२उ ३ १ २ ३
स्वसार आपो अभि गाः उदासर-
१ २र ३ १ २ ३२
न्त्सं ग्रावभिर्वसते वीते अध्वरे ॥२॥

भाषार्थः—अब यह बताया जाता है कि सोम का होम करने पर पुनः सोम की उत्पत्ति किस के साथ, किस स्थान में, किस से,किस रूप में होती है—(अध्वरे) यज्ञ ( वीते ) बीत चुकने पर ( महिषस्य ) बड़े ( पर्णिनः ) पत्तों वाले सोम का ( पर्जन्यः ) मेघ ( पिता ) जनक होता है, और ( पृथिव्याः ) भूमि के ( नाभा ) नाभि=मध्य ( गिरिषु ) पर्वतों में ( क्षयम् ) निवास को [ सोम ] ( दधे ) धारण करता है, तथा ( स्वसारः आपः ) भगिनी के तुल्य जल ( गाः ) भूमियों को (अभि) अभिव्याप्त करके(उदासरन्) उच्चभाव से सब ओर जाते हैं और तब सोम(ग्रावभिः) पत्थरों के साथ ( सं वसते ) वास करता है ॥ अर्थात् यज्ञ से मेघ वर्षता है और वह जल तथा सोम को पर्वतों में वर्षा कर वहां सोम ओषधिराज को उपजाता है, क्योंकि सोम और अप् (स्त्रीलिंग)=जलों का उत्पन्न करने वाला एक मेघ ही है, इस लिये सोम और जल का मेघ पिता कहा गया और सोम की बहन=भगिनियें अप् ( जल ) कही गईं । इस प्रकार सोम पर्वत प्रदेशों में वर्षा ऋतु में पत्ते वाली बूटी के रूप में पत्थरों में रहता है । ढूंढिये तो पाइयेगा ॥

ऋ० ९ । ८२ । ३ के दो पाठभेद संस्कृतभाष्य में देखिये ॥२॥

अथ तृतीया

३ १ २ ३ १ २र ३ १ २ ३
१३१८—कविर्वेधस्या पर्येषि माहिन-
२ ३ २ ३ २ ३१ २र
मत्यो न मृष्टो अभि वाजमर्षसि ।
३ १२ ३ १ २
अप सेधन् दुरिता सोम नो मृड
३ १ २र ३ १ २ ३ १ २
घृता वसानः परि यासि निर्णिजम् ॥३॥

भाषार्थः—( सोम ) हे सोम ! ( कविः ) मेधायुक्त तू ( वेधस्या ) हमारी यज्ञ करने की इच्छा से ( माहिनम् ) आदरणीय दशापवित्र को ( पर्येषि ) सर्वतः प्राप्त होता है ( न ) जैसे ( मृष्टः ) स्नानादि से अलंकृत ( अत्यः ) अश्व (वाजम्) संग्राम को सामना करके जाता है तद्वत् तू भी मृष्टः=शोधित और अभिषुत होकर रोगादि शत्रुविनाशार्थ पान किया हुआ और होम किया हुआ (अभ्यर्षसि) सब ओर जाता है, तथा ( दुरिता ) दुःखों वा पापों को (अपसेधन्) विनष्ट करता हुआ (नः)

हमको ( मृड ) सुखी कर। जो तू ( घृता ) उदकों में ( वसानः ) वसता हुआ ( निर्णिजम् ) दशापवित्र पर ( परियासि ) उतरता है ॥

ऋ० ९। ८२। २ का पाठभेद संस्कृतभाष्य में देखिये ॥३॥

## इति दशमाऽध्यायस्य नवमः खण्डः ॥९॥

---

अथ दशमे खण्डे प्रगाथात्मक प्रथमसूक्तस्य नृमेध ऋषिः। इन्द्रो देवता। बृहती छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१ २ ३ २३ १ २र
१३१९—श्रायन्त इव सूर्यं विश्वेदिन्द्रस्य भक्षत।
१ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र
वसूनि जातो जनिमान्योजसा प्रति भागं न दीधिमः ॥१॥

इसकी व्याख्या (२६७) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

१ २ ३ १ २र ३ १ २र ३ १ २
१३२०—अलर्षिरातिं वसुदामुप स्तुहि भद्रा इन्द्रस्य रातयः।
१ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
यो अस्य कामं विधतो न रोषति मनो दानाय चोदयन् ॥

भावार्थः—हे मनुष्य ! तू ( अलर्षिरातिम् ) दोषरहित दानी ( वसुदाम् ) धनदाता परमात्मा की ( उपस्तुहि ) उपासना करके स्तुति कर क्योंकि ( इन्द्रस्य ) परमेश्वर के ( रातयः ) दान ( भद्राः ) कल्याणमय महैश्वर्यकारक हैं ( यः ) जो परमेश्वर ( दानाय ) दान के लिये ( विधतः ) सेवक ( अस्य ) इस भक्त के ( मनः ) मन को ( चोदयन् ) प्रेरित करता हुआ ( कामम् ) इसकी कामना को ( न ) नहीं ( रोषति ) मारता=पूर्ण करता है ॥

ऋ० ८। ६१। ४ का पाठभेद और निरुक्त ६।२३ का प्रमाण संस्कृतभाष्य में देखिये ॥२॥

अथ द्वितीयप्रगाथस्य—भर्ग ऋषिः। इन्द्रो देवता। बृहती छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१२ ३ १ २ २ १ २ २ १२
१३२१—यत इन्द्र भयामहे ततो नो अभयं कृधि।
१२ ३ २उ ३ १२ ३२३ २उ ३ १ २र
मघवन् छग्धि तव तन्न ऊतये वि द्विषो वि मृधो जहि ॥१॥

इसकी व्याख्या ( २७४ ) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

१३२२—त्वं हि राधसस्पते राधसो महः क्षयस्यासि विधर्ता ।

तं त्वा वयं मघवन्निन्द्र गिर्वणः सुतावन्तो हवामहे ॥२॥

भावार्थः—( राधसस्पते ) हे धनपते ! ( त्वम् ) आप ( हि ) ही ( महः ) बड़े ( राधसः ) धन के और ( क्षयस्य ) निवास=ब्रह्माण्ड के (विधर्त्ता) विशेषरूप से धारण करने वाले ( असि ) हैं । ( गिर्वणः ) हे वाणी से प्रशंसनीय ! (मघवन्) धनैश्वर्यवन् ! ( इन्द्र ) परमेश्वर ! ( तम् ) उस ( त्वा ) आपको (वयं सुतावन्तः) हम सोमाभिषव कर चुकने वाले (हवामहे) पुकारते=स्तुति करते हैं । इन्द्र=वायु पक्ष में भी ॥

ऋ० ८ । ६१ । १४ का पाठभेद संस्कृतभाष्य में देखिये ॥२॥

इति दशमाऽध्यायस्य दशमः खण्डः ॥१०॥

---

## अथैकादशे खण्डे

प्रथमतृचस्य—भरद्वाज ऋषिः । सोमो देवता । गायत्री छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१३२३—त्वं सोमासि धारयुर्मन्द्र ओजिष्ठो अध्वरे ।

पवस्व मंहयद्रयिः ॥१॥

भावार्थः—( सोम ) सोम ! वा परमेश्वर !( मन्द्रः ) आह्लादकारक और ( अध्वरे ) यज्ञ का ज्ञानयज्ञ में बलप्रदायक होने से ( ओजिष्ठः ) अतिबलवान् ( धारयुः ) धारा वा प्रेम भक्ति की धारा चाहने वाला ( असि ) है । (मंहयद्रयिः) धनदायक सो ( त्वम् ) तू ( पवस्व ) शुद्धि कर ॥

ऋ० ९ । ६७ । १ में भी ॥१॥

अथ द्वितीया

२ ३२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
१३२४—त्वं सुतो मदिन्तमो दधन्वान्मत्सरिन्तमः ।
१ २ २ १ २र
इन्दुः सत्राजिदस्तृतः ॥२॥

भावार्थः—हे सोम ! वा परमेश्वर ! ( त्वम् ) तू ( सुतः ) अभिषुत वा हृदयकमल में ध्यान किया हुआ ( मदिन्तमः ) अभिषुत करने वालों वा ध्यान करने वालों को हृष्टि वाला वा आनन्द का दाता ( दधन्वान् ) धारक ( सत्राजित् ) सब का जेता और ( अस्तृतः ) अन्यों से अहिंसित ( इन्दुः ) प्रकाशवान् हैं ॥ ऋ० ९ । ६७ । २ का पाठभेद संस्कृतभाष्य में देखिये ॥२॥

अथ तृतीया

१ २ ३ १ २र ३क २र३ १ २
१३२५—त्वं सुष्वाणो अद्रिभिरभ्यर्ष कनिक्रदत् ।
३ २ ३ २ ३ १ २
द्युमन्तं शुष्ममा भर ॥३॥

भावार्थः—हे परमेश्वर ! (अद्रिभिः) सोमाभिषव के पत्थरों [सिल बट्टों] से ( सुष्वाणः ) अभिषुत किया हुआ सोम ( कनिक्रदत् ) शब्दायमान है, ( त्वम् ) आप कृपा करके ( अभ्यर्ष ) हमें प्राप्त हों और ( द्युमन्तम् ) दीप्तियुक्त (शुष्मम्) बल को (आभर) इस सोम में भरें ॥ ऋ० ९ । ६७ । ३ का पाठान्तर संस्कृतभाष्य में देखिये ॥३॥

अथ द्वितीयतृचस्य—मनुर्ऋषिः । सोमो देवता । उष्णिक्छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
१३२६—पवस्व देववीतय इन्दो धाराभिरोजसा ।
२ ३ २ ३ १ २
आ कलशं मधुमान्त्सोम नः सदः ॥१॥

इसकी व्याख्या (५७१) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
१३२७—तव द्रप्सा उदप्रुत इन्द्रं मदाय वावृधुः ।
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
त्वां देवासो अमृताय कं पपुः ॥२॥

भावार्थः—( उदप्रुतः ) जल के निकालने वाले ( तव ) तेरे ( द्रप्साः ) रस ( भवाय ) हृष्टि पुष्टि के उत्पादानार्थं ( इन्द्रम् ) वर्धक वायुभेद को ( वावृधुः ) बढ़ाते हैं। तब हे सोम ! ( देवासः ) आकाश के वायु आदि देव ( कम् ) जलरूप ( त्वाम् ) तुझको ( अमृताय ) अमर होने के लिये ( पपुः ) पीते=शोषते=अपने में समावेशित करते हैं ॥ ऋ० ९। १०६। ८ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

१ २ ३ १ २ ३ २
१३२८—आ नः सुतास इन्दवः पुनाना धावता रयिम्।
३ १ २ ३ १ २
वृष्टिद्यावो रीत्यापः स्वर्विदः ॥३॥

भावार्थः—( सुतासः ) अभिषुत किये हुए ( इन्दवः ) सोम ( पुनानाः ) पावन, ( वृष्टिद्यावः ) द्युलोक को वर्षा की ओर झुकाने वाले, ( रीत्यापः ) जलों को पृथिवी की ओर गिराने वाले, ( स्वर्विदः ) सुखप्रापक होते हुए ( नः ) हमारे लिये ( रयिम् ) धनादि ऐश्वर्य को ( आ धावत ) प्राप्त करावें ॥ ऋग्वेद. ९।१०६।९ में भी ॥३॥

अथ तृतीय तृचस्य—अम्बरीष ऋजिश्वा वा ऋषिः। सोमो देवता। अनुष्टुप्छन्दः॥

तत्र प्रथमा

२ ३ १ २३१ २र ३१ २ ३ १ २
१३२९—परि स्य स्वानो अक्षरदिन्दुरव्ये मदच्युतः। (as printed:) परि स्यं हर्यतं हरिं बभ्रुं पुनन्ति वारेण।
२ ३ २उ ३ २उ ३ १२ ३१ २र
यो देवान्विश्वाँ इत्परि मदेन सह गच्छति ॥१॥

इसकी व्याख्या ( ५५२ ) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

२उ ३ १२ ३ १ २ ३ १ २
१३३०—द्विर्यं पञ्च स्वयशसं सखायो अद्रिसंहतम्।
३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
प्रियमिन्द्रस्य काम्यं प्रस्नापयन्त ऊर्मयः ॥२॥

भावार्थः—( पञ्च ) पांच ( सखायः ) सखा ऋत्विज् लोग ( यम् ) जिस ( अद्रिसंहतम् ) ग्रावा=सिलबट्टों से अभिषुत—छिते हुए, ( स्वयशसम् ) अपनी कीर्ति वाले, ( इन्द्रस्य प्रियम् ) इन्द्र के प्यारे ( काम्यम् ) कमनीय सोम को ( द्विः )

दो वार ( प्रस्नापयन्ते ) वसतीवरी नामक जलों में डुबा कर रखते हैं उस को ( ऊर्मयः ) लहरें "पुनन्ति"=शोधती हैं, यह पूर्वमन्त्र से अनुवृत्ति करके अन्वय है ॥ ऋ० ९ । ९८ । ६ के पाठभेद संस्कृतभाष्य में देखिये ॥२॥

अथ तृतीया

१२ ३ १२ ३ १ २र
१३३१—इन्द्राय सोम पातवे वृत्रघ्ने परि षिच्यसे ।
१२ ३ १ २ ३ १२ ३ १ २
नरे च दक्षिणावते वीराय सदनासदे ॥३॥

भावार्थः—( सोम ) ओषधिराज ! ( सदनासदे ) यज्ञासन पर बैठने वाले ( वीराय ) क्षात्र धर्मयुक्त ( दक्षिणावते ) यज्ञ करने योग्य दक्षिणा वाले ( वृत्रघ्ने ) दुष्टशत्रुसंहारकारी ( इन्द्राय ) ऐश्वर्यवान् ( नरे ) मनुष्य के लिये ( पातवे ) पीने को ( च ) और यज्ञ करने को ( परिषिच्यसे ) अभिषुत किया जाता है ॥ ऋ० ९ । ९८ । १० का पाठभेद संस्कृतभाष्य में देखिये ॥३॥

अथ चतुर्थतृचस्य—ऋण: त्रसदस्युर्वा ऋषिः । सोमो देवता । द्विपदा पङ्क्तिश्छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१२ ३२३ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २र
१३३२—पवस्व सोम महे दक्षायाश्वो न निक्तो वाजी धनाय ॥

इसकी व्याख्या ( ४३० ) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

१ २ ३ २ ३ १३ १२ ३२ ३ १ २ ३२ ३ १ २
१३३३—प्र ते सोतारो रसं मदाय पुनन्ति सोमं महे द्युम्नाय ॥

भावार्थः—( ते ) वे ( सोतारः ) अभिषुत करने वाले ऋत्विज् लोग ( सोमरसम् ) सोम रस को ( मदाय ) हर्ष प्राप्ति के लिये और ( महे ) बहुत ( द्युम्नाय ) अन्न के लिये ( प्र पुनन्ति ) अभिषुत करते हैं ॥ ऋ० ९।१०९।११ का पाठभेद संस्कृतभाष्य में देखिये ॥२॥

अथ तृतीया

१ २ ३ १ २र ३ २३ १ २ ३२ ३ १ २
१३३४—शिशुं जज्ञानं हरिं मृजन्ति पवित्रे सोमं देवेभ्य इन्दुम् ॥

भाषार्थः—( शिशुम् ) नये ( जज्ञानम् ) उत्पन्न होते हुए ( हरिम् ) हरे ( इन्दुम् ) गीले ( सोमम् ) सोम को ( पवित्रे ) दशापवित्र पर ( मृजन्ति ) शोधते हैं ॥ ऋ० ९ । १०९ । १२ में भी ॥३॥

अथ पञ्चमतृचस्य–अमहीयुर्ऋषिः । सोमो देवता । गायत्री छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

२ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २र

१३३५—उपो षु जातमप्तुरं गोभिर्भङ्गं परिष्कृतम् ।

१ २ ३ १ २

इन्दुं देवा अयासिषुः ॥१॥

इसकी व्याख्या ( ४८७ ) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

१ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २

१३३६—तमिद्वर्धन्तु नो गिरो वत्सं संशिश्वरीरिव ।

१ २र ३ १ २

य इन्द्रस्य हृदंसनिः ॥२॥

भाषार्थः—( यः ) जो सोम ( इन्द्रस्य ) ऐश्वर्यवान् पुरुष का ( हृदंसनिः ) हृदयदायक है ( तम् इत् ) उस ही सोम को ( नः ) हम याज्ञिकों की ( गिरः ) प्रशंसोक्तियें ( सं-वर्धन्तु ) भले प्रकार बढ़ावें । इस में दृष्टान्तः—( वत्सम् ) प्यारे पुत्र को ( शिश्वरीरिव ) जैसे बच्चों वाली उन की मातायें बढ़ाती हैं, तद्वत् ॥ ऋग्वेद ९ । ६१ । १४ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

१ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ २ ३ १ २

१३३७—अर्षा नः सोम शं गवे धुक्षस्व पिप्युषीमिषम् ।

१ २ ३ १ २

वर्धा समुद्रमुक्थ्य ॥३॥

भाषार्थः—( उक्थ्य ) प्रशंसनीय ! ( सोम ) सोम ! ( नः ) हमारे (गवे) गौ आदि पशुओं के लिये ( शम् ) जिस से सुख हो उस प्रकार ( अर्ष ) वृद्धि करे और ( पिप्युषीम् ) बहुत सी ( इषम् ) अन्नादि भोजन सम्पदा को ( धुक्षस्व ) पूर्ण करे तथा ( समुद्रम् ) मेघमण्डल को ( वर्ध ) बढ़ावे । ऋग्वेद ९ । ६१ । १५ के पाठान्तर संस्कृतभाष्य में देखिये ॥३॥

इति दशमाध्यायस्य एकादशः खण्डः ॥११॥

अथ

द्वादशे खण्डे प्रथमतृचस्य—त्रिशोक ऋषिः । इन्द्रो देवता । गायत्री छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

२ ३ २ ३ २३ १२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
१३३८—आ घा ये अग्निमिन्धते स्तृणन्ति बर्हिरानुषक् ।
२३ २ ३ २ ३ १ २
येषामिन्द्रो युवा सखा ॥१॥

इसकी व्याख्या ( १३३ ) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

३ २उ ३ १ २३ १ २ ३ २ ३१ २र
१३३९—बृहन्निदिध्म एषां भूरि शस्त्रं पृथुः स्वरुः ।
२ ३ २ ३ २ ३ १ २
येषामिन्द्रो युवा सखा ॥२॥

भाषार्थः—( येषाम् ) जिन यजमानों का ( युवा ) जवान ( इन्द्रः ) इन्द्र ( सखा ) मित्र है, ( एषाम् ) इन का ( इध्मः ) इन्धन ( बृहन् इत् ) बहुत ही है और ( शस्त्रम् ) स्तोत्र भी ( भूरि ) बहुत है यथा ( स्वरुः ) बिजुली वा वज्र भी (पृथुः) विस्तीर्ण है ॥ ऋग्वेद ८ । ४५ । २ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

१ २ ३ २ ३ २उ ३ २३ १ २ ३ १ २
१३४०—अयुद्ध इद्युधा वृतं शूर आजति सत्वभिः ।
२ ३ २ ३ २ ३ १ २
येषामिन्द्रो युवा सखा ॥३॥

भाषार्थः—( युवा ) जवान ( इन्द्रः ) राजा इन्द्र ( येषाम ) जिन का ( सखा ) अनुकूलवर्ती सहायक है उनका ( शूरः ) वह वीर राजा इन्द्र (सत्वभिः) अपनी सेनाओं सहित ( अयुद्ध इत ) अवश्य युद्ध करता और ( युधावृतम ) योद्धाओं से युक्त शत्रु को ( आजति ) नमाता है ॥ ऋग्वेद ८ । ४५ । ३ में भी ॥३॥

अथ द्वितीयसूक्तस्य—गोतम ऋषिः । इन्द्रो देवता । उष्णिक्छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

२उ ३ २ ३१ २३ २ ३ १ २ ३ १ २
१३४१—य एक इद्विदयते वसु मर्त्ताय दाशुषे ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
ईशानो अप्रतिष्कुत इन्द्रो अङ्ग ॥१॥

इसकी व्याख्या ( ३८९ ) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

२ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
१३४२—यश्चिद्धि त्वा बहुभ्य आ सुतावाँ आविवासति ।
३१ २र ३ २३ १ २ ३२
उग्रं तत्पत्यते शव इन्द्रो अङ्ग ॥२॥

भाषार्थः—( अंग ) हे प्रिय ! परमात्मन् ! ( बहुभ्यः ) बहुत मनुष्यों में से ( यः ) जो ( चित् ) कोई ( हि ) ही भक्त धर्मात्मा यजमान ( सुतावान् ) सोमयाजी होकर ( त्वा ) आप की ( आ—विवासति ) परिचर्या उपासना करता है ( तत् ) वह ( इन्द्रः ) परमैश्वर्यवान् हो जाता और ( उग्रम् ) भारी ( शवः ) बल को ( पत्यते ) प्राप्त होता है ॥ ऋ० १ । ८४ । ९ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

३ १ २र ३ १ २ ३ १ २र
१३४३—कदा मर्तमराधसं पदा क्षुम्पमिव स्फुरत् ।
३ १ २ ३ २३ १ २ ३ २
कदा नः शुश्रुवद्गिर इन्द्रो अङ्ग ॥३॥

भाषार्थः—( अंग ) हे प्रिय ! परमेश्वर ! ( इन्द्रः ) परमेश्वर आप (नः) हमारी ( गिरः ) वाणी-प्रार्थनाओं को ( कदा ) कब ( शुश्रवत् ) अनुकूलता से सुनेंगे ? और ( कदा ) कब ( अराधसम् ) यज्ञ के विरोधी ( मर्त्तम् ) मनुष्य को ( पदा ) पाद से ( क्षुम्पमिव ) जैसे अहिच्छत्र=जो लकड़ी गल कर पृथिवी पर छत्राकार फूल जाती है उसको नष्ट कर देते हैं, ऐसे ( स्फुरत् ) नष्ट करेंगे ? अर्थात् कृपया शीघ्र हमारी प्रार्थना सुनिये ॥ निरुक्त ५ । १६—१७ का प्रमाण संस्कृतभाष्य में देखिये ॥ ऋ० १ । ८४ । ८ में भी ॥३॥

अथ तृतीयतृचस्य—मधुच्छन्दा ऋषिः । इन्द्रो देवता । गायत्री छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१ २ ३ १ २र ३२ ३ १ २

१३४४—गायन्ति त्वा गायत्रिणोऽर्चन्त्यर्कमर्किणः ।

३ १ २ ३ २३ १ २

ब्रह्माणस्त्वा शतक्रत उद्वंशमिव येमिरे ॥१॥

इसकी व्याख्या ( ३४२ ) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

२उ ३ १ २र३ १ २र ३ १ २

१३४५—यत्सानोः सान्वारुहो भूर्यस्पष्ट कर्त्वम् ।

२उ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २

तदिन्द्रो अर्थं चेतति यूथेन वृष्णिरेजति ॥२॥

भावार्थः—( यत् ) जो कि, यजन करने वाला मनुष्य ( सानोः सानु ) पर्वत प्रदेश से देशान्तर को सोमवल्ली और समिध् आदि लाने के लिये ( आरुहः ) चढ़ता है, और ( भूरि ) बड़े ( कर्त्वम् ) यज्ञ कार्य को ( अस्पष्ट ) छूता=अनुष्ठित करता है ( तत् ) सो वह ( वृष्णिः ) कामना पूर्ण करने वाला वरदायक ( इन्द्रः ) परमेश्वर ( चेतति ) जानता है और ( यूथेन ) वायु आदि देवगण से ( अर्थम् ) इस यजमान के इष्ट को ( एजति ) पूरा करता है ॥ ऋ० १ । १० । २ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

३ २उ ३ २ ३ २ ३ १ ३ ३ २

१३४६—युंक्ष्वा हि केशिना हरी वृषणा कक्ष्यप्रा ।

१ २ ३ १ २र

अथा न इन्द्र सोमपा गिरामुपश्रुतिं चर ॥३॥

भावार्थः—( इन्द्र ) हे परमेश्वर ! ( नः ) हमारी ( सोमपा ) सोमयाजियों की ( गिराम् ) प्रार्थनारूप वाणियों का ( उपश्रुतिं चर ) कृपया श्रवण कीजिये ( अथ हि ) और ( केशिना ) केश के तन्तु समान प्रतीत होने वाले ( हरी ) हरण करने वाले ( वृषणा ) वर्षा करने वाले ( कक्ष्यप्रा ) रस्सी के समान पुरने वाले सीधे और तिरछे दो प्रकार के सूर्यकिरणों को (युङ्क्ष्व) उपयोग में लाइये ॥ ऋ० १ । १० । ३ का पाठान्तर और अष्टाध्यायी ३ । १ । ३ ॥ ६ । ३ । १३५ ॥ ७ । १ । ३९ ॥ ६ । १ । १९७ ॥ ६ । ४ । ९ ॥ ३ । २ । ३ ॥ ६ । २ । १३९ ॥ ६ । ३ । १३६ ॥ ८ । १ । १८ ॥ ८ । १ । २१ और उणादि १ । १५६ के प्रमाण संस्कृतभाष्य में देखिये ॥३॥

द्वादशाहस्य नवममह इति, अष्टाचत्वारिंशत्
स्तौमिकम् इति च विवरणकारः ॥
इति पञ्चमः प्रपाठकः समाप्तः ॥५॥
इति श्रीमत्कण्ववंशावतंस श्रीयुत पण्डित हजारीलाल
स्वामी के पुत्र परीक्षित गढ़ ( जिला—मेरठ )
निवासी तुलसीराम स्वामीकृत उत्तरार्चिक
सामवेदभाष्य में दशम अध्याय
समाप्त हुआ ॥१०॥

ओ३म्

# अथ एकादशाध्यायः ।।

---

## अथ षष्ठः प्रपाठकः

### तत्र

प्रथमे खण्डे चतुर्ऋचस्य प्रथमसूक्तस्य–मेधातिथिः काण्वऋषिः । अग्निर्देवता । गायत्री छन्दः ।।

तत्र प्रथमा

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
१३४७—सुषमिद्धो न आ वह देवाँ अग्ने हविष्मते ।
१ २ ३ १ २
होतः पावक यक्षि च ।।४।।

भावार्थः—( पावक ) शोधक ! ( होतः ) होमकर्त्तः ! ( अग्ने ) अग्ने ! तू ( नः ) हमारे मध्य में ( हविष्मते ) यज्ञ करते हुए यजमान के लिये (देवान्) वायु आदि देवों का देवदूत कर्म से ( आवह ) आवाहन करता है (च) और (यक्षि) यजन करता है ।।

ऋग्वेद १ । १३ । १ में भी ।।

अष्टाध्यायी २ । १ । ५७ ।। ६ । २ । ४६ ।। ६ । २ । ४९ ।। ६ । २ । १३९ ।। ८ । ३ । ९ ।। ८ । ३ । २ ।। ८ । ३ । ३ ।। १ । ४ । १९ ।। ८ । १ । १९ ।। ८ । १ । ७२ ।। ८ । १ । ७३ ।। २ । ४ । ७३ ।। ८ । २ । ३६ ।। ८ । २ । ४१ ।। ६ । १ । १६२ ।। ८ । १ । २८ और ८ । १ । ५८ के प्रमाण संस्कृतभाष्य में देखिये ।।१।।

अथ द्वितीया

१ २ ३ २ ३ १ २
१३४८—मधुमन्तं तनूनपाद्यज्ञं देवेषु नः कवे ।
३ १ २ ३ १ २
अद्या कृणुह्यूतये ॥२॥

भाषार्थः—( कवे ) अग्नि के प्रकाश से ज्ञान बढ़ने के कारण हे मेधाविन् ! ( तनूनपात् ) जलों से उत्पन्न होने वाला तू (अद्य) आज ( नः ) हमारे (मधुमन्तम्) माधुर्ययुक्त ( यज्ञम् ) हव्य को ( ऊतये ) रक्षा के लिये ( देवेषु ) वायु आदि देवों के समीप ( कृणुहि ) कर=पहुँचा दे ।। अग्नि का नाम 'तनूनपात्'=जलों से उत्पन्न हुआ होने में नीचे लिखा निरुक्त का भाषार्थ प्रमाण है । निरुक्त का प्रमाण संस्कृतभाष्य में देखिये ।।

"तनूनपात्, घृत है, "नपात्" यह अनन्तर सन्तान का नाम है,जो कि निर्णततमा होती है, इस अर्थ में तनू नाम गौ का है क्योंकि इसमें भोग विस्तृत है, गौ से दुग्ध और दुग्ध से घृत होता है ।। शाकपूणि आचार्य का मत है कि तनूनपात् अग्नि का नाम है, इस अर्थ में तनू शब्द जलवाचक है क्योंकि जल आकाश में तने (फैले) रहते हैं, उनसे ओषधि वनस्पति उत्पन्न होती हैं, ओषधि वनस्पतियों से यह (अग्नि) उत्पन्न होता है ।।

ऋ० १ । १३ । २ में भी ।।२।।

अथ तृतीया

२ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २र
१३४९—नराशंसमिह प्रियमस्मिन्यज्ञ उप ह्वये ।
१ २ ३ १ २
मधुजिह्वं हविष्कृतम् ॥३॥

भाषार्थः—मैं यज्ञकर्त्ता ( अस्मिन् ) इस ( यज्ञे ) यज्ञ में ( इह ) इस वेदी के बीच में ( प्रियम् ) हितकारक ( हविष्कृतम् ) द्रव्यों को हव्य बनाने वाले ( मधुजिह्वम् ) इसी से माधुर्यरस का स्वाद लेने वाली जिह्वा वाले ( नराशंसम् ) अग्नि की ( उपह्वये ) स्तुति=प्रशंसा करता हूँ ।।

"नराशंस यज्ञ का नाम है क्योंकि नर=मनुष्य इस (यज्ञ) में बैठे हुए स्तुति पढ़ते हैं, यह कात्थकियों का मत है और शाकपूणि आचार्य ( कहते हैं कि ) अग्नि का नाम नराशंस है क्योंकि नरों=ऋत्विगादि से प्रशंसनीय है" ।। निरुक्त ८।२ का मूल संस्कृतभाष्य में देखिये ।।

ऋ० १ । १३ । ३ में भी ।।३।।

अथ चतुर्थी

१ २ ३१२३ १२ ३१ २३१ २र
१३५०—अग्ने सुखतमे रथे देवाँ ईडित आ वह ।
२ ३ २ ३ १२
असि होता मनुर्हितः ॥४॥

भाषार्थः—( अग्ने ) हे अग्ने ! ( ईडितः ) प्रशंसा किया हुआ ( मनुः ) मन्त्र से वा मनुष्य=यजमानादि से ( हितः ) स्थापित किया हुआ तू( होता ) देवों का आह्वाता ( असि ) है ( सुखतमे ) अति सुखदायक ( रथे ) रमणीय मार्ग में ( देवान् ) वायु आदि देवों को (आवह) ला ॥

ऋ० १ । १३ । ४ में भी ॥४॥

अथ मैत्रावरुणमाज्यम् इति विवरणकारः

यदद्येति द्वितीयतृचस्य—वसिष्ठ ऋषिः । आदित्यो देवता । गायत्री छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

२३ २उ ३ २ ३१ २ ३१ २३२
१३५१—यदद्य सूर उदितेऽनागा मित्रो अर्यमा ।
३ १ २ ३१ २र
सुवाति सविता भगः ॥१॥

भाषार्थः ( यत् ) जो कुछ ( सूरे ) सूर्य ( उदिते ) उदय होने पर=प्रातः काल (अनागाः. निर्दोष ( मित्रः, अर्यमा, सविता, भगः ) मित्र, अर्यमा, सविता, भग नामक आकाशस्थ वायुभेद देवविशेष ( सुवाति ) उत्पन्न करे, वह ( अद्य ) आज हमें प्राप्त हो ॥

मनुष्यों को चाहिये कि प्रातःकाल सवेरे उठकर परेश की उपासनादि करें और प्रार्थना करें कि प्राणादि वायु जो सर्वसम्पत्तियों के कर्त्ता हैं और जो सूर्योदय के कुछ पूर्व से ही निर्दोष रहते हैं और जगत् का उपकार करते हैं, हमारा भी उपकार करें । इसलिये यह भी ध्वनित हुआ कि मनुष्य को बहुत सवेरे के निर्दोष प्राणादि वायुओं का सेवन करना चाहिये जिससे सम्पत्ति बढ़ती हैं ॥ ऋ०७।६६।४ में भी ॥१॥

अथ द्वितीया

३ १२ ३ २उ ३ १ २र
१३५२—सु प्रावीरस्तु स क्षयः प्र नु यामन्त्सुदानवः ।
२ ३ १२ ३१२
ये नो अंहोऽतिपिप्रति ॥२॥

भाषार्थः—( ये ) जो पूर्व मन्त्र में मित्रादि वायुभेद गिनाये हुए देव ( नः ) हम को ( अंहः ) आलस्यादि पाप से ( अतिपिप्रति ) पार करते हैं उनके साथ (सः) वह ( क्षयः ) रहना=निवास ( यामन् ) उस प्रहर में ( नु ) [ वितंक में ] ( प्र ) अत्यन्त ( सुप्रावीः ) सुरक्षक ( अस्तु ) होवे ॥

प्रातःकाल उठने और मित्रादि वायुभेद के सेवन करने वाले निरालस्य हम लोगों को वह उस प्रकार रहन-सहन शुभ हो, यह तात्पर्य है ॥

ऋ० ७ । ६६ । ५ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

३२ ३२ ३ १२३१२ ३२ ३ २
१३५३—उत स्वराजो अदितिरदब्धस्य व्रतस्य ये ।
३ १ २र
महो राजान ईशते ॥३॥

भाषार्थः—( उत ) और ( ये ) जो पूर्वोक्त मित्रादि देव ( स्वराजः ) स्वयंप्रकाशमान हैं ( अदितिः ) और उनकी माता=प्रकृति, ये सब ( अदब्धस्य ) रक्षित ( महः ) बड़े ( व्रतस्य ) शुभ कर्मानुष्ठान के ( राजानः ) राजा ( ईशते ) समर्थ हैं ॥

अर्थात् मित्रादिपदवाच्य प्राणादि वायुभेद=देवों के ही सामर्थ्य से मनुष्य सब शुभ कर्मों के करने में कृतकार्य होते हैं ।

अथैन्द्रमाज्यम् इति विवरणकारः

उत्त्वेति तृतीयतृचस्य—प्रगाथ ऋषिः । इन्द्रो देवता । गायत्री छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१ २ ३ १ २ ३ १ २र
१३५४—उत्त्वा मदन्तु सोमाः कृणुष्व राधो अद्रिवः ।
१२ ३१२
अव ब्रह्मद्विषो जहि ॥१॥

तत्र प्रथमा

इसकी व्याख्या ( १९४ ) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

३२ ३१ २३२३ १ २ ३१ १
१३५५—पदा पणीनराधसो नि बाधस्व महाँ असि ।
२ ३ ३ २ ३१ २र
न हि त्वा कश्चन प्रति ॥२॥

भाषार्थः—पूर्व मन्त्र से "अद्रिवः" पद की अनुवृत्ति लाकर—हे परमेश्वर! आप ( महान् ) बड़े ( असि ) हैं, ( कश्चन ) कोई भी ( त्वा ) आप के ( प्रति ) बराबर ( नहि ) नहीं है, सो आप ( अराधसः ) यज्ञार्थ धन न लगाने वाले (पणीन्) लोभियों को ( पदा ) व्याप्तिरूप लात से ( निबाधस्व ) पीड़ित कीजिये—दण्ड दीजिये ॥ ऋ० ८ । ६४ । २ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

१ २ ३ २ ३ २ ३ १ २र
१३५६—त्वमीशिषे सुतानामिन्द्र त्वमसुतानाम् ।
२उ ३ १२
त्वं राजा जनानाम् ॥३॥

[उक्तं प्रातःसवनमिति विव०

भाषार्थः—( इन्द्र ) हे परमेश्वर ! ( त्वम् ) आप ( सुतानाम् ) अभिषुत सोमों के और ( त्वम् ) आप ही ( असुतानाम् ) अनभिषुत सोमों के ( ईशिषे ) ईश्वर हैं ( त्वम् ) आप ( जनानाम् ) प्राणिमात्र के ( राजा ) राजा हैं ॥

यहाँ सोमों के उपलक्षण से सम्पूर्ण स्थावर और जनों के उपलक्षण से जंगम जगत् का स्वामी परमात्मा स्तुत किया जाता है ॥ ऋ० ८ । ६४ । ३ में भी ॥३॥

इति एकादशाऽध्यायस्य प्रथमः खण्डः ॥१॥

इदानीं माध्यंदिनं सवनमभिधीयते इति विव०

अथ द्वितीयखण्डे प्रथमतृचस्य-पराशर ऋषिः । सोमो देवता । त्रिष्टुप्छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१ २र ३ १ २ ३ २ २ ३ १
१३५७—आ जागृविर्विप्र ऋतं मतीनां
२र ३ १ २ ३ १ २
सोमः पुनानो असदच्चमूषु ।
१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
सपन्ति यं मिथुनासो निकामा
३ १ २ ३ १२ ३ १ २
अध्वर्यवो रथिरासः सुहस्ताः ॥१॥

**भाषार्थः**—( सत्यम् ) सच्चे ( मतीनाम् ) मेधा तत्त्वों का ( विप्रः ) मेधावी ( सोमः ) सोम ( जागृविः ) निद्रा तन्द्रा आलस्यादि का निवारक चेतन करने वाला होने से जागरणशील (पुनानः) शोध्यमान (चमूषु) यज्ञ पात्र चमसों से ( आऽसदत् ) सब ओर रक्खा जाकर रहता है, (यम्) जिस सोम को ( मिथुनासः ) सपत्नीक ( निकामाः ) नितरां कामना करने वाले ( रथिरासः ) यज्ञ ले चलने वाले नेता ( सुहस्ताः ) शोभन हाथों वाले ( अध्वर्यवः ) अध्वर्यु लोग ( सपन्ति ) सत्कृत करते=सुधारते हैं ॥

निघण्टु ३ । १२ और ३ । १४ में सपति क्रिया को परिचरणकर्मा और अर्चतिकर्माओं में गिनाया है और निरुक्त ३ । १३ और ३।१९ में इसका व्याख्यान है, वहां भी इसका स्पर्श अर्थ नहीं किया । इस से निरुक्त प्रमाण का नाम लेकर सायणाचार्य ने जो स्पर्श अर्थ किया है, वह भ्रममूलक ही जान पड़ता है ॥ ऋ० ९। ९७ । ३७ का पाठान्तर संस्कृतभाष्य में देखिये ॥१॥

अथ द्वितीया

१ २ ३२उ ३ २३ १२ ३
१३५८—स पुनान उप सूरे दधान
१ २र ३ १२ ३ १ २र
ओभे अप्रा रोदसी वी ष आवः ।
३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
प्रियाचिद्यस्य प्रियसास ऊती
३ १ २र ३ २ ३ १ २र
सतो धनं कारिणे न प्र यंसत् ॥२॥

**भाषार्थः**—( सः ) वह सोम ( पुनानः ) शोध्यमान ( सूरे ) सूर्य किरणों में ( उप दधानः ) रक्खा हुआ ( उभे ) दोनों ( रोदसी ) द्यावापृथिवी को ( आऽप्राः ) आपूरित कर देता है, तब ( सः ) वह सोम ( वि आवः ) फैलता है ( सतः ) विद्यमान ( यस्य ) जिस सोम की ( प्रिया ) प्यारी और ( प्रियसासः ) प्रीतिदायिनी धारायें ( चित् ) अवश्य ( ऊती ) रक्षार्थ हैं, वह सोम ( कारिणे न ) जैसे काम करने वालों को धन देते हैं, तद्वत् यज्ञानुष्ठानी को ( धनम् ) धान्यादि उत्पन्न करके ( प्र यंसत् ) दे ॥

अष्टाध्यायी ६ । ३ । १३६ ॥ ८ । ३ । १०६ ॥ २ । ४ । ८० और ६।४। ७३ के प्रमाण और ऋ० ९।९७।३८ के पाठान्तर संस्कृतभाष्य में देखिये ॥२॥

अथ तृतीया

१ २ ३ १ २र ३ १ २ ३
१३५९—स वर्धिता वर्धनः पूयमानः
१ २ ३ २ ३ २ ३ १ २
सोमो मीढ्वाँ अभि नो ज्योतिषावीत् ।
१२ ३ १२ ३१२ ३ २
यत्र नः पूर्वे पितरः पदज्ञाः
३ १ २ ३ १ २र ३ २
स्वर्विदो अभि गा अद्रिमिष्णन् ॥३॥

भाषार्थः—( वर्धिता ) अपने बल से प्राणादि वायुभेद प्रभृति देवों का बढ़ाने वाला और ( वर्धनः ) स्वयं बढ़ने वाला ( पूयमानः ) अभिषव के पश्चात् दशापवित्र से शोध्यमान ( मीढ्वान् ) वृष्टिकारक ( सः ) वह ( सोमः ) सोम ( ज्योतिषा ) अपने तेज से ( नः ) हमारी (अभि आवीत्) सर्वतः रक्षा करे (यत्र) जिस सोम के विषय में ( नः ) हम याज्ञिकों के ( पूर्वे ) पिछले ( पितरः ) पिता पितामहादि लोग जो ( पदज्ञाः ) सोमादि पदार्थों के ज्ञाता और ( स्वर्विदः ) सुख के ज्ञाता थे, वे ( गाः ) सूर्यकिरणों और ( अद्रिम् ) मेघमण्डल को ( इष्णन् ) चाहते थे ॥

भाव यह है कि अभिषव किया हुआ और फिर दशापवित्र से शोधा हुआ और अनन्तर होमा हुआ सोम सूर्यकिरणमण्डल और मेघमण्डल में व्याप कर आप बढ़ता और अन्य प्राणादि वायुभेद इत्यादि देवों को बढ़ाता और वृष्टि आदि सर्वसम्पदों को बढ़ाकर सब जगत् का उपकारक होता है जिसके द्वारा सब की रक्षा होती है, इसलिये मनुष्यों को योग्य है कि पितृ-परम्परा से जिन्हें सोमादि पदार्थों का ज्ञान है, उन विद्वान् लोगों द्वारा सोमयागादि का अनुष्ठान कराया करें ॥ ऋग्वेद ९ । ९७ । ३९ के दो पाठभेद संस्कृतभाष्य में देखिये ॥३॥

अथ प्रगाथात्मकस्य द्वितीय सूक्तस्य–प्रगाथः काण्व ऋषिः । इन्द्रो देवता । बृहती छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २
१३६०—मा चिदन्यद्वि शंसत सखायो मा रिषण्यत ।
२ ३१ २ ३ १२ ३ १ २ ३१ २र ३ १ २
इन्द्रमित्स्तोता वृषणं सचा सुते मुहुरुक्था च शंसत ॥१॥

इसकी व्याख्या ( २४२ ) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

३ १२ ३१ २३ २३ १ २र ३ १२
१३६१—अवक्रक्षिणं वृषभं यथा जुवं गां न चर्षणीसहम् ।
३ १ २ ३१२ ३१ २र ३ १ २
विद्वेषणं संवननमुभयङ्करं मंहिष्ठमुभयाविनम् ॥२॥

भाषार्थः—( अवक्रक्षिणम् ) सूर्यादिलोकसमूह ब्रह्माण्डकटाहों को अपनी-अपनी मर्यादा खींचने वाले ( वृषभम् यथा ) वृषभ के समान मेघमण्डलादि से वृष्ट्यादि द्वारा सींचने वाले ( जुवम् ) शीघ्र उत्पत्ति स्थिति प्रलय को अनायास सहज कर देने वाले ( गां न ) पृथिवी के समान (चर्षणीसहम्) मनुष्य आदि प्राणिकृत चेष्टाओं के सहनशील ( विद्वेषणम् ) राग द्वेषरहित ( संवननम् ) संभजनीय ( उभयंकरम् ) निग्रह और अनुग्रह दोनों के कर्त्ता ( मंहिष्ठम् ) बड़े भारी दानी ( उभयाविनम् ) दोनों लोकों में रक्षा करने वाले परमात्मा को "स्तुत करो" यह पूर्व मन्त्र से अन्वय है ॥ ऋ० ८ । १ । २ के पाठभेद संस्कृतभाष्य में देखिये ॥२॥

उदुत्य इति प्रगाथस्य तृतीयसूक्तस्य—मेधातिथिर्ऋषिः । इन्द्रो देवता । बृहती छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

२३ १ २र ३२ ३ १ २
१३६२—उदु त्ये मधुमत्तमा गिरः स्तोमास ईरते ।
३ १२ ३१ २र ३२ ३ १ २
सत्राजितो धनसा अक्षितोतयो वाजयन्तो रथा इव ॥१॥

इसकी व्याख्या ( २५१ ) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

१ २ ३ १२३ १२ ३ २ ३ ३१ २
१३६३—कण्वा इव भृगवः सूर्या इव विश्वमिद्धीतमाशत ।
२ ३ १ २ ३१२ ३१२ ३१२
इन्द्रं स्तोमेभिर्महयन्त आयवः प्रियमेधासो अस्वरन् ॥२॥

भाषार्थः—( कण्वा इव ) मेधावियों के समान और ( भृगवः ) फूंकने वाली ( सूर्या इव ) सूर्य की किरणों के समान तेजस्वी ( प्रियमेधासः ) जिन को

मेधा प्यारी है, वा जिनको यज्ञ प्यारा है वे ( आयवः ) मनुष्य ( महयन्तः ) पूजते हुए ( स्तोमेभिः ) स्तोत्रों से ( विश्वम् ) व्यापक ( धीतम् ) ध्यान किये हुए ( इन्द्रम् ) परमेश्वर को ( इत् ) ही ( अस्वरन् ) स्तुत करें और ( आशत ) प्राप्त हों, "इत्" शब्दार्थ यह है कि परमेश्वर मान कर किसी अन्य को न पूजें ॥ निघण्टु ३ । १५ और निरुक्त ३ । १७ इत्यादि प्रमाण तथा ऋ० ८ । ३ । १६ का पाठान्तर संस्कृतभाष्य में देखिये ॥२॥

पर्यू षु इतितृचस्य चतुर्थसूक्तस्य—ऋणस्त्रसद्स्युर्वा ऋषिः । सोमो देवता । पिपीलिकामध्या त्रिपदा त्रिष्टुप्छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

२३ १ २१ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
१३६४—पर्यू षु प्र धन्व वाजसातये परि वृत्राणि सक्षणिः ।
३ २ ३१ २ ३ १ २
द्विषस्तरध्या ऋणया न ईरसे ॥१॥

इसकी व्याख्या ( ४२८ ) में हो गई है ॥१॥

अथ द्वितीया

१ २ ३ १ २ ३ १२ ३२३ १ २ ३ १२
१३६५—अजीजनो हि पवमान सूर्यं विधारे शक्मना पयः ।
१ २ ३ १२ ३ १२
गोजीरया रंहमाणः पुरन्ध्या ॥२॥

भाषार्थः—( पवमान ) सोम ! ( सूर्यम् ) सूर्य किरण मण्डल के (विधारे) धारक गगनमण्डल में ( शक्मना ) बल से ( रंहमाणः ) वेग करता हुआ तू ( गोजीरिया ) किरणों के वेगयुक्त ( पुरन्ध्या ) दोनों द्यावापृथिवी के मध्य में ( हि ) ही ( पयः ) जल को ( अजीजनः ) उत्पन्न करता है ॥

निघण्टु १ । १४ ॥ २ । १५ अष्टाध्यायी ७।१।३९ के प्रमाण संस्कृतभाष्य में देखिये ॥ ऋग्वेद ९ । ११० । ३ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

२ ३ १ २ ३१ २ ३ १ २ २१ २ ३ १ २
१३६६—अनु हि त्वा सुतं सोममदामसि महे समर्यराज्ये ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २
वाजाँ अभि पवमान प्र गाहसे ॥३॥

इसकी व्याख्या ( ४३२ ) में हो चुकी है ॥३॥

अथ पञ्चमस्य तृचसूक्तस्य—ऋणस्त्रसद्दस्युर्वा ऋषिः । सोमो देवता । द्विपदा पङ्क्तिश्छन्दः ।

तत्र प्रथमा

२ ३ १ २ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २

१३६७—परि प्र धन्वेन्द्राय सोम स्वादुर्मित्राय पूष्णे भगाय ॥१॥

इसकी व्याख्या ( ४२७ ) में हो गई है॥१॥

अथ द्वितीया

३ १ २र ३१ २र ३ २ ३१ २ ३ २ ३ १ २

१३६८—एवामृताय महे क्षयाय स शुक्रो अर्ष दिव्यः पीयूषः ॥२॥

भाषार्थः—( अमृताय ) मेघजल के लिये ( महे ) और बड़े उत्तम (क्षयाय) निवास के लिये ( सः ) वह ( दिव्यः ) दिव्य ( पीयूषः ) पानयोग्य ( शुक्रः ) वीर्यदायक सोम ( एव ) निश्चय ( अर्ष ) आकाश को जाता है ॥

अर्थात् आहुति दिया हुआ सोम आकाश को गया हुआ वृष्टिकारक, सुन्दर निवास का हेतु और वीर्यदायक होता है ॥ ऋ० ९ । १०९ । ३ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३

१३६९—इन्द्रस्ते सोम सुतस्य पेयात् क्रत्वे दक्षाय ।

१ २ ३ २

विश्वे च देवाः ॥३॥

भाषार्थः—( सोम ) सोम ! ( इन्द्रः ) वृष्टिकारक वायुविशेष वा राजा ( क्रत्वे ) यज्ञ के लिये ( च ) और ( दक्षाय ) बल के लिये ( ते ) तेरे रस को ( पेयात् ) पीए और ( विश्वे ) सब ( देवाः ) वायु आदि वा विद्वान् भी पीवें ॥ ऋ० ९ । १०९ । २ में भी ॥३॥

इति एकादशाऽध्यायस्य द्वितीयः खण्डः ॥२॥

अथ तृतीये खण्डे प्रथमतृचस्य—हिरण्यस्तूप ऋषिः । सोमो देवता । जगती छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१ २ ३ १ २ ३ १ २

१३७०—सूर्यस्येव रश्मयो द्रावयित्नवो

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २

मत्सरासः प्रसुतः साकमीरते ।

१ २ ३२उ ३ १ २ ३ २ ३
तन्तुं ततं परिसर्गास आशवो
१ २ ३ १ २ ३ २ ३ २ ३२
नेन्द्रादृते पवते धाम किं चन ॥१॥

भावार्थः—( सर्गासः ) अग्नि में छोड़े जाते हुए ( प्रसुतः ) अत्यन्त अभिषुत ( आशवः ) शीघ्रगामी ( मत्सरासः ) हृष्टिकारक सोम ( सूर्यस्य ) सूर्य की ( रश्मयः ) किरणों के समान ( द्रावयित्नवः ) दौड़ने वाले ( साकम् ) एक साथ ( परि ) सब ओर ( ईरते ) दौड़ जाते हैं । ( इन्द्रात् ) इन्द्र नामक वायु विशेष से ( ऋते ) अतिरिक्त कोई ( किञ्चन ) किसी ( धाम ) स्थान को ( न ) नहीं ( पवते ) शुद्ध करता ॥ ऋ० ९ । ६९ । ६ में भी ॥१॥

अथ द्वितीया

१ २ ३ २ ३ १२ ३ २३ १२
१३७१—उपो मतिः पृच्यते सिच्यते मधु
३ १२ ३२३१२
मन्द्राजनी चोदते अन्तरासनि ।
१२ ३१ २३१ २३
पवमानः सन्तनिः सुन्वतामिव
१२ ३ २उ ३ १ २
मधुमान् द्रप्सः परि वारमर्षति ॥२॥

भावार्थः—अब सोम का मेधा [ बुद्धि ] जनकत्व निरूपित करते हैं—( सुन्वताम् ) अभिषव करने वालों के ( सन्तनिः ) सन्तान के ( इव ) तुल्य ( द्रप्सः ) रपटने वाला ( पवमानः ) सोम ( वारम् ) प्रथम दशापवित्र पर ( परि अर्षति ) रपटता है ( उ ) फिर ( मधु ) मिठाई के साथ ( उप पृच्यते ) मिलाया जाता है और ( मधुमान् ) मिठाई से मिला हुआ ( अन्तः आसनि ) मुख के भीतर ( सिच्यते ) सींचा जाता=पिया जाता है तब ( मन्द्राजनी ) हर्ष के प्रेरक ( मतिः ) बुद्धि ( चोदते ) उस से प्रेरित होती हैं ॥ ऋ० ९ । ६९ । २ का पाठ संस्कृतभाष्य में देखिये ॥

अथ तृतीया

३१ २ ३ १ २ ३ १२
१३७२—उक्षा मिमेति प्रति यन्ति धेनवो
३१ २ ३ १ २र ३२
देवस्य देवीरुप यन्ति निष्कृतम् ।
१ २ ३१२ ३ १ २३ २३ २ ३
अत्यक्रमीदर्जुनं वारमव्ययमत्कं
२र ३ २उ ३ १ २
न निक्तं परि सोमो अव्यत ॥३॥

भाषार्थः—( उक्षा ) सींचने वाला सोम ( मिमेति ) शब्द करता है ( धेनवः ) सोम की धारायें ( प्रतियन्ति ) द्रोणकलश में जाती हैं ( देवीः ) दिव्य धारायें ( देवस्य ) सोम के ( निष्कृतम् ) स्वच्छ सोमघट रूप स्थान को ( उपयन्ति ) भर देती हैं ( सोमः ) सोम ( अर्जुनम् ) श्वेत वर्ण ( अव्ययम् ) भेड़ के रोमजनित ( वारम् ) ऊनी दशा पवित्र को ( अत्येति ) छान कर चला जाता है ( निक्तम् ) स्वच्छ ( अत्कम् ) वज्र के तुल्य दीप्यमान द्रोणकलश को ( परि-अव्यत ) भर देता है ।। ऋग्वेद ९ । ६९ । ४ का पाठान्तर संस्कृतभाष्य में देखिये ।।३।।

अथ द्वितीयतृचस्य—वसिष्ठ ऋषिः । अग्निर्देवता । त्रिष्टुप्छन्दः ।।

तत्र प्रथमा

३ २उ ३ १ २ ३२ ३ १ २ ३ २
१३७३—अग्निं नरो दीधितिभिररण्योर्हस्तच्युतं जनयत प्रशस्तम् ।
३ १२ ३१२ ३ २
दूरे दृशं गृहपतिमथव्युम् ।।१।।

इसकी व्याख्या ( ७२ ) में हो चुकी है ।।१।।

अथ द्वितीया

२३ २उ ३ १२३क २र ३ २ ३ १२३ १२
१३७४—तमग्निमस्ते वसवो न्यृण्वन्त्सुप्रतिचक्षमवसे कुतश्चित् ।
३ २ ३ २उ ३ २ ३ १ २
दक्षाय्यो यो दम आस नित्यः ।।२।।

भाषार्थः—( यः ) जो ( दक्षाय्यः ) बलिष्ठ अग्नि ( दमे ) घर-घर में ( नित्यः ) नित्य ( आस ) होवे ( तम् ) उस ( सुप्रतिचक्षम् ) भले प्रकार दर्शन के हेतु ( अग्निम् ) अग्नि का ( कुतश्चित् ) सबसे ( अवसे ) रक्षा के लिये (वसवः) वसने वाले गृहस्थ लोग ( अस्ते ) घर के अन्तर्गत अग्न्यागार में ( न्यृण्वन् ) आधान करें ।।

गृहस्थ मनुष्यों का धर्म है कि सब प्रकार की रक्षार्थ अपने-अपने घरों में अग्न्यागार नामक स्थान विशेष में नियम से प्रत्येक समय अग्नि का स्थापन रक्खें ।

ऋ० ७ । १ । २ में भी ।।२।।

अथ तृतीया

१ २ ३१ २र ३क २र
१३७५—प्रेद्धो अग्ने दीदिहि पुरो नोऽजस्रया सूर्म्या यविष्ठ ।
१ २र ३ १२ ३ १ २
त्वां शश्वन्त उपयन्ति वाजाः ।।३।।

**भाषार्थ:**—( **होता** ) होम का सिद्ध करने वाला ( **अग्नि:** ) अग्नि (**देवान्**) वायु आदि देवों को ( **यजथाय** ) यजन करने के लिये ( **अबोधि** ) प्रदीप्त किया जाता=जगाया जाता है, ( **प्रात:** ) प्रात:काल में ( **सुमना:** ) मन को प्रसन्न करने वाला मनभावना अग्नि ( **ऊर्ध्व:अस्थात्** ) लपटरूप से उठता है, ( **समिद्धस्य** ) प्रदीप्त अग्नि का ( **रुशत्** ) प्रकाशमान ( **पाज:** ) बल=ज्वालारूपी ( **अदर्शि** ) दीखता है, सो यह ( **महान्** ) बड़ा ( **देव:** ) देव=अग्नि ( **तमस:** ) अन्धकार से ( **निरमोचि** ) जगत् को छुड़ाता है ॥

ऋग्वेद ५ । १ । २ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

१ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २ ३
१७४८—यदीं गणस्य रशनामजीगः शुचिरङ्क्ते ।
१ २ ३ १ २३ २ ३ २र ३ १ २ ३ २
शुचिभिर्गोभिरग्निः । आद्दक्षिणा युज्यते वाजयंत्युत्ताना-
३ २ ३ १ २
मूर्ध्वो अधयज्जुहूभिः ॥३॥

**भाषार्थ:**—( **यत्** ) जबकि ( **ईम्** ) यह ( **अग्नि:** ) अग्नि ( **गणस्य** ) समूहात्मक जगत् के ( **रशनाम्** ) रस्सी रूप से व्यापार के बांधने=रोकने वाले अन्धकार को ( **अजीग:** ) निगलता है, खा जाता है, प्रकाश फैला देता है ( **शुचि:** ) शुद्ध अग्नि ( **शुचिभि: गोभि:** ) शुद्ध किरणों से ( **अङ्क्ते** ) प्रकट होता है ( **आत्** ) तभी (**दक्षिणा**) दक्षिण हाथ से दक्षिणा के समान दान की हुई घृत की धारा (**वाजयन्ती**) बल चाहती हुई ( **युज्यते** ) युक्त की जाती है=छोड़ी जाती है ( **उत्तानाम्** ) ऊपर फैली हुई उस धारा को ( **ऊर्ध्व:** ) ऊपर को उठता हुआ अग्नि ( **जुहूभि:** ) जुहू नामक पात्रों से ( **अधयत्** ) पीता है ॥

ऋग्वेद ५ । १ । ३ में भी ॥३॥

अथ द्वितीय तृचस्य—कुत्स ऋषि: । उषा देवता त्रिष्टुप् छन्द: ॥

तत्र प्रथमा

३ २उ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
१७४९—इदं श्रेष्ठं ज्योतिषां ज्योतिरागाच्
३ १ २ ३ १ २ ३ २
चित्रः प्रकेतो अजनिष्ठ विभ्वा ।

२ ३ १२ ३२ ३२३
यथा प्रसूता सवितुः सवायँ—
२उ ३२३ १ २
वा रात्र्युषसे योनिमारैक् ॥१॥

भाषार्थः—( ज्योतिषाम् ) ग्रहनक्षत्रादि ज्योतियों में ( इदम् ) यह उषा रूप ( ज्योतिः ) ज्योति ( श्रेष्ठम् ) श्रेष्ठ ( आगात् ) उदय होती है ( विभ्वा ) व्याप्ति से, यह ( चित्रः ) विचित्र ( प्रकेतः ) प्रज्ञान ( अजनिष्ट ) उत्पन्न होता है ( यथा ) जैसे ( सवितुः ) सूर्य से ( प्रसूता ) उत्पन्न गर्भ वाली भूमि प्रसव को प्राप्त हुई ( सवाय ) ओषधि आदि के जनने को ( योनिम्, आरैक् ) गर्भाशय को रिक्त करती है ( एवा ) ऐसे ही ( रात्री ) रात्रि भी ( उषसे ) उषा के उत्पादनार्थ स्थान को रिक्त करती है। इसका निरुक्तकृत व्याख्यान निरु० २। १६ के अनुसार संस्कृतभाष्य में देखिये ॥ ऋ० १। ११३। १ में भी ॥१॥

### अथ द्वितीया

१ २ ३ १२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २र
१७५०—रुशद्वत्सा रुशती श्वेत्यागादारैगु कृष्णा सदनान्यस्याः।
३ १२ ३ १ २ ३ २उ ३ १ २ ३ २
समानबन्धू अमृते अनूची द्यावा वर्णं चरत आमिनाने ॥२॥

भाषार्थः ( रुशती ) प्रकाशमाना ( रुशद्वत्सा ) प्रकाशमान सूर्य वा दिन वत्सवाली ( श्वेत्या ) उषा ( आगात् ) आती उदय होती है ( उ ) और ( कृष्णा ) रात्रि ( अस्याः ) इस उषा के ( सदनानि ) स्थानों को ( आरैक् ) रिक्त कर देती है। ( समानबन्धू ) ये दोनों रात्रि और उषा समान नियमरूपी बन्धन से बन्धी हैं ( अमृते ) अमर हैं कालरूप से नित्य होने से ( अनूची ) एक-दूसरे के पश्चात् चलने वाली हैं ( वर्णम् ) एक-दूसरे के रंग को ( आमिनाने ) नष्ट करती हैं और (द्यावा) आकाश मार्ग से सदा ( चरतः ) चलती हैं ॥

निरुक्त २। २० का व्याख्यान संस्कृतभाष्य में देखिये ॥ भाव यह है कि जब चमकते हुए सूर्य वा दिन को उत्पन्न करने वाली चमकती हुई उषा आती है तो रात्रि उस आती हुई उषा के स्थानों को अपने शेष आधे प्रहर में खाली कर देती है, इस प्रकार सूर्य के उदय अस्त के पीछे-पीछे ये रात्रि और उषा घूमती रहती हैं,जब एक देश में दिन होता है तो उससे पश्चिम में उषा और उषा से पश्चिम में रात्रि, इसी प्रकार आगे-पीछे चक्र चलता रहता है। सूर्य को उषा का वत्स (पुत्र वा बछड़ा)इस लिये कहा है कि गौ के पीछे बछड़े के समान आगे-आगे उषा और उसके पीछे-पीछे

सूर्य चलता जान पड़ता है। अथवा रस खींचने से दूध खींचने=दूखने वाले बछड़े की उपमा है। कृष्ण शब्द कृष धातु से बना है उसका अर्थ=निकृष्ट रंग है।

ऋ० १। ११३। २ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

१७५१—समानो अध्वा स्वस्रोरनन्तस्तमन्यान्या चरतो देवशिष्टे।

न मेथेते न तस्थतुः सुमेके नक्तोषासा समनसा विरूपे ॥

भाषार्थः –( स्वस्रोः ) रात्रि और उषा दोनों बहिनों का ( समानः ) एक सा ( अनन्तः ) अनन्त ( अध्वा ) मार्ग है ( तम् ) उस मार्ग को ( देवशिष्टे ) परमेश्वर की आज्ञा पालने वाली ( अन्या अन्या ) एक-एक पृथक्-पृथक् ( चरतः ) दोनों चलती हैं। ( समनसा ) मन को समान रखने वाली ( विरूपे ) एक का रूप अन्धकार, दूसरी का प्रकाश इस प्रकार परस्पर विरुद्ध रूप वाली ( सुमेके ) भले प्रकार सींचने वाली ( नक्तोषासा ) रात्रि और उषा दोनों ( न मेथेते ) न तो लड़ती हैं, और ( न तस्थतुः ) न ठहरती हैं, किन्तु निरन्तर चलती रहती हैं।

ऋ० १। ११३। ३ में भी ॥३॥

अथ तृतीयतृचस्य -अत्रिर्ऋषिः। अश्विनौ देवते। त्रिष्टुप्छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१७५२–आ भात्यग्निरुषसामनीकमुद्विप्राणां देवया वाचो अस्थुः।

अर्वाञ्चा नूनं रथ्येह यातं पीपिवांसमश्विना घर्ममच्छ ॥१॥

भाषार्थः—( उषसाम् ) प्रातः समयों का ( अनीकम् ) मुखरूप ( अग्निः ) अग्नि ( आभाति ) प्रज्वलित होकर चमकता है, ( विप्राणाम् ) यज्ञ करने वाले मेधावी ब्राह्मणों की ( देवयाः वाचः ) देवकामा वाणी [वेद मन्त्र] ( उत अस्थुः ) उच्चारित होती हैं, ( अर्वाञ्चा ) सम्मुख आने वाले ( रथ्या ) रम्य गति वाले ( अश्विना ) प्राण और उदान वायु ( नूनम् ) निश्चय ( पीपिवांसम् ) पुष्टिकारक ( घर्मम् ) शुद्धिकारक यज्ञ को ( इह ) इस यज्ञदेश में (अच्छ) भले प्रकार (यातम्) प्राप्त होते हैं ॥ ऋ० ५। ७६। १ में भी ॥१।

अथ द्वितीया

१ २ ३ १ २ २र ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २र ३ २
१७५३—न संस्कृतं प्र मिमीतो गमिष्ठान्ति नूनमश्विनोपस्तुतेह ।
१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ २ ३
दिवाभिपित्वेऽवसा गमिष्ठा प्रत्यवर्त्तिं दाशुषे ।
१ २
शम्भविष्ठा ॥२॥

भाषार्थः—( इह ) इस यज्ञ में ( उपस्तुता ) प्रशंसित ( अश्विना ) प्राणोदान वा सूर्य चन्द्र (संस्कृतम्) यज्ञ संस्कार से संस्कृत पुरुष को (न) नहीं (प्रमिमीतः) मारते किन्तु रक्षा करते हैं ( नूनम् ) निश्चय ( अन्ति ) समीप में ( गमिष्ठा ) अतिशीघ्रगामी वे दोनों अश्विनौ ( दिवाऽभिपित्वे ) दिन निकलते ही ( अवसा ) अपने वर्म=रक्षण के साथ ( आगमिष्ठा ) अत्यन्त आने वाले हैं और ( अर्वात्तिम् ) अमार्ग - अन्धे के ( प्रति ) प्रति ( दाशुषे ) ज्ञानादि देने वाले के लिये ( शम् ) सुख को ( भविष्ठा ) अत्यन्त हुवाने वाले हैं ।।

ऋ० ५ । ७६ । २ में भी ।।२।।

अथ तृतीया

३ १ २ ३ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
१७५४—उतायातं संगवे प्रातरह्नो मध्यन्दिन उदिता सूर्यस्य ।
२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ २ ३ १ २र
दिवा नक्तमवसा शन्तमेन नेदानीं पीतिरश्विना ततान॥३॥

भाषार्थः—( अश्विना ) दोनों अश्विनौ ( इदानीम् ) अब यज्ञ समय में ( न ) नहीं ( उत ) किन्तु ( संगवे ) सायंकाल में ( प्रातः ) प्रातःकाल में ( अह्नः मध्यन्दिने ) दिन के मध्याह्न काल में और कहां तक कहें ( सूर्यस्य उदिता दिवा ) सूर्य के उदय में दिन भर और ( नक्तम् ) रात्रि में भी ( आयातम् ) हमें प्राप्त हों ( पीतिः ) सोमादिपान ( ततान ) विस्तृत है ।।

ऋ० ५ । ७६ । ३ में ।।३।।

इत्येकोनविंशाऽध्यायस्य चतुर्थः खण्डः ॥४॥

## अथ पञ्चमे खण्डे

प्रथम तृचस्य—गोतम ऋषिः । उषा देवता । जगती छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

३ २ ३ २ ३१२ ३१२ ३
१७५५—एता उ त्या उषसः केतुमक्रत
२ ३ २ ३ १२ ३ १२
पूर्वे अर्धे रजसो भानुमञ्जते ।
३ १ २र ३ २ ३
निष्कृण्वाना आयुधानीव धृष्णवः
२ ३ १ २र ३ १ २
प्रति गावोऽरुषीर्यन्ति मातरः ॥१॥

भाषार्थः (गावः) चलने वाली (अरुषीः) अरुणवर्णा प्रकाशमान (मातरः) प्रकाश की जननी (उ) ही (एताः) ये (त्याः) उक्त लक्षणों वाली (उषसः) उषा देवियें (केतुम्) प्रकाश को (अक्रत) सूर्य से खींचतीं हैं और (रजसः) अन्तरिक्ष के (पूर्वे) पूर्व की ओर वाले (अर्धे) अर्ध भाग में (भानुम्) सूर्य को (अञ्जते) प्रकट करती है,पश्चिमार्ध में पृथिवी की अपनी छाया का अन्धेरा रहता है (इव) जैसे (धृष्णवः) विजयी योद्धा लोग (आयुधानि) असि=तलवार आदि शस्त्रों को (निष्कृण्वानाः) सैकल करते पैनाते हुए हों वैसे शस्त्र से चमकती हुई उषायें (प्रति) नित्य (यन्ति) घूमती हैं । निरुक्त १२ । ७ का व्याख्यान संस्कृतभाष्य में देखिगे ॥

ऋ० १ । ९२ । १ में भी ॥१॥

अथ द्वितीया

१ २ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
१७५६—उदपप्तन्नरुणा भानवो वृथा स्वायुजो अरुषीर्गा अयुक्षत ।
१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २र
अक्रन्नुषासो वयुनानि पूर्वथा रुशन्तं भानुमरुषीरशिश्रयुः ॥२॥

भाषार्थः—(अरुणाः) रक्तवर्ण वाली (भानवः) उषा की दीप्तियें (वृथा) यू ही स्वाभाविक रीति से (उदाऽपप्तन्) उदय हो जाती हैं और (स्वा-

युजः ) सुगमता से जुतने वाली ( अरुषीः ) शुभ्र उज्ज्वल ( गाः ) गौत्रों के समान किरणों को ( अयुक्षत ) जोतती है और ( पूर्वथा ) पूर्व के समान नियमानुसार ( उषासः ) उषा देवियें ( वयुनानि ) ज्ञानों को ( अक्रन् ) उत्पन्न कर देती हैं। उषःकाल में ही सब प्राणी स्वाभाविक नियम से ज्ञान को प्राप्त होते हैं। फिर— ( अरुषीः ) अरुण वर्ण की वे चमकती उषा की किरणें ( रुशन्तम् ) प्रकाशमान ( भानुम् ) सूर्य का (अशिश्रयुः) आश्रय करती हैं अर्थात् सूर्य के साथ मिलकर एक हो जाती हैं ॥ ऋ० १। ९२। २ में भी ॥२॥

अथ द्वितीया

१ २ ३ १ २३ २ ३ २ ३ १२
१७५७—अर्चन्ति नारीरपसो न विष्टिभिः

३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १२
समानेन योजनेना परावतः ।

२ ३ १२ ३ १ २ ३ १ २ ३
इषं वहन्तीः सुकृते सुदानवे

२उ ३ १ २ ३ २
विश्वेदह यजमानाय सुन्वते ॥३॥

भाषार्थः—( सुकृते ) सुकर्मी ( सुदानवे ) सुदानी ( सुन्वते ) सोमाभिषवी ( यजमानाय ) यजमान के लिये ( विश्वा इत् अह ) सब ही ( इषम् ) अन्नादि को ( वहन्तीः ) पहुंचाती हुई ( नारीः ) ज्ञान प्रकाश से नेता का काम करने वाली उषायें ( विष्टिभिः ) निवेश करानें वाले अपने तेजों से ( समानेन योजनेन ) एक ही उद्योग से ( आ परावतः ) दूरस्थों को भी (अर्चन्ति) सत्कृत करती हैं। ( अपसः न ) जैसे जलों को ॥

ऋग्वेद १। ९२। ३ में भी ॥३॥

अथ द्वितीय तृचस्य—दीर्घतमा ऋषिः। अश्विनौ देवते। जगती छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१ २ ३ १ २र ३ २ ३
१७५८—अबोध्यग्निर्ज्म उदेति सूर्यो

३क २ ३ २ ३क२र ३ १ २
व्युषाश्चन्द्रा मह्यावो अर्चिषा ।

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३
आयुक्षातामश्विना यातवे रथं
१ २ ३ १ २ ३२उ ३ १ २
प्रासावीद्देवः सविता जगत् पृथक् ॥१॥

भाषार्थः—( अग्निः ) अग्नि ( अबोधि ) होमार्थ प्रदीप्त किया गया और ( ज्म ) पृथिवी से ( सूर्यः ) सूर्य ( उदेति ) उदय हुआ । ( चन्द्रा मही उषा ) आह्लादनी बड़ी उषा ने ( अर्चिषा ) तेज से ( वि आवः ) अन्धेरा मिटाया और ( अश्विना ) प्राण अपानों ने ( रथम् ) रथ को ( यातवे ) यानार्थ ( आयुक्षाताम् ) जोता । इतने ही ( देवः ) दिव्य ( सविता ) जगत् के प्रेरक सविता देव ने (पृथक्) भिन्न-भिन्न ( जगत् ) जगत् को ( प्रासावीत् ) प्रवृत्त किया ॥ कैसा चमत्कार है ! देखिये और लाभ उठाइये !!

ऋग्वेद १ । १५७ । १ में भी ॥१॥

अथ द्वितीया

२ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
१७५९—यद्युञ्जाथे वृषणमश्विना रथं
३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
घृतेन नो मधुना क्षत्रमुक्षतम् ।
३ २ ३ २ ३ १ २
अस्माकं ब्रह्म पृतनासु जिन्वतं
३२३ ३ १ २
वयं धना शूरसाता भजेमहि ॥२॥

भाषार्थः—( अश्विना ) हे प्राणोदानो ! वा सूर्यचन्द्रो ! वा द्युलोकभूमिलोको ! ( यत् ) जब कि ( वृषणम् ) वर्षा करने वाले ( रथम् ) रमणीय रथ को ( युञ्जाथे ) तुम जोतते हो तब ( नः ) हमारे ( क्षत्रम् ) बाहुबल को ( घृतेन-मधुना ) मधुर घृत वा जल से ( उक्षतम् ) सींचते हो बढ़ाते हो । ( अस्माकम् ) हमारे ( ब्रह्म ) ब्रह्मवर्चस तेज को ( पृतनासु ) सेनाओं में ( जिन्वतम् ) पुष्ट करो ( वयम् ) हम ( शूरसाता ) शूरों के भागधेय ( धना ) धनों को ( भजेमहि ) पावें ॥

ऋग्वेद १ । १५७ । २ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
१७६०—अर्वाङ् त्रिचक्रो मधुवाहनो रथो

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
जीराश्वो अश्विनोर्यातु सुष्टुतः ।

३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३
त्रिबन्धुरो मघवा विश्वसौभगः

३ ३ २ ३ २ ३ १ २
शन्न आ वक्षद् द्विपदे चतुष्पदे ॥३॥

भाषार्थः—( **अर्वाङ्** ) अनुकूल चलने वाला ( **त्रिचक्रः** ) ३ पहिये का ( **मधुवाहनः** ) मधुर चाल का ( **जीराश्वः** ) शीघ्रगामी घोड़ों का ( **त्रिबन्धुरः** ) ३ जुओं वाला ( **मघवा** ) धनयुक्त ( **विश्वसौभगः** ) सर्वसौभाग्यसम्पन्न ( **अश्विनोः-रथः** ) अश्विनों का रथ ( **यातु** ) चले और ( **नः** ) हमारे ( **द्विपदे** ) दुपाये मनुष्य वर्ग में और ( **चतुष्पदे** ) चौपाये गौ आदि पशुवर्ग में ( **शम्** ) सुख को ( **आवक्षत्** ) लावे ॥

अश्विनोः पद से प्राण और उदान वायुओं के ग्रहण करने में नाभि के ३ चक्र उसके ३ पहिये समझो । इडा पिंगला सुषुम्णा ३ नाड़ी ३ जुवे जानो ॥

और सूर्य चन्द्र का ग्रहण करें तो शीतकाल, ग्रीष्म काल, वर्षा काल भेद से दो-दो ऋतु के ३ तीन ऋतुओं को ३ चक्र गिनो और दक्षिण उत्तर मध्यम गतिभेद से ३ जुए समझने चाहियें, शेष समान है ॥ ऋ० १ । १५७ । ३ में भी ॥३॥

अथ चतुर्ऋचस्य तृतीय सूक्तस्य—अवत्सार ऋषिः । सोमो देवता । गायत्री छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
१७६१—प्र ते धारा असश्चतो दिवो न यन्ति वृष्टयः ।

२ ३ १ २ ३ १ २
अच्छा वाजं सहस्रिणम् ॥१॥

भाषार्थः—अगले मन्त्र में हरि पद देखने के प्रकरण से—हे सोम ! ( **असश्चतः** ) संगरहित ( **ते** ) तेरी ( **धाराः** ) धारें ( **सहस्रिणं वाजम्** ) अतुल

अन्न को ( प्र यन्ति ) देती हैं ( न ) जैसे ( वृष्टयः ) वर्षायें ( दिवः ) आकाश से ( अच्छ ) अच्छे प्रकार होती हैं, तद्वत् ॥ ऋग्वेद ९ । ५७ । १ में भी ॥१॥

अथ द्वितीया

३ २ ३ २ ३ ३ २ २ ३ १ २
१७६२—अभि प्रियाणि काव्या विश्वा चक्षाणो अर्षति ।
१ २ ३ १ २र
हरिस्तुञ्जान आयुधा ॥२॥

भाषार्थः—( हरिः ) हरा सोमरस ( विश्वा ) सब ( प्रियाणि ) प्यारे ( काव्या ) कवितायुक्त वेदवचनों को ( चक्षाणः ) सामने करता हुआ ( आयुधा ) स्रुवादि होम पात्रों को ( तुञ्जानः ), चमकाता हुआ ( अभि अर्षति ) धूमरूप से सब ओर फैलता है ॥ ऋग्वेद ९ । ५७ । २ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

१ २ ३ २ ३ २ ३ २३ १ २ ३ २
१७६३—स मर्मृजान आयुभिरिभो राजेव सुव्रतः ।
३ १ २र
श्येनो न वंसु षीदति ॥३॥

भाषार्थः—( सुव्रत ) सुकर्मा ( सः ) वह सोम ( आयुभिः ) ऋत्विज् मनुष्यों से ( मर्मृजानः ) अत्यन्त शोधा जाता हुआ ( वंसु ) वसतीवरी संज्ञक जलों में ( सीदति ) रहता है । ( राजा ) प्रकाशमान तेजस्वी ( इभः ) हस्ती ( इव ) सा, मदपूरित है और ( श्येनः ) शिखरे पक्षी ( न ) सा बली है ॥

ऋग्वेद ९ । ५७ । ३ में भी ॥३॥

अथ चतुर्थी

२ ३ १ २ ३ २उ ३१ २ ३ १ २र
१७६४—स नो विश्वा दिवो वसूतो पृथिव्या अधि ।
३ १ २ ३ १ २
पुनान इन्दवा भर ॥४॥

भाषार्थः—( इन्दो ) सोम ! ( पुनानः ) अभिपुत किया जाता हुआ ( सः ) वह तू ( नः ) हमारे लिये ( दिवः ) आकाश के ( उतो ) और ( पृथिव्याः )

पृथिवी के ( विश्वा ) सब ( वसु ) धन ( अधि ) अधिकता से ( आभर ) ला दे ॥

ऋग्वेद ६ । ५७ । ४ में भी ॥४॥

इत्यष्टमः प्रपाठकः ॥८॥

---

इति श्रीमत्कण्ववंशावतंस श्रीमान् पण्डित हजारीलाल स्वामी के पुत्र
परीक्षित गढ़ ( जिला - मेरठ ) निवासी तुलसीराम
स्वामिकृत उत्तरार्चिक सामवेदभाष्य में
उन्नीसवां अध्याय समाप्त
हुआ ॥१९॥

ओ३म्

# अथ विंशाध्यायः ॥

## तत्र

## प्रथमे खण्डे

प्रथमतृचस्य—नृमेध ऋषिः । सोमो देवता । गायत्री छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र
१७६५—प्रास्य धारा अक्षरन्वृष्णः सुतस्यौजसः ।
३ १ २र ३ १ २
देवाँ अनु प्रभूषतः ॥१॥

भाषार्थः—( वृष्णः ) वृष्टिकारक ( ओजसः ) वलवान् (देवान् अनुप्रभूषतः) देवों को तुष्टि देने वाले ( सुतस्य ) अभिपुत ( अस्य ) इस सोम की ( धाराः ) धारें ( प्र-अक्षरन् ) गगनमण्डल को सींचती हैं ॥

ऋ० ९ । २९ । १ में भी ॥१॥

अथ द्वितीया

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
१७६६—सप्तिं मृजन्ति वेधसो गृणन्तः कारवो गिरा ।
१ २ ३ २ ३क २र
ज्योतिर्जज्ञानमुक्थ्यम् ॥२॥

भाषार्थः—( वेधसः ) बुद्धिमान् विद्वान् ( कारवः ) कर्मकर्त्ता अध्वर्यु आदि ब्राह्मण लोग ( गिरा ) वेदमन्त्रों से ( गृणन्तः ) वर्णन करते हुए ( जज्ञानम् ) अभिषूयमाण ( ज्योतिः ) ज्योति ( उक्थ्यम् ) प्रशंसनीय ( सप्तिम् ) रपटने चलने वाले सोम को ( मृजन्ति ) शोधते हैं ॥ ऋ० ९ । २९ । २ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
१७६७—सुषहा सोम तानि ते पुनानाय प्रभूवसो ।
१ २ ३ १ २
वर्धा समुद्रमुक्थ्य ॥३॥

भाषार्थः—( प्रभूवसो ) हे पुष्कलधन ! ( उक्थ्य ) प्रशंसनीय ( सोम ) सोम ! ( पुनानाय ) अभिषुत किये जाते हुए ( ते ) तेरे ( तानि ) वे तेज ( सुषहा ) भले प्रकार सहनयोग्य हैं, अतः ( समुद्रम् ) आकाश को ( वर्ध ) रस से पूर्ण करदे ॥

ऋग्वेद ९ । २९ । ३ में भी ॥३॥

अथ द्वितीयस्य तृचस्य—नृमेधो वामदेवो वा ऋषिः । इन्द्रो देवता । द्विपदा पंक्तिश्छन्दः ॥ तत्र प्रथमा

३२ ३२उ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३

१७६८—एष ब्रह्मा य ऋत्विय इन्द्रो नाम श्रुतो गृणे ॥१॥

इसकी व्याख्या ( ४३८ ) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

१ २र ३ २ ३ २ ३ २ ३ १ २

१७६९—त्वामिच्छवसस्पते यन्ति गिरो न संयतः ॥२॥

भाषार्थः—( शवसस्पते ) हे बलपते ! इन्द्र ! ( संयतः ) भले प्रकार यत्न करके बोलने वाले की ( न ) सी ( गिरः ) वेदोक्त वाणियें ( त्वाम् ) तुझको (इव) ही ( यन्ति ) जाती हैं ॥ अर्थात् इन्द्रसूक्तों की प्रशंसा तुझ में ही चरितार्थ होती है ॥२॥

अथ तृतीया

२ ३ २ ३ १ २ ३ २उ ३ १२ ३ १ २

१७७०—वि स्रुतयो यथा पथा इन्द्र त्वद्यन्तु रातयः ॥३॥

इसकी व्याख्या ( ४५३ ) में हो गई है ॥१॥

अथ द्वितीया

अथ तृतीयतृचस्य-प्रियमेध ऋषिः । इन्द्रो देवता । १ अनुष्टुप् २।३ गायत्री छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

२ ३ २३ २ ३ १ २ ३ १ २

१७७१—आ त्वा रथं यथोतये सुम्नाय वर्तयामसि ।

३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २

तुविकूर्मिमृतीषहमिन्द्रं शविष्ठ सत्पतिम् ॥१॥

इसकी व्याख्या ( ३५४ ) में की गई है ॥१॥

अथ द्वितीया

१२ ३ १२ ३ १२ ३ १ २
१७७२—तुविशुष्म तुविक्रतो शचीवो विश्वया मते ।
१ २ ३ २
आ पप्राथ महित्वना ॥२॥

भाषार्थः—आत्मिक बल वाले महात्मा का वर्णन करते हैं:—( तुविशुष्म ) हे महाबल ! ( तुविक्रतो ) अतएव बहुपुरुषार्थयुक्त ! ( शचीवः ) वाग्बलवन् ! भाषणशक्तिमन् ( मते ) बुद्धिमन् ! तू ( विश्वया ) सारे ( महित्वना ) बड़प्पन से ( आपप्राथ ) सर्वतः विस्तार को प्राप्त होता है ॥

ऋ० ८ । ६८ । २ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

१ २ ३ २ ३१ २र ३ १ २ ३ १२
१७७३—यस्य ते महिना महः परि ज्मायन्तमीयतुः ।
२ ३ १ २ ३ १२
हस्ता वज्रं हिरण्ययम् ॥३॥

भाषार्थः—( महिना ) बड़प्पन से ( महः ) बड़े ( यस्य ) जिस पूर्वमन्त्रोक्त महाबलादि लक्षण वाले ( ते ) तेरे ( हस्ता ) दोनों हाथ ( ज्मायन्तं ) पृथिवी भर पर जाने वाले ( हिरण्ययम ) तेजस्वी ( वज्रम ) शस्त्रास्त्रसमूह को ( परि ईयतुः ) सर्वतः ग्रहण करते हैं [सो तू सर्वत्र विस्तार को प्राप्त होता है ] यह पूर्व मन्त्र से अध्याहार है ॥

ऋग्वेद ८ । ६८ । ३ में भी ॥३॥

अथ चतुर्थ तृचस्य—दीर्घतमा ऋषिः । अग्निर्देवता । विराट् छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

२र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १२३ २ १ २
१७७४—आ यः पुरं नार्मिणीमदीदेदत्यः कविर्नभन्यो३नार्वा ।
२ ३ १ २३ २ ३१ २
सूरो न रुरुक्वां छतात्मा ॥१॥

भावार्थः—( यः ) जो अग्नि ( अत्यः ) निरन्तर चलने वाला ( कविः ) क्रान्तदर्शी ( नभन्यः ) आकाशीय ( अर्वा ) अश्व ( न ) सा और ( शतात्मा ) बहुत रूप वाला ( रुरुक्वान् ) प्रकाशमान (सूरः ) सूर्य ( न ) सा है, वह ( नार्मिणीम् ) मनुष्यों के मनभावनी ( पुरम् ) यज्ञभूमि को ( अदीदेत् ) प्रकाशमान करे ॥

ऋग्वेद १ । १४९ । ३ में भी ॥१॥

अथ द्वितीया

३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३
१७७५—अभिद्विजन्मा त्रीरोचनानि
२ ३ १ २ ३ १ २
विश्वा रजांसि शुशुचानो अस्थात् ।
२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
होता यजिष्ठो अपां सधस्थे ॥२॥

भावार्थः—( द्विजन्मा ) दो अरणियों से उत्पन्न होने से द्विजन्मा वा एक वार मन्थन से और दूसरी वार आधान पवमान इष्टि आदि संस्कार से जन्म होने के कारण से द्विजन्मा अथवा—द्युलोक भूलोक से उत्पत्ति के कारण से द्विजन्मा अग्नि ( त्री ) तीन ( रोचनानि ) प्रकाशमान पृथिव्यादि ३ लोकों वा गार्हपत्यादि ३ अपने भेदों को और ( विश्वा ) सब ( रजांसि ) लोकान्तरों को ( शुशुचानः ) प्रकाशता हुआ ( होता ) देवों का आवाहन करने वाला ( यजिष्ठः ) उनका अत्यन्त यजन करने वाला ( अभि ) चारों ओर ( अपाम् ) प्रोक्षणी पात्रादिस्थ जलों के ( सधस्थे ) सहवर्त्ती यज्ञदेश में ( अस्थात् ) स्थित हो=स्थापित किया जावे ॥

ऋ० १ । १४९ । ४ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

३ २उ ३ २ ३ २ १ २ ३ १ २र ३ २
१७७६—अयं स होता यो द्विजन्मा विश्वा दधे वार्याणि श्रवस्या ।
२ ३ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
मर्त्तो यो अस्मै सुतुको ददाश ॥३॥

भावार्थः—( यः ) जो ( अयम् ) यह ( द्विजन्मा ) द्विजन्मा है ( सः ) वह ( होता ) होमसाधक अग्नि ( श्रवस्या ) यश की इच्छा से ( विश्वाः ) सब ( वार्याणि ) वरणीय श्रेष्ठ पदार्थों को ( दधे ) धारण करता है ( यः ) जो

( मर्त्तः ) यजमान पुरुष ( अस्मै ) इस अग्नि के लिये ( ददाश ) हव्य देता है, वह ( सुतुकः ) सुन्दर पुर वाला होता है ॥ ऋ० १ । १४९ । ५ में भी ॥३॥

अथ पञ्चम तृचस्य -वामदेव ऋषिः । अग्निर्देवता । पदपङ्क्तिश्छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

२ ३ २३ २ ३ २उ ३ २ ३ ३ ३१ २ ३ १२
१७७७—अग्ने तमद्याश्वं न स्तोमैः क्रतुं न भद्रं हृदिस्पृशम् ।
३ १ २ ३ १ २
ऋध्यामा त ओहैः ॥१॥

इसकी व्याख्या ( ४३४ ) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

२ ३क २र ३ १ २ ३ २ ३ १२ ३ २
१७७८—अधा ह्यग्ने क्रतोर्भद्रस्य दक्षस्य साधोः ।
३ २ ३ १ २ ३ २ ३१ २
रथीर्ऋतस्य बृहतो बभूथ ॥२॥

भाषार्थः—( अध हि ) फिर ( अग्ने ) अग्ने ! तू ( भद्रस्य, दक्षस्य, साधोः ) भद्रपुरुष, चतुर और परोपकारी यजमान के ( ऋतस्य, बृहतः, क्रतोः ) सच्चे, बड़े यज्ञ का ( रथीः ) नेता ( बभूथ ) हो जाता है ॥

ऋ० ४ । १० । २ में, तथा यजुः १५ । ४५ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

३ १ २ ३ १ २र ३ २ ३क २र
१७७९—एभिर्नो अर्कैर्भवा नो अर्वाङ्स्वा३र्ण ज्योतिः ।
२ ३ १ २ ३ २ ३ १ २
अग्ने विश्वेभिः सुमना अनीकैः ॥३॥

भाषार्थः—( स्वः ) सूर्य ( न ) सा ( ज्योतिः ) ज्योति वाला तू ( नः ) हमारे ( एभिः ) इन ( अर्कैः ) मन्त्रों से वा हव्यों से (विश्वेभिः) अपने सब (अनीकैः) तेजों से ( नः ) हमारे लिए ( सुमनाः ) मनभावना और ( अर्वाक् ) अनुकूल सन्मुख ( भव ) हो ॥

ऋ० ४ । १० । ३ तथा यजुः १५ । ४६ में भी ॥३॥

इति उत्तरार्चिके विंशाऽध्यायस्य प्रथमः खण्डः ॥१॥

## अथ द्वितीये खण्डे

प्रगाथात्मकस्य प्रथम सूक्तस्य—प्रस्कण्व ऋषिः। अग्निर्देवता। जगती छन्द.॥

तत्र प्रथमा

२ ३ १२ ३१२ ३१ २र
१७८०—अग्ने विवस्वदुषसश्चित्रं राधो अमर्त्य।
२ ३ १२ ३ २३२ ३१ २३१ २
आ दाशुषे जातवेदो वहा त्वमद्या देवाँ उषर्बुधः ॥१॥

इसकी व्याख्या (४०) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

२ ३ २ ३१ २र ३२३ १ २ ३१२३१२
१७८१—जुष्टो हि दूतो असि हव्यवाहनोऽग्ने रथीरध्वराणाम्।
३२३ १ २३१२ ३१२३ १ २३ १२ ३२
सजूरश्विभ्यामुषसा सुवीर्यमस्मे धेहि श्रवो बृहत् ॥२॥

भावार्थः—(अग्ने) अग्ने! तू (हि) ही (हव्यवाहनः) हव्य पहुँचाने वाला (दूतः) देवतों का दूत (अध्वराणाम्) यज्ञों का (रथीः) नेता (असि) है। सो तू (जुष्टः) हमसे सेवित हुआ (अश्विभ्याम्) प्राणोदानों, वा सूर्य चन्द्रों, वा द्युलोक पृथिवी लोकों वा दिन रात्रियों और (उषसा) उषा देवी के साथ (सजूः) मिला हुआ (अस्मे) हम यजमानों में (सुवीर्यम्) सुन्दर वीर्ययुक्त (बृहत्) बड़े भारी (श्रवः) अन्न वा यश को (धेहि) धारण करावे॥

ऋग्वेद १। ४४। २ में भी ॥२॥

अथ तृचस्य द्वितीयसूक्तस्य—बृहदुक्थ ऋषिः। इन्द्रो देवता।
त्रिष्टुप्छन्दः॥ तत्र प्रथमा

३१ २३१ २र ३१ २र३ १ ३ २ १ २
१७८२—विधुं दद्राणं समने बहूनां युवानं सन्तं पलितो जगार।
३१ २ ३ १ २ ३ २उ ३२३१ २र
देवस्य पश्य काव्यं महित्वाद्या ममार स ह्यः समान ॥१॥

इसकी व्याख्या (३२५) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

१ २ ३१ २३ १ २३२उ
१७८३—शाकमना शाको अरुणः सुपर्ण
३१ २र ३१ २र
आ यो महः शूरः सनादनीडः।

२ ३ १२ ३ २उ ३
यच्चिकेत सत्यमित्तन्न मोघं
१२ ३२३२उ ३ १ २र
वसु स्पार्हमुत जेतोत दाता ॥२॥

भाषार्थः—( यः ) जो ( शक्मना ) बल से ( शाकः ) शक्तिमान् ( अरुण ) रक्तवर्ण ( सुपर्णः ) उत्तम पक्ष वाला=सहायवान् ( महः ) विशाल देह वाला ( शूरः ) शूरवीर ( सनात् ) पुराणा अनुभवी ( अनीडः ) दुर्ग वा किले से बाहर निर्भय रहने वाला हो, वह इन्द्र=राजा ( यत् ) जो ( आचिकेत ) प्रतिज्ञा करे ( तत् ) वह ( सत्यम् ) सच हो ( मोघम् ) झूठ ( न ) न हो ( उत ) और (स्पार्हम्) चाहने योग्य ( वसु ) धन को ( जेता ) जीतेगा ( उत ) और ( दाता ) देवेगा ॥

ऋग्वेद १० । ५५ । ६ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

१ २ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ २
१७८४—एभिर्ददे वृष्ण्या पौंस्यानि येभिरौक्षद् वृत्रहत्याय वज्री ।
१ २र ३ १ २ ३ १ २ ३२ ३ १ २ ३ २
ये कर्मणः क्रियमाणस्य मह्न ऋते कर्ममुद जायन्त देवाः ॥

भाषार्थः—( ये ) जो ( देवाः ) दिव्य बलशाली शूर लोग ( क्रियमाणस्य ) किये जाते हुए ( कर्मणः ) कर्म के ( मह्ना ) महत्त्व से=पुरुषार्थ से, न कि प्रारब्ध के भरोसे ( उदऽजायन्त ) उन्नति को प्राप्त करते हैं, ( येभिः ) और जिन शूरों से ( वज्री ) वज्रवान् सेनापति वा राजा ( वृत्रहत्याय ) दुष्ट शत्रुगण के हननार्थ ( औक्षत् ) वाणादि वृष्टि करता है ( एभिः ) इन्हीं वीरों से ( वृष्ण्या ) वीर्ययुक्त ( पौंस्यानि ) पौरुषों को ( ऋतेकर्मम् ) सत्यव्यवहार में (आददे) ग्रहण करता है ॥

ऋ० १० । ५५ । ७ में भी ॥ "ऋतेकर्मम्" यह एक विलक्षण समास किया हुआ वैदिकपद है जो ७ भिन्न-भिन्न स्थान के पुस्तकों में, सायणभाष्य और पदपाठ में भी ऐसा ही मिलता है ॥३॥

अथ तृचस्य तृतीयसूक्तस्य—विन्दुः पूतदक्षो वा ऋषिः । मरुतो देवता । गायत्री छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

२ ३ १ २ ३२ ३१ २र ३१२
१७८५—अस्ति सोमो अयं सुतः पिबन्त्यस्य मरुतः ।
३२ ३ १ २ ३ १ २
उत स्वराजो अश्विना ॥१॥

इसकी व्याख्या ( १७४ ) में हो गई है ॥१॥

अथ द्वितीया

१२ ३१ २३१ २र ३२ ३ १२
१७८६—पिबन्ति मित्रो अर्यमा तना पूतस्य वरुणः ।
३ २ ३ १ २
त्रिषधस्थस्य जावतः ॥२॥

भावार्थः—( मित्रः ) मित्र ( अर्यमा ) अर्यमा ( वरुणः ) वरुण इन नामों वाले वायुभेद मरुत्, ( तना ) दशापवित्र से ( पूतस्य ) शोधे हुए ( त्रिषधस्थस्य ) १—द्रोणकलश २—आधवनीय ३—पूतभृत इन ३ स्थानों में रखे जाने वाले ( जावतः ) ताजे अभिषुत सोम को ( पिबन्ति ) पीते हैं ॥

ऋ० ८ । ९४ । ५ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

३१ २ ३ २३१ २र ३२ ३ १२
१७८७—उतो न्वस्य जोषमा इन्द्रः सुतस्य गोमतः ।
३ १ २र
प्रातर्होतेव मत्सति ॥३॥

भावार्थः—( इन्द्रः ) इन्द्रदेव ( अस्य ) इस ( सुतस्य ) अभिषुत ( गोमतः ) इन्द्रियों को शक्ति देने वाले सोम के ( जोषम् ) सेवन को ( आ मत्सति ) चाहता है ( इव ) जैसे ( होता ) होता नाम वाला ऋत्विज् ( प्रातः ) प्रातः सवन में सोम सेवन चाहता है, तद्वत् । ( उतो, नु ) पाद पूरणार्थ अव्यय हैं ॥

ऋग्वेद ८ । ९४ । ६ में भी ॥३॥

अथ प्रगाथात्मकस्य चतुर्थसूक्तस्य-जमदग्निर्ऋषिः । सूर्यो देवता । जगती छन्दः ॥ तत्र प्रथमा

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
१७८८—बण्महाँ असि सूर्य बडादित्य महाँ असि ।
३१ २ ३१ २३१ २ ३ १ २ ३१ २
महस्ते सतो महिमा पनिष्टम मह्ना देव महाँ असि ॥१॥

इसकी व्याख्या ( २७६ ) में हो गई है ॥१॥

अथ द्वितीया

१ २ ३ १२ ३ १ २ ३ १ २ ३१ २
१७८९—बट् सूर्य श्रवसा महाँ असि सत्रा देव महाँ असि ।

३ २ ३ १ २ ३क२र ३ १ २ ३२उ ३ १ २
मह्ना देवानामसुर्यः पुरोहितो विभु ज्योतिरदाभ्यम् ॥२॥

भाषार्थः—सूर्य के दृष्टान्त से राजा की प्रशंसा कहते हैं—( सूर्य ) सूर्य ! तू ( बट् ) सचमुच ( श्रवसा ) यश से ( महान् ) बड़ा ( असि ) है ( सत्रा ) सचमुच ही ( देव ) देव सूर्य ! तू ( महान् ) अन्य लोकों से बड़ा ( असि ) है ( मह्ना ) बड़ा होने से तू ( देवानाम् ) पृथिवी आदि लोकों का ( पुरोहितः ) पुरोहित है ( असुर्यः ) असुरों का नाशक है और ( अदाभ्यम् ) किसी से न नष्ट की जाने वाली ( विभु ) सर्वत्र फैली ( ज्योतिः ) ज्योति है ॥

ऋ० ८ । १०१ । १२ में भी ॥२॥

इति उत्तरार्चिके विंशाऽध्यायस्य द्वितीयः खण्डः ॥२॥

---

## अथ तृतीये खण्डे

प्रथम तृचस्य—सुकक्ष ऋषिः । इन्द्रो देवता । गायत्री छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१२ ३ १ २ ३२ ३ १ २
१७९०—उप नो हरिभिः सुतं याहि मदानां पते ।

१२ ३ १ २
उप नो हरिभिः सुतम् ॥१॥

इसकी व्याख्या ( १५० ) में हो गई है ॥१॥

अथ द्वितीया

३ १ २र३ १ २ ३१ २र ३१२
१७९१—द्विता यो वृत्रहन्तमो विद इन्द्रः शतक्रतुः ।

१२ ३ १ २ ३२
उप नो हरिभिः सुतम् ॥२॥

भाषार्थः—( यः ) जो ( इन्द्रः ) इन्द्र वा परमेश्वर ( वृत्रहन्तमः ) मेघ वा पाप का अत्यन्त नाशक ( शतक्रतुः ) असंख्य कर्मों वाला है वह ( द्विता ) दो

प्रकार का ( विदे ) जाना जाता है। वृत्रनाशादि उग्र कर्मों से उग्र और जगद्रक्षादि शान्तकर्मों से शान्त। ( हरिभिः ) व्यापक किरणों से ( नः ) हमारे ( सुतम् ) अभिषुत सोम को ( उप ) प्राप्त हो। ईश्वर पक्ष में—( नः ) हम में से ( सुतम् ) स्तुतिकर्त्ता भक्त उपासक को ( हरिभिः ) व्यापक गुणों से ( उप ) प्राप्त हो [ याहि ] क्रियापद पूर्व मन्त्र में आया है, उसी से अध्याहार है॥

ऋ० ८। ९३। ३२ में भी॥२॥

अथ तृतीया

१ २र ३ १ २र ३ १ २
१७९२—त्वं हि वृत्रहन्नेषां पाता सोमानामसि।
१२ ३ १ २ ३ २
उप नो हरिभिः सुतम्॥३॥

भावार्थः भौतिक पक्ष में—( वृत्रहन् ) मेघहन्ता! ( त्वम् ) तू ( हि ) ही ( एषाम् ) इन अभिषूयमाण ( सोमानाम् ) सोमों का ( पाता ) पीने वाला ( असि ) है। ईश्वर पक्ष में - ( वृत्रहन् ) पापनाशक! ( त्वं हि ) तू ही ( एषाम् ) इन हमारे संस्कार किये हुए ( सोमानाम् ) सौम्य चित्त के भावों का ( पाता ) ग्राहक ( असि ) है। शेष पूर्व मन्त्र के समान है॥

ऋ० ८। ९३। ३३ में भी॥३॥

अथ द्वितीय तृचस्य—वसिष्ठ ऋषिः। इन्द्रो देवता। त्रिपदा विराट् छन्दः॥

तत्र प्रथमा

१ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
१७९३—प्र वो महे महेवृधे भरध्वं प्रचेतसे प्र सुमतिं कृणुध्वम्।
१ २ ३ १ २र ३ २
विशः पूर्वीः प्र चर चर्षणिप्राः॥१॥

इसकी व्याख्या ( ३२८ ) में हो चुकी है॥१॥

अथ द्वितीया

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २
१७९४—उरुव्यचसे महिने सुवृक्तिमिन्द्राय ब्रह्म जनयन्त विप्राः।
१ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २
तस्य व्रतानि न मिनन्ति धीराः॥२॥

**भाषार्थः**—( **विप्राः** ) विद्वान् ब्राह्मण (**उरुव्यचसे**) बहुत विस्तृत (**महते**)बड़े ( **इन्द्राय** ) परमेश्वर वा राजा के लिये ( **सुवृक्तिम्** ) सुन्दर प्रशस्ति को ( **ब्रह्म** ) वेद द्वारा ( **जनयन्त** ) प्रकट करते हैं ( **धीराः** ) बुद्धिमान् जन ( **तस्य** ) उस परमेश्वर वा राजा के ( **व्रतानि** ) नियमों को ( **न** ) नहीं ( **मिनन्ति** ) तोड़ते ॥
ऋग्वेद ७ । ३१ । ११ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

२ ३ २ ३१२ ३२ ३ १ २र ३ १ २
१७६५—इन्द्रं वाणीरनुत्तमन्युमेव सत्रा राजानं दधिरे सहध्यै ।
१ २ ३ २ ३२
हर्यश्वाय बर्हया समापीन् ॥३॥

**भाषार्थः**—हे मनुष्य ! ( **हर्यश्वाय** ) तुरगादि बल वाले राजा वा सबको प्राप्त होने वाली है व्याप्ति जिसकी उस परमेश्वर के लिए ( **आपीन्** ) सब भाइयों को ( **संबर्हय** ) भले प्रकार सुशीलतादि सदाचार से बढ़ा । क्योंकि ( **सत्रा** ) सबके ( **राजानम्** ) राजा ( **अनुत्तमन्युम्** ) जिसका क्रोध किसी से न सहारा जाए वा न हटाया जाए उस ( **इन्द्रम्** ) राजा वा ईश्वर को ( **एव** ) निश्चय करके ( **वाणीः** ) प्रशंसारूप वेदवचन ( **सहध्यै** ) शत्रुओं के तिरस्कार करने को ( **दधिरे** ) धारित करते हैं अर्थात् तदनुकूलतया प्रवृत्त होते हैं ॥
ऋग्वेद ७ । ३१ । १२ में भी ॥३॥

अथ तृतीयस्य प्रगाथस्य—वसिष्ठ ऋषिः । इन्द्रो देवता । बृहती छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१ २ ३ १ २३ २ ३ १२३१ २
१७६६—यदिन्द्र यावतस्त्वमेतावदहमीशीय ।
३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
स्तोतारमिद्दधिषे रदावसो न पापत्वाय रंसिषम् ॥१॥

इसकी व्याख्या ( ३१० ) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

१ २ ३ १ २३ २ ३ १ २ ३ १ २र ३ १ २
१७६७—शिक्षेयमिन्महयते दिवेदिवे राय आ कुहचिद्विदे ।
२र ३ १ २ ३ २ ३ ३ २ ३ १ २ ३२ ३ २
न हि त्वदन्यन्मघवन्न आप्यं वस्यो अस्ति पिता च न ॥२॥

भाषार्थः—( मघवन् ) हे सर्वधनपते! परमेश्वर ! इन्द्र ! मैं ( दिवे दिवे ) प्रतिदिन ( महयते ) यज्ञादि परोपकार करने वाले ( कुह चिद्विदे ) कहीं भी मिलने वाले जन के लिए ( रायः ) धनों को ( आ ) सर्वतः ( शिक्षेयम् ) देऊं ( इत् ) ही ऐसी बुद्धि कर दो क्योंकि ( त्वत् ) आपके ( अन्यत् ) अतिरिक्त कोई (नः) हमारा ( वस्यः ) उत्तम ( आप्यम् ) बन्धु ( न हि ) नहीं ( अस्ति ) है (च) और (पिता) पालक भी ( न ) नहीं है ॥

ऋग्वेद ७ । ३२ । १९ में भी ॥२॥

अथ चतुर्थं तृचसूक्तस्य—वसिष्ठ ऋषिः । इन्द्रो देवता । विराट् छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

३ १ २र २ २उ ३ २ ३ २ ३ १ २ ३ २
१७६८—श्रुधी हवं विपिपानस्याद्रेर्बोधा विप्रस्यार्चतो मनीषाम् ।
३ २उ ३ १ २ ३ २ ३ २
कृष्वा दुवांस्यन्तमा सचेमा ॥१॥

भाषार्थः—हे परमेश्वर ! इन्द्र ! ( विपिपानस्य ) जल भरे ( अद्रेः ) मेघ की ( हवम् ) ध्वनि गर्जना को ( श्रुधि ) सुनवाइये अर्थात् भले प्रकार वर्षा कराइये और ( अर्चतः ) आपकी स्तुति करते हुए ( विप्रस्य ) मेधावी ब्राह्मण की(मनीषाम्) मति को ( बोध ) चेताइये ( इमा ) इन ( दुवांसि ) हम से की हुई सेवाओं को ( अन्तमा ) बुद्धिस्थ ( सचा ) सहायक होते हुए ( कृष्व ) कीजिये ॥

ऋ० ७ । २२ । ४ में भी ॥१॥

अथ द्वितीया

२ ३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३ क२र ३ २
१७६९—न ते गिरो अपि मृष्ये तुरस्य न सुष्टुतिमसुर्यस्य विद्वान् ।
१ २ ३ १ २
सदा ते नाम स्वयशो विवक्मि ॥२॥

भाषार्थः—हे परमेश्वर ! मैं सेवक ( तुरस्य ) दुष्टों के नाशक ( ते ) तुम्हारी ( गिरः ) वेदोक्त दण्डाज्ञाओं को (मृष्ये अपि न) सह भी नहीं सकता और ( असुर्यस्य ) योगिगम्य वा मेघसहायक आपकी ( सुष्टुतिम् ) उत्तम स्तुति को (न) नहीं ( विद्वान् ) जानता । किन्तु ( ते ) तुम्हारे ( स्वयशः ) असाधारण यश वाले ( नाम ) नाम को ( विवक्मि ) अनेक प्रकार से कीर्त्तन करता हूँ ॥ वेदादि न पढ़े हुए प्राणियों को परमेश्वर के नाम स्मरण का माहात्म्य इसमें कहा गया है ॥

ऋ० ७ । २२ । ५ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

२ ३ २ ३ १२३ १२३ १२ ३१ २३ १

१८००—भूरि हि ते सवना मानुषेषु भूरि मनीषी हवते त्वामित् ।

३ ३ १२३ १२

मारे अस्मन्मघवं ज्योक्कः ॥३॥

भाषार्थः—( मघवन् ) हे सर्वधनवान् ! इन्द्र ! परमेश्वर ! ( मानुषेषु ) मनुष्यलोकों में ( ते ) तेरे ( सवना ) उत्पादन ( भूरि ) बहुत हों, ( इत् ) क्योंकि ( त्वाम् ) तुझ को ( मनीषी ) विद्वान् उपासक ( भूरि ) बहुत ( हवते ) स्तुति-पूर्वक भजता है, पुकारता है ( अस्मत् ) हमसे (आरे) समीप में वर्त्तमान तू (ज्योक्) देरी ( मा ) न ( कः ) कर, शीघ्र हमारी पुकार सुन ॥

ऋग्वेद ७ । २२ । ६ में भी ॥३॥

इति विंशाऽध्यायस्य तृतीयः खण्डः ॥३॥

---

अथ चतुर्थे खण्डे

प्रथम तृचस्य —सुदाम ऋषिः । इन्द्रो देवता । महापंक्तिश्छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१ २ ३१ २१ ३१२

१८०१—पो ष्वस्मै पुरोरथमिन्द्राय शूषमर्चत

३ १२ ३२ ३२ ३१ २ ३२

अभीके चिदु लोककृत्संगे समत्सु वृत्रहा ।

३ १२ ३१ २

अस्माकं बोधि चोदिता नमन्तास-

३१२ ३२३ ३ १ २

न्यकेषां ज्याका अधि धन्वसु ॥१॥

भावार्थ—( अस्मै ) इस ( इन्द्राय ) परमेश्वर वा राजा के लिये अर्थात् उसकी प्रसन्नतार्थ ( पुरः ) नगरों ( रथम् ) सवारियों ( उ ) और ( शूषम् ) बल सेना आदि को ( सु—प्र—अर्चत ) संस्कृत करो ! वह ( वृत्रहा ) पापियों का नाशक ( लोककृत् ) लोकों को उत्पादक वा वर्धक ( समत्सु ) संग्रामों में ( अभीके चित् उ ) कामादि वा पर वीरों के सामीप्य में भी ( संगे ) मिले हुए शत्रु बल

पर ( अस्माकम् ) हमारा ( चोदिता ) प्रेरक ( बोधि ) हमको चेताता है। जिससे ( अन्येषाम् ) अन्य दुष्टों की ( ज्याकाः ) बुरी प्रत्यञ्चायें ( अधि धन्वसु ) धनुषों पर चढ़ी हुई भी ( नमन्ताम् ) नष्ट हो जावें ॥

निघण्टु २ । ९ ॥ ३ । २९ ॥ २ । १७ ॥ २ । १९ और अष्टाध्यायी ६।३।८४ ॥ ३ । २ । ४८ वा ५ । ३ । ७१ ॥ ५ । ३ । ७४ के प्रमाण संस्कृतभाष्य में देखिये ॥

ऋग्वेद १० । १३३ । १ में भी ॥१॥

अथ द्वितीया

२उ ३ १२ ३ २ ३ २३ १ २
१८०२—त्वं सिन्धूँरवासृजोऽधराचो अहन्नहिम् ।
३ १ २ ३ १ २ ३ १२
अशत्रुरिन्द्र जज्ञिषे विश्वं पुष्यसि वार्यम् ।
२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १२ ३ २उ ३ १ २
तन्त्वा परि ष्वजामहे नमन्तामन्यकेषां ज्याका अधि धन्वसु॥

भाषार्थः—( इन्द्र ) हे परमेश्वर ! वा राजन् ! वा वायुविशेष !( त्वम् ) तू ( अधराचः ) नीचे को प्रवाहित होने वाले ( सिन्धून् ) नदी नदों वा नहरों को ( अवासृजः ) उत्पन्न करने वाला है क्योंकि ( अहिम् ) मेघ को ( अहन् ) हनन करने वर्षाने वाला है इससे ( वार्यम् ) जलोपजीवी ( विश्वम् ) जगत् वा प्रजावर्ग का ( पुष्यसि ) पालन करता है ( अशत्रुः ) शत्रुरहित तू ( जज्ञिषे ) प्रकट होता है ( तम् ) उक्तगुणविशिष्ट ( त्वा ) तुझ को ( परिष्वजामहे ) हम उपासित करते हैं ( नमन्तामन्यकेषां ज्याका अधि धन्वसु ) पूर्व मन्त्र के समान है ॥

ऋग्वेद १० । १३३ । २ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

२र ३ १ २ ३ १ २ ३ १२
१८०३—वि षु विश्वा अरातयोऽर्यो नशन्त नो धियः ।
१ २ ३ १२ ३१ २र ३ १२
अस्तासि शत्रवे वधं यो न इन्द्र जिघांसति
१ २ ३ २३ २उ ३ १२ ३ १ २ ३ २उ ३ १ २
या ते रातिर्ददिर्वसु नमन्तामन्यकेषां ज्याका अधि धन्वसु॥३॥

भावार्थः—( इन्द्र ) हे परमेश्वर ! वा राजन् ! वा वायु विशेष ! ( यः ) जो ( नः ) हमको ( जिघांसति ) मारना चाहता है उस ( शत्रवे ) हमारे शत्रु के लिये ( वधम् ) अस्त्र को ( अस्ता ) फेंकने वाला ( असि ) तू है । ( नः ) हमारी ( विश्वाः ) सब ( अर्यः ) सामना करने वाली ( अरातयः ) अदाता शत्रुभूत प्रजायें ( वि नशन्त ) नष्ट हों और ( धियः ) बुद्धियें ( सु ) अच्छी हों ( या ) जो ( ते ) तेरी ( रातिः ) दात है वह ( वसु ) धन को ( ददिः ) देने वाली हो । अन्य समान है ॥

ऋग्वेद १० । १३३ । ३ में भी ॥३॥

अथ द्वितीयतृचस्य–मेधातिथिः प्रियमेधा वा ऋषिः । इन्द्रो देवता । गायत्री छन्दः ॥ तत्र प्रथमा

३२उ ३१२ ३ १ २र ३ १ २
१८०४—रेवाँ इद्रेवत स्तोता स्यात्वावतो मघोनः ।
१२ ३१ २
प्रेदु हरिवः सुतस्य ॥१॥

भावार्थः—( हरिवः ) हे हरणशील किरणरूप,वा वाणरूप, वा व्याप्तिरूप वा प्राणरूप अश्वों वाले ! इन्द्र ! ( रेवतः ) तुझ धनी का ( स्तोता ) स्तुति करने वाला उपासक ( रेवान् ) धनवान् ( स्यात् ) होगा, क्योंकि ( त्वावतः ) तुझसे ( मघोनः ) धनवान् ( सुतस्य ) ऐश्वर्यवान् वा किसी अन्य का भी स्तोता ( प्र, इत्, उ ) अवश्य धनी हो जाता है तब तेरे स्तोताओं का तो कहना ही क्या है ॥

ऋग्वेद ८ । २ । १३ में भी ॥१॥

अथ द्वितीया

३ २ ३ २ ३ १२ ३ १ २ ३ १ २र
१८०५—उक्थं च न शस्यमानं नागो रयिरा चिकेत ।
१ २३ २ ३ १ २
न गायत्रं गीयमानम् ॥२॥

इसकी व्याख्या ( २२५ ) में हो चुकी है ॥२॥

अथ तृतीया

१ २ ३ २ ३ १ २र३ १२
१८०६—मा न इन्द्र पीयत्नवे मा शर्धते परा दाः ।
१ २ ३ १२
शिक्षा शचीवः शचीभिः ॥३॥

भावार्थः – ( इन्द्र ) हे इन्द्र ! तू ( पीयत्नवे ) हिंसक दुष्ट प्राणी के लिये ( नः ) हमको ( मा ) मत ( परादाः ) छोड़ ( मा ) और मत ( शर्धते ) तिरस्कार करते हुए के लिये छोड़, किन्तु ( शचीवः ) हे बुद्धिमाण्डागार ! ( शचीभिः ) बुद्धियों से ( शिक्ष ) हमको शिक्षा दे ।।

ऋ० ८ । २ । १५ में भी ।।३।।

अथ तृतीयतृचस्य—काण्वोनीपातिथिर्ऋषिः । इन्द्रो देवता । अनुष्टुप् छन्दः ।।

तत्र प्रथमा

१ २ ३ १२ ३ २३ १ २ ३ २

१८०७—एन्द्र याहि हरिभिरुप कण्वस्य सुष्टुतिम् ।

३२ ३२ ३ १ २ ३ १२ ३१ २

दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ।।१।।

इसकी व्याख्या ( ३४८ ) में हो चुकी है ।।१।।

अथ द्वितीया

२ ३ २ ३ १२ ३ २३ १ २ ३ १२

१८०८—अत्रा विनेमिरेषामुरां न धूनुते वृकः ।

३२ ३२ ३ १ २ ३ १२ ३१ २

दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ।।२।।

भावार्थः – ( अत्र ) यहां यज्ञदेश में ( एषाम् ) इन अभिषवग्रावों की(नेमिः) कोर ( वृकः ) भेड़िया ( उराम् ) मेंढी को ( न ) जैसे ( विधूनुते ) पीसता है । अतः ( दिवावसो ) हे स्वर्ग में वसाने वाले ! इन्द्र ! परमेश्वर ! ( दिवः ) सुखदायी स्थान के ( शासतः ) राजा ( अमुष्य ) आपके ( दिवम् ) सुख को ( यय ) प्राप्त कराओ ।। सोमयाजी स्वर्ग पाते हैं, यह भाव है ।।

ऋग्वेद ८ । ३४ । ३ में भी ।।२।।

अथ तृतीया

२ ३ २ ३ १२ ३२ ३१ २र

१८०९—आ त्वा ग्रावा वदन्निह सोमी घोषेण वक्षतु ।

३२ ३२ ३ १ २ ३ १ २ ३१ २

दिवो अमुष्य शासतो दिवं यय दिवावसो ।।३।।

भाषार्थः—प्रकरण से—हे इन्द्र ! ( सोमी ) सोमरस वाला ( ग्रावा ) सोमाऽभिषवसाधन वट्टा ( वदन् ) शब्द करता हुआ ( घोषेण ) अभिषव शब्द से ( त्वा ) तुझको ( इह ) यहां यज्ञ में ( आ वक्षतु ) बुलावे । शेष पूर्ववत् ॥

ऋग्वेद ८ । ३४ । २ का पाठभेद संस्कृतभाष्य में देखिये ॥३॥

अथ चतुर्थतृचस्य—जमदग्निर्ऋषिः । पवमानः सोमो देवता । भुरिगार्ची द्विपदा विराड् गायत्री छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१ २ ३ २३ १ २ ३ १ २

१८१०—पवस्व सोम मन्दयन्निन्द्राय मधुमत्तमः ॥१॥

भाषार्थः—( सोम ) सोमरस! ( मधुमत्तमः ) अतिशय मधुररस माक्षिकादि-मिश्रित तू ( मन्दयन् ) हर्ष उत्पन्न करता हुआ ( इन्द्राय ) वायुविशेष वा राजा वा सूर्य के लिये ( पवस्व ) शुद्ध कर ॥

ऋ० ९ । ६७ । १६ में भी ॥१॥

अथ द्वितीया

२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २

१८११—ते सुतासो विपश्चितः शुक्रा वायुमसृक्षत ॥२॥

भाषार्थः—( सुतासः ) अभिपुत किये हुए ( विपश्चितः ) बुद्धितत्त्वयुक्त बुद्धिवर्धक ( शुक्राः ) वीर्यवान् वीर्यवर्धक ( ते ) वे सोम ( वायुम् ) इन्द्रनामक वायुविशेष को ( असृक्षत ) उत्पन्न करते बढ़ाते हैं ॥

ऋग्वेद ९ । ६७ । १८ का पाठभेद संस्कृतभाष्य में देखिये ॥२॥

अथ तृतीया

१ २ ३ १ २ ३२ ३ १ २

१८१२—असृग्रं देववीतये वाजयन्तो रथा इव ॥३॥

भाषार्थः—( रथा इव ) रथों के समान वेगवान् ( वाजयन्तः ) यजमान

के बल को चाहते हुए सोम ( देववीतये ) देवों के भक्षणार्थ ( असृग्रन् ) अग्नि में छोड़े—होमे जाते हैं ॥

ऋ० ६ । ६७ । १७ में भी ॥३॥

इति विंशाऽध्याये चतुर्थः खण्डः ॥१॥

---

## अथ पञ्चमे खण्डे

प्रथमतृचस्य—परुच्छेप ऋषिः । अग्निर्देवता । अत्यष्टिश्छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र
१८१३—अग्निं होतारं मन्ये दास्वन्तं वसोः सूनुं सहसो
३ १२ ३ २३ २ ३१२
जातवेदसं विप्रं न जातवेदसम् ।
२ ३ १ २ ३२ ३२ ३ १ २ ३ २
य ऊर्ध्वया स्वध्वरो देवो देवाच्या कृपा ।
३२ ३ १ २ ३ १२ ३१ २ ३ १ २ ३ १२
घृतस्य विभ्राष्टिमनु शुक्रशोचिष आजुह्वानस्य सर्पिषः ॥१॥

इसकी व्याख्या ( ४६५ ) में हो चुकी है ॥१॥

अथ द्वितीया

१ २ ३ १२ ३ २ ३ १ २
१८१४—यजिष्ठं त्वा यजमाना हुवेम ज्येष्ठमङ्गिरसां
३ १ २ ३ १२ ३ १ २
विप्र मन्मभिर्विप्रेभिः शुक्र मन्मभिः
१ २ ३ १ २र ३ २
परिज्मानमिव द्यां होतारं चर्षणीनाम् ।
३ १ २३ १२३ २ ३ २उ ३ १ ० ३२३ १ २
शोचिष्केशं वृषणं यमिमा विशः प्रावन्तु जूतये विशः ॥२॥

भावार्थः—( शुक्र ) श्वेत ! उज्ज्वल ! ( विप्र ) बुद्धितत्त्व के जगाने वाले ! अग्ने ! ( यजमानाः ) हम यजमान लोग, ( यजिष्ठम् ) अत्यन्त यजनीय—( अंगिरसाम् ) दहकने वाले अंगारे वालों में ( ज्येष्ठम् ) बड़े ( त्वा ) तुझ को ( मन्मभिः ) मननशील ( विप्रेभिः ) ब्राह्मण ऋत्विजों के साथ ( ज्मभिः ) मन्त्रों से ( हुवेम ) हवन करते हैं । ( विशः ) बैठने वाली ( विशः ) प्रजायें (चर्षणीनाम्) मनुष्यों के ( होतारम् ) होता –( परि ) सर्वतः ( ज्मानम् ) गतिमान् ( द्याम् ) द्युलोक वा सूर्य के ( न ) समान (शोचिष्केशम्) चमकीले केशों सी किरणों वाले –( वृषणम् ) वर्षा करने वाले ( यम् ) जिस अग्नि को ( जूतये ) स्वर्गादि अभिमत फलप्राप्ति के लिये ( प्राऽवन्तु ) बाहुल्य से रक्षा करें ॥

निरुक्त ३ । १७ का सायणोद्धृत प्रमाण संस्कृतभाष्य में देखिये ॥

ऋग्वेद १ । १२७ । २ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

२उ ३२ ३१२ ३१ २३ १२३
१८१५—स हिं पुरु चिदोजसा विरुक्मता दीद्यानो

१२ ३१ २३१ २र ३२
भवति द्रुहन्तरः परशुर्न द्रुहन्तरः ।

३२ ३२ ३ १२३ २ ३१२३ २ ३२
वीडुचिद्यस्य समृतौ श्रुवद्वनेव यत्स्थिरम्

३१२ ३१२ ३२३ १२
निष्षहमाणो यमते नायते धन्वासहा नायते ॥३॥

भावार्थः—( सः ) वह अग्नि ( हि ) ही ( विरुक्मता ) विशेष प्रकाश वाले ( ओजसा ) बल से ( दीद्यानः ) प्रकाशमान हुआ ( पुरुचित् ) बहुत ही ( द्रुहन्तरः ) द्रोह करने वाले प्राणियों को पार करने वाला ( भवति ) है ( न ) जैसे ( परशुः ) फरसा ( द्रुहन्तरः ) शत्रुओं को पार करने वाला होता है, तद्वत् । ( यस्य ) जिस अग्नि के ( समृतौ ) संयम होते ही ( वीडु ) दृढ़ ( चित् ) भी ( यत् ) जो ( स्थिरम् ) स्थिर पदार्थ हो वह भी ( वनेव ) पानी सा ( श्रुवत् ) सुन पड़ेगा, नष्ट होता हुआ ( निष्षहमाणः ) शत्रुओं के निःशेष करके तिरस्कार

करता हुआ अग्नि ( यमते ) उपरत होता है ( न अयते ) नहीं हटता (धन्वासहाः) धनुर्धारी शत्रु के अभिभव करने वाला ( न ) सा ( अयते ) चलता है ॥

ऋ० १ । १२७ । ३ में भी ॥३॥

इति नवमस्य प्रथमोऽर्धः प्रपाठकः

---

इति श्रीमत्कण्ववंशावतंस श्रीमान् पण्डित हजारीलाल
स्वामी के पुत्र परीक्षित गढ़ ( जिला—मेरठ )
निवासी तुलसीराम स्वामिकृत उत्तरार्चिक
सामवेदभाष्य में बीसवां अध्याय
समाप्त हुआ ॥२०॥

ओ३म्

# अथैकविंशाऽध्यायः ॥

तत्र

षडृचात्मक प्रथमसूक्तस्य—अग्निर्ऋषिः। अग्निर्देवता ।१,३,४ पंक्तिः, २ भुरिक् पंक्तिः, ५ संस्तारपंक्तिः, ६ विराट् त्रिष्टुप् च छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

२ ३ २३ २ ३ २ १ १ २ ३ १ २
१८१६—अग्ने तव श्रवो वयो महि भ्राजन्ते अर्चयो विभावसो ।
१२ ३ १ २ ३ १ २ ३ २ १ २ ३ १ २
बृहद्भानो शवसा वाजमुक्थ्यां३ दधासि दाशुषे कवे ॥१॥

भाषार्थः—( अग्ने ) अग्ने ! ( तव ) तेरा ( वयः ) हव्य अन्न ( श्रवः ) कीर्त्तनीय है ( विभावसो ) विशेष प्रकाशरूप धन वाले अग्ने ( कवे ) दृष्टिसहायक! तेरी ( अर्चयः ) ज्वालायें ( महि ) बहुत ( भ्राजन्ते ) प्रकाशती हैं ( बृहत्भानो ) हे प्रौढदीप्ते ! ( शवसा ) बल के सहित वर्त्तमान ( उक्थ्यम् ) प्रशंसनीय ( वाजम् ) अन्न को ( दाशुषे ) देने वाले यजमान के लिये ( दधासि ) तू धारण करता=देता है ॥

ऋ० १०।१४०।१ यजुः १२।१०६ में भी ॥१॥

अथ द्वितीया

३ १२ ३ १२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
१८१७—पावकवर्चाः शुक्रवर्चा अनूनवर्चा उदियर्षि भानुना ।
३ २ ३ १ २ ३ २३ १२ ३ २ ३ १ २ ३२
पुत्रो मातरा विचरन्नुपावसि पृणक्षि रोदसी उभे ॥२॥

भाषार्थः—( पावकवर्चाः ) शोधक किरणों वाला ( शुक्रवर्चाः ) निर्मल श्वेत किरणों वाला ( अनूनवर्चाः ) पूरे तेज वाला अग्नि ( भानुना ) लपट से

( उदियर्षि ) ऊपर को जाता है और ( मातरा ) मातृतुल्य दो अरणियों वा द्युलोक भूलोकों में ( पुत्रः ) पुत्र के समान ( विचरन् ) विचरता हुआ ( उपाऽवसि ) उपगत यजमानों की रक्षा करता और ( उभे ) दोनों ( रोदसी ) द्यावाभूमी का (पृणक्षि) भरता है=हव्य से द्युलोक और वर्षा से भूलोक को ॥

ऋ० १० । १४० । २ यजु: १२ । १०७ में भी ॥२॥

अथ तृतीया

१ २ ३ २ ३१ २ ३ १ २ ३ २
१८१८—ऊर्जो नपाज्जातवेदः सुशस्तिभिर्मन्दस्व धीतिभिर्हितः ।
२उ ३ १ २ ३ १ २ २ ३ १ २ ३ १ २
त्वे इषः सं दधुर्भूरिवर्पसश्चित्रोतयो वामजाताः ॥३॥

भाषार्थः—( ऊर्जः ) बल के ( नपात् ) न गिराने वाले ! रक्षक ! ( जातवेदः ) ज्ञान=प्रकाश के उत्पन्न करने और फैलाने वाले ! अग्ने ! ( सुशस्तिभिः ) उत्तम स्तुतिमन्त्रों के साथ ( धीतिभिः ) अंगुलियों से ( हितः ) आधान किया हुआ=स्थापित किया हुआ तू ( मन्दस्व ) प्रदीप्त हो ( भूरिवर्पसः ) अनेक देशोत्पन्न होने से अनेक रूपों वाले ( चित्रोतयः ) विचित्र रक्षा वाले (वामजाताः) कमनीय जन्म वाले यजमान लोग ( त्वे ) तुझ में ( इषः ) हव्यों को ( संदधुः ) होमें ॥

ऋग्वेद १० । १४० । ३ में भी ॥३॥

अथ चतुर्थी

३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र
१८१९—इरज्यन्नग्ने प्रथयस्व जन्तुभिरस्मे रायो अमर्त्य ।
१ २३ २ ३ १२ ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २र
स दर्शतस्य वपुषो वि राजसि पृणक्षि दर्शतं क्रतुम् ॥४॥

भाषार्थः—( अमर्त्य ) देव ! ( अग्ने ) अग्ने ! ( इरज्यन् ) ऐश्वर्य करता हुआ तू ( जन्तुभिः ) अपने जायमान तेजों से ( अस्मे ) हमारे ( रायः ) धन धान्यादि को ( प्रथयस्व ) बढ़ा । ( सः ) वह तू ( दर्शतस्य ) दर्शनीय ( वपुषः ) रूप के [ मध्य में ] ( विराजसि ) अपना ऐश्वर्य करता है और ( दर्शतम् ) दर्शनीय कमनीय ( क्रतुम् ) यज्ञ को ( पृणक्षि ) संपृक्त करता=फल से संयुक्त करता है ॥

निघण्टु २ । २१ ॥ ३ । ७ अष्टाध्यायी ७ । १ । ३९ ॥ ६ । १ । १७१ के प्रमाण और ऋ० १० । १४० । ४ का पाठभेद संस्कृतभाष्य में देखिये ॥४॥

अथ पञ्चमी

३ १२ ३२ ३ १२ ३ १२ ३ १२ ३२
१८२०—इष्कर्त्तारमध्वरस्य प्रचेतसं क्षयन्तं राधसो महः ।
३ २ ३ १ २ ३ १ २ ३२र ३ १ २ ३ २ ३ २
रातिं वामस्य सुभगां महीमिषं दधासि सानसिं रयिम् ॥५॥

भाषार्थः—( अध्वरस्य ) हिंसारहित यज्ञ के ( इष्कर्त्तारम् ) संस्कार करने वाले, ( प्रचेतसम् ) बहुत चेताने वाले, ( महः ) बड़े ( राधसः ) धन धान्यादि के ( क्षयन्तम् ) ऐश्वर्य करने वाले, ( वामस्य ) कमनीय पदार्थ के ( रातिम् ) दाता [अग्नि की प्रशंसा करता हूँ । वह तू अग्नि] ( सुभगाम् ) ऐश्वर्यशाली ( महीम् ) बड़े ( इषम् ) अन्न को तथा ( सानसिम् ) भजनीय ( रयिम् ) धन को ( दधासि ) धारण करता है ॥

अष्टाध्यायी ३।१।८५ निघण्टु २ । २१ के प्रमाण संस्कृतभाष्य में देखिये ॥

ऋग्वेद १० । १४० । ५ में भी ॥५॥

अथ षष्ठी

३ १ २ ३ २ ३ १२ ३ २ ३ १ २ ३१ २र
१८२१—ऋतावानं महिषं विश्वदर्शतमग्निं सुम्नाय दधिरे पुरो जनाः ।
१ २ ३ १ २ ३२उ ३ १ २ ३ २
श्रुत्कर्णं सप्रथस्तमं त्वा गिरा दैव्यं मनुषा युगा ॥६॥

भाषार्थः—अग्ने ! ( जनाः ) यजमान लोग ( ऋतावानम् ) यज्ञ वाले ( महिषम् ) बड़े वा अर्चनीय ( विश्वदर्शतम् ) सब को दिखाने वाले ( त्वा ) तुझ ( अग्निम् ) अग्नि को ( सुम्नाय ) सुखप्राप्ति के लिये ( पुरः ) आगे (दधिरे) आधान की रीति से रखते हैं वा आहवनीय रूप से पूर्व दिशा में आधान करते हैं ( श्रुत्कर्णम् ) सुनने वाले हैं कान जिस के उस ( सप्रथस्तमम् ) अति विस्तार्यमाण ( दैव्यम् ) हवि पहुंचाने वाला होने से देवों के सम्बन्धी तुझ को ( गिरा ) मन्त्रपूर्वक ( मानुषा युगा ) मनुष्यों के जोड़े पत्नी और यजमान मिलकर आधान करते हैं ॥

अष्टाध्यायी ५।२।१२२॥६।२। १०६ के प्रमाण संस्कृतभाष्य में देखिये ॥

ऋग्वेद १० । १४० । ६ में भी ॥६॥

इति एकविंशाऽध्यायस्य प्रथमः खण्डः ॥१॥

अथ द्वितीये खण्डे—प्रगाथस्य प्रथम सूक्तस्य—सोभरिर्ऋषिः। अग्निर्देवता।

ककुप्छन्दः ।। तत्र प्रथमा

१ २ २र ३ २३ १ २ ३ १ २ ३ १ २
१८२२—प्र सो अग्ने तवोतिभिः सुवीराभिस्तरति वाजकर्मभिः।

२ ३ २ ३ १ २र
यस्य त्वं सख्यमाविथ ॥१॥

इसकी व्याख्या ( १०८ ) में हो गई ॥१॥

अथ द्वितीया

१२ ३ १ २र ३ २ ३ २३ १ २ ३ १ २
१८२३—तव द्रप्सो नीलवान्वाश ऋत्विय इन्धानः सिष्णवा ददे।

२ ३१ २३१२ ३२ ३१ २र
त्वं महीनामुषसामसि प्रियः क्षपो वस्तुषु राजसि ॥२॥

भावार्थः—( सिष्णो ) हे सोम से हूयमान अग्ने ! ( तव ) तेरा ( द्रप्सः ) द्रवीभूत ( नीलवान् ) नीलधूम में परिणत ( वाशः ) कमनीय (ऋत्वियः) वसन्तादि ऋतु का उपजा हुआ ( इन्धानः ) प्रदीप्त करता हुआ ( आददे ) होमार्थ जुहू आदि पात्रों में ग्रहण किया जाता है। ( त्वम् ) तू ( महीनाम् ) विस्तृत ( उषसाम् ) उषाओं का ( प्रियः ) प्यारा ( असि ) है "उषः काल में होमार्थ अग्नि प्रज्ज्वलित किये जाते हैं" सायणाचार्य। ( क्षपः ) रात्रि के ( वस्तुषु ) घटपटादि वस्तुओं पर ( राजसि ) प्रकाश करता है ॥

ऋ० ८। १९। ३१ में भी ॥२॥

अथैकर्चद्वितीयसूक्तस्य-अरुण ऋषिः। अग्निर्देवता। त्रिष्टुप्छन्दः ॥ सेयम्—

१ २र ३ १२३ २३ १ २र ३ १ २ ३ १ २
१८२४—तमोषधीर्दधिरे गर्भमृत्वियं तमापो अग्निं जनयन्त मातरः।

१ २र ३ २३१२ ३२३ १२ १२ ३ १ २
तमित्समानं वनिनश्च वीरुधोऽन्तर्वतीश्च सुवते च विश्वहा॥

भावार्थः—( ओषधीः ) यवादि ओषधियें ( तम् ) उस ( ऋत्वियम् ) अपने ऋतुसमयी ( गर्भम् ) गर्भ को ( दधिरे ) धारण करती हैं ( तम् अग्निम् ), उस अग्नि को ( मातरः ) माता रूप ( आपः ) जल [ वाडवाऽनलरूप से ] ( जनयन्त ) उत्पन्न करते हैं ( समानम् ) ऐसे ही ( तम् ) उस को ( इत ) ही ( वनिनः ) वन की ( वीरुधः ) वनस्पतियें ( च ) भी ( विश्वहा ) सब दिनों

( अन्तर्वतीः ) गर्भ में धारण करतीं ( च ) और ( सुवते च ) जनती भी हैं ॥
ऋग्वेद १० । ९१ । ६ में भी ॥११॥

अथैकर्चस्य तृतीयसूक्तस्य—अग्निः प्रजापतिर्ऋषिः । इन्द्रो देवता । गायत्री छन्दः ॥ सेयम्—

३ १ २र ३ १ ३ १ २र
१८२५—अग्निरिन्द्राय पवते दिवि शुक्रो वि राजति ।
१ २ ३ १ २
महिषीव वि जायते ॥१॥

भावार्थः—( अग्निः ) यज्ञों में अग्रणी होने वाला अग्नि ( इन्द्राय ) देवों के लिये ( पवते ) हमारे दिये हव्य से अधिकाऽधिक सेचन करता है ( शुक्रः ) बलवीर्यवान् अग्नि ( दिवि ) आकाश में ( विराजति ) विराजता है और दृष्टान्त—( महिषीव ) भैंस के समान=जैसे भैंस तृणादि पाकर अनेक प्रकार के दुग्ध घृतादि पदार्थ उत्पन्न करती हैं, वैसे अग्नि हव्य पाकर देवों के निमित्त अनेक प्रकार के अन्नादि उत्पन्न करता है ॥१॥

अथैकर्चस्य चतुर्थसूक्तस्य—अवत्सार ऋषिः । अग्निर्देवता । त्रिष्टुप् छन्दः॥ सेयम्—

२ ३ २ ३ १ २र २
१८२६—यो जागार तमृचः कामयन्ते
२ ३ २ ३ २ ३ १ २
यो जागार तमु सामानि यन्ति ।
२ ३ २ ३ २ ३ १ २र ३
यो जागार तमयं सोम आह
२ ३ १ २ ३ १ २
तवाहमस्मि सख्ये न्योकाः ॥१॥

भावार्थः—( यः ) जो मनुष्य ( जागार ) जागता है ( तम् ) उस को ( ऋचः ) ऋग्वेदमन्त्र ( कामयन्ते ) चाहते हैं ( यः ) जो ( जागार ) जागता है ( तम् ) उस को ( उ ) ही ( सामानि ) सामवेदवचन ( यन्ति ) प्राप्त होते हैं ( यः ) जो ( जागार ) जागता है ( तम् ) उस को ( अयम् ) यह ( सोमः )

सोमादि ओषधिगण ( आह ) कहता है कि ( अहम् ) मैं ( न्योकाः ) नियत स्थान वाला ( तव ) तेरी ( सख्ये ) मैत्री में ( अस्मि ) हूं ।।

जो पुरुष आलसी निद्रालु बहुत सोने वाले पुरुषार्थरहित हैं उनको न तो ऋग्वेदादि से ज्ञान प्राप्त होता है, न सोमादि ओषधियें काम देती हैं, परन्तु जो निरालस्य पुरुषार्थी जागरूक पुरुष हैं उनको वेद फलीभूत होते हैं और सोमादि ओषधिगण हितार्थ सामने हाथ जोड़े खड़े रहते हैं कि हम तुम्हारे ही लिये हैं और तुम्हारे ही हैं। इस वेदाज्ञा के पालनार्थ मनुष्यमात्र को पुरुषार्थी आलस्यरहित होना योग्य है ।।

ऋ० ५ । ४४ । १४ में भी ।।१।।

अथैकर्चस्य पंचमसूक्तस्य—ऋष्यादयः पूर्ववत् ज्ञेयाः ।। सेयम्—

३ १२ ३ १ २र ३
१८२७—अग्निर्जागार तमृचः कामयन्ते-

१ २ ३ २३ १ २
ऽग्निर्जागार तमु सामानि यन्ति ।

३ १ २ ३ २३१ २र ३
अग्निर्जागार तमयं सोम आह

२३ १ २ ३ १ २
तवाहमस्मि सख्ये न्योकाः ।।२।।

भाषार्थः—( अग्निः ) अग्नि ( जागार ) जागता है ( तम् ) उसको ( ऋचः ) ऋचायें ( कामयन्ते ) चाहती हैं ( अग्निः ) अग्नि ( जागार ) जागता है ( तम् ) उसको ( उ ) ही ( सामानि ) साम ( यन्ति ) प्राप्त होते हैं ( अग्निः ) अग्नि ( जागार ) जागता है ( तम् ) उसको ( अयम् ) यह ( सोमः ) ओषधिगण ( आह ) कहता है कि ( अहम् ) मैं ( न्योकाः ) नियतस्थानस्थित ( तव ) तेरी ( सख्ये ) मित्रता में ( अस्मि ) हूं ।।

भाव यह है कि पूर्वमन्त्र में जागरणशील होने की महिमा कही थी, अब इस मन्त्र में यह बताया है कि जो जागरूक रहना चाहते हैं, और ज्ञान तथा कर्म से अपना और संसार का भला करना चाहते हैं, उनको अग्नितत्त्व का बाहुल्य से सेवन और प्रयोग समझकर करना चाहिये क्योंकि अग्नि ही प्रकाश का हेतु, अन्धकार आलस्य नपुंसकता = पुरुषार्थहीनता का नाशक इत्यादि विशेषणविशिष्ट होने

से सर्व होमादि और औषधप्रयोग तथा शिल्प कलाकौशल में प्रयुक्त होकर मनुष्यों को जागरण का फल देता है ॥

ऋग्वेद ५ । ४४ । १५ में भी ॥१॥

अथ षष्ठस्य तृचसूक्तस्य—मृग ऋषिः । अग्निर्देवता । गायत्री छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

१ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २ ३ १ २

१८२८—नमः सखिभ्यः पूर्वसद्भ्यो नमः साकंनिषेभ्यः ।

३ १ २र ३ १ २

युञ्जे वाचं शतपदीम् ॥१॥

भाषार्थः—( पूर्वसद्भ्यः ) पहले से विराजमान ( सखिभ्यः ) मित्रों को ( नमः ) नमस्कार करता हूँ ( साकंनिषेभ्यः ) साथ-साथ आकर बैठे मित्रों को भी ( नमः ) नमस्कार । ( शतपदीम् ) असंख्य पदों की ( वाचम् ) प्रशस्ति वाणी का ( युञ्जे ) प्रयोग करता हूँ ॥

सभा आदि वा यज्ञ में सदस्यों को नमस्कार करने का क्या उत्तम उपदेश मधुर शब्दों में वेद में दिया है ॥१॥

अथ द्वितीया

३ १ २र ३ १ २ ३ १ २ ३ १ २

१८२९—युञ्जे वाचं शतपदीं गाये सहस्रवर्तनि ।

३ १ २र३ १ २

गायत्रं त्रैष्टुभं जगत् ॥२॥

भाषार्थः—( शतपदीम् ) अनेक पदों वाली मनोहर श्रवणप्रिय ( वाचम् ) वाणी को ( युञ्जे ) बोलता प्रयुक्त करता हूँ,( सहस्रवर्त्तनि ) अनेक प्रकार के रागों में ( गायत्रम् ) गायत्री छन्द के ( त्रैष्टुभम् ) त्रिष्टुप् छन्द के और ( जगत् ) जगती छन्द के सामों को ( गाये ) गाता हूँ ॥२॥

अथ तृतीया

३ १ २र३ २ ३ १ २ ३ २ ३ १ २

१८३०—गायत्रं त्रैष्टुभं जगद्विश्वा रूपाणि सम्भृता ।

३ १ २र ३२

देवा ओकांसि चक्रिरे ॥३॥

भाषार्थः—( विश्वा ) सब ( रूपाणि ) रूपों को ( संभृता ) धारण करने वाले ( गायत्रं त्रैष्टुभं जगत् ) गायत्री त्रिष्टुप् जगती छन्दों को ( देवाः ) देवों ने ( ओकांसि ) निवासस्थान ( चक्रिरे ) कर लिया है ॥३॥

इदानीं ज्योतींषि ज्योतिष्टोमे इति विवरणकारः ॥

अथ सप्तमस्य तृचसूक्तस्य—प्रजापतिर्ऋषिः । अग्निर्देवता । गायत्री छन्दः ॥

तत्र प्रथमा

३ २उ ३ १ २ ३ २उ ३ २ ३ २ ३ १ २
१८३१—अग्निर्ज्योतिर्ज्योतिरग्निरिन्द्रोज्योतिर्ज्योतिरिन्द्रः ।
२ ३ २ ३ २ ३ १ २
सूर्यो ज्योतिर्ज्योतिः सूर्यः ॥१॥

भाषार्थः—( अग्निः ) अग्नि ( ज्योतिः ) ज्योतिरूप है, काष्ठादि रूप नहीं । ( ज्योतिः ) ज्योति ( अग्निः ) अग्निरूप है, तद्भिन्न नहीं । (इन्द्रः) अन्तरिक्षस्थान देवगणान्तर्गत वायुविशेष वा विद्युद्विशेष इन्द्र ( ज्योतिः ) एक प्रकार का प्रकाश है ( ज्योतिः ) वह ज्योति ( इन्द्रः ) इन्द्र कहाता है । ( सूर्यः ) सूर्यलोक ( ज्योतिः ) प्रत्यक्ष ज्योतिरूप है ( ज्योतिः ) वह ज्योति ( सूर्यः ) सूर्य कहाता है ॥

इस मन्त्र में इन्द्र सूर्य और ज्योति की एकात्मता बताई गई है ॥

यजुर्वेद ३ । ९ में भी पाठभेद से यह ऋचा पाई जाती है, वहां भाष्यकार महीधर कहते हैं कि "यहां से आरम्भ करके 'उपप्रयन्तः" से पूर्व अग्निहोत्र होम के मन्त्र हैं । सामान्य से इन मन्त्रों का प्रजापति ऋषि है परन्तु जहां अनुक्रमणीकारों ने ऋषिविशेष कहा है वहां दोनों भी ऋषि समझने चाहियें (एक अनुक्रमणीकारोक्त दूसरा प्रजापति सामान्य से)" इत्यादि ॥१॥

अथ द्वितीया

१ २ ३ १ २र ३ १ २ ३ १ २
१८३२—पुनरूर्जा नि वर्तस्व पुनरग्न इषायुषा ।
१ २ ३ १ २
पुनर्नः पाह्यंहसः ॥२॥

भाषार्थः—अग्निहोत्र नित्य करने का फल - ( अग्ने ) अग्नि ! ( पुनः ) वारम्वार ( ऊर्जाः ) दुग्ध घृतादि रस के साथ ( निवर्त्तस्व ) हमको अभिमुख करके आवे ( इषा ) अन्न यव गोधूमादि ( आयुषा ) आयु के रक्षक वा प्राणों के रक्षक के

